# Foreword

BY

DEWAN BAHADUR HARBILAS SARDA

Literature embodies not only the intellect of a nation but also its spirit. It is a record of a people's learning its wisdom, its refinement and its achievements in the material and the moral world It is the embodiment of its culture and its civilization

The Hindi Literature is the mirror which reflects the thought and the spirit of the Hindus during the time that Hindi has been their national language To preserve this literature is to preserve for the benefit of the coming generations the traditions and the culture of the Hindus.

The Hindi literature is an index to the character and the capacities of the Hindus. Owing to geographical, historical and other reasons Hindi has been the vehicle of expression of the thought and the spirit of the Hindus of the Northern and Central Hindustan including Rajasthan, which province has played a most important part in the history of India Historically, Rajasthan has played a part in the history of India which no other province has done. It opposed and fought against the invaders in the twelfth century when Shahbuddin Ghori invaded India in 1191 A D and continued uninterruptedly to fight against the Pathans and the Mughals till the middle of the eighteenth century, when the Mughal Empire broke up No other province kept up the fight so long And the result was that not a foot of the land of Rajasthan was in the possession of the Mughals when the British succeeded the latter The literary productions of Rajasthan therefore show what Rajasthan has thought felt and achieved during the last ten centuries

The Hindi literature of Rajasthan is a vast store-house One branch of it is in *Dingal*, a form of Hindi, and is of the greatest importance Literature in *Dingal* is of an unique quality, and the like of it is not to be found anywhere in India. The Rajputs are the most warlike people in the world From father to son, for generations beyond count, the warrior's blood has been running in their veins The war poetry of Rajasthan is all in *Dingal* A recital of it tingles the blood and stirs one to action, as nothing else in the world does

Before the Western education took root in Rajputana, literary productions in *Dingal* were universally recited and read, and the people were fired with enthusiasm and love of adventure It was not the Rajputs alone but the people of "all the thirty six castes" that were roused to action by the recital of the brave deeds and the heroic lives of the people of Rajasthan The Charans, the Bhats, the Dhadees and others sang the heroic deeds, and recited the *bats* (tales) the couplets and *Kahanees* (stories) of the lives of great men in every village and town in this Land of Chivalry. The Western system of education and the introductión af English which is the language of the administration, alas! killed that learning and knowledge, with the result that the youngmen in Rajputana have become more or less strangers to the chivalrous traditions and the high culture of this ancient province Conditions of life also having been changed, the *Dingal* literature has been neglected so much so that men who understand the *Dingal* language and idiom have become scarce The Rajput Rulers of Rajputana and their Sardars and Nobles who patronised and encouraged this literature have become strangers to it. There is no demand for *Dingal* literature, and priceless manuscripts in that language are disappearing Spásmodic efforts have been made to save them from perishing Col James Tod, the immortal author of that wonderful book, *The Annals and Antiquities of Rajasthan*, and of

*Travels in Western Rajputana* collected a few of these manuscripts and took them away to England on his retirement in the thirties of the nineteenth century Dr Rajendralal Mitter and later, Mahamahopadhaya Hari Prasad Sastri came to Rajputana from Calcutta to search for them Dr Buhler and Prof S Bhandarkar went to Jaisalmer and other places to find them Dr L C Tessitori did good work in his search for old Hindi manuscripts. He edited some of them

The task of collecting and preserving these most valuable manuscripts is a stupendous one. There are *bhandars* and libraries in temples and *ashramas* and *upasaras* in the various states of Rajputana Private collections and *Bakhars* innumerable, exist in all parts of Rajputana What has so far been done in the matter is less than a farthing in a pound sterling There are whole regions unexplored treasures to be unearthed underground cellars stocked with manuscript where the rays of light have not yet penetrated to be brought to light. These manuscripts will not only widen our horizon and make life richer, but will prove the essential unity of Indian life and culture and reveal the inexhaustible source of national inspiration, and unfold the national future of the Hindus.

The Udaipur Hindi Vidyapith enterprise in collecting and preserving Hindi manuscripts is deserving of great praise and its workers are to be congratulated on doing this nation building work Looking to the gigantic character of the work to be done and considering the meagre resources at the command of the Udaipur Hindi Vidyapith or of the individual workers in the field great credit is due to P Moti Lal Menaria M A., who has already published an interesting book named *Dingal men Vir Ras*, for writing and publishing this new book *Rajasthan men Hindi ki hastlikhit grantho ki khoj* He has devoted much time and energy to the discovery of old Hindi manuscripts in Rajputana and all lovers of Hindi literature

are under obligation to him for the admirable work he is doing. The present book "The Search for Hindi Manuscripts in Rajasthan" is an important contribution to the efforts that have to be made by the people of Rajputana to preserve their literary heritage I hope and trust P. Menaria's work will be appreciated by the Mewar State, and the enlightened Prime Minister of Udaipur, D B Sir T V Vijayaraghavachariar, K. B E, with his love of learning, will give such financial and other help as will enable the Udaipur Vidyapith to continue its laudable work

The present book enumerates 175 manuscripts and gives short notes on each one of them Of these 175 books, 114 are in ordinary Hindi or *Braj Bhasha*, and 24 in *Dingal* As regard the subjects of these 175 books, religious devotion, भक्ती, is the subject of twenty-seven of them, only nine being historical poems The book has four appendices containing useful information

I recommend the book to all lovers of historical traditions and culture of Rajasthan, and to all students of Hindi Literature

AJMER,
*24th April, 1942*

# प्राक्कथन

राजस्थान हिंदी साहित्य-सम्मेलन के प्रथमाधिवेशन में स्वीकृत एक प्रस्ताव के अनुसार हिंदी विद्यापीठ, उदयपुर की कार्य-समिति जिस समय प्राचीन साहित्य के संग्रह, प्रकाशन आदि के लिये एक योजना तैयार करने बैठी उस समय मैंने समिति के सामने यह सुझाव रखा कि सब से पहले राजस्थान में हिंदी के हस्त-लिखित ग्रन्थों की खोज का कार्य किया जाय और जब यह काम पूरा हो जाय अथवा ठीक तरह से चलने लगे तब उसी तरह के किसी दूसरे ठोस साहित्यिक कार्य को हाथ में लिया जाय। मेरी यह राय समिति को पसन्द आई, लेकिन 'जो बोले सो तेल को जाय' वाली कहावत के अनुसार इसके श्रीगणेश का भार भी मेरे ही कंधों पर पड़ा। अतः समिति के आदेशानुसार मैंने खोज के सारे कार्य की एक सीमा रेखा निश्चित की और सब से पहले मेवाड़, और मेवाड़ में भी सब से पहले यहाँ के तीन प्रसिद्ध राजकीय पुस्तकालयों—सरस्वती भंडार, सज्जन-वाणी-विलास और विक्टोरिया हॉल लाइब्रेरी—से ही इस काम को शुरू करना तय किया। तदनुसार इन पुस्तकालयों को देखने की आज्ञा प्राप्ति के लिये मेवाड़ सरकार से प्रार्थना की गई और जब वहाँ से आज्ञा मिल गई तब ठीक वसंत पंचमी ( शनिवार, सं० १९९७ ) के दिन अन्वेषण-कार्य प्रारंभ हुआ।

उल्लिखित राजकीय पुस्तकालयों में 'सरस्वती भंडार' यहाँ का सब से प्राचीन एवं महत्त्वपूर्ण पुस्तकालय है। इसमें हिंदी, संस्कृत, प्राकृत आदि कई भाषाओं के दो हजार के लगभग हस्तलिखित ग्रंथों का अच्छा संग्रह है जिनमें कई ऐसे हैं जो अभी तक न तो कहीं से प्रकाशित हुए हैं और न सर्वसाधारण की जानकारी में आये हैं। महाराणा भीमसिंह ( सं० १८३४-८५ ) के समय में कर्नल टॉड ने इस पुस्तकालय को टटोला था और कुछ ग्रंथों की प्रतिलिपियाँ भी करवाकर वे अपने साथ विलायत लिवा ले गये थे। उनके बाद किसी भी दूसरे व्यक्ति को इसे सांगोपांग रूप से देखने का सौभाग्य प्राप्त नहीं हुआ। मेरा, कहना चाहिये, हिंदी का, बड़ा भाग्य है कि इसी सरस्वती भंडार की उन कोठरियों में जहाँ सूर्य-किरणों की पहुँच भी कठिनता से और कभी-कभी हो सकती थी कई महीनों तक बैठकर मैंने काम किया और वहाँ की ग्रंथ-संपत्ति की झाँकी हिंदी-संसार को कराई। 'सज्जन वाणी विलास' को महाराणा सज्जनसिंह ( सं० १९३१-४१ ) ने सं० १९३७ में स्थापित किया था।

इसमें भी पांच सौ के लगभग हस्तलिखित ग्रंथ हैं। 'विक्टोरिया हॉल लाइब्रेरी' में इतिहास एवं पुरातत्व विषयक सामग्री अधिक और हस्तलिखित ग्रंथ थोड़े हैं। प्रस्तुत पुस्तक में दिये हुए विवरण अधिकतः इन्हीं पुस्तकालयों के ग्रंथों के हैं। कोई दस के करीब ग्रंथों के विवरण उदयपुर की अन्य प्राइवेट लाइब्रेरियों के भी हैं जिनका नामोल्लेख यथास्थान उनके विवरण के नीचे कर दिया गया है।

प्रारंभ में मेरा इरादा जितने भी हस्तलिखित ग्रंथ हाथ में आयें उन सब के नोटिस लेने का था। लेकिन बाद में, जब एक ही ग्रंथ की कई पांडुलिपियाँ मिलीं, तब इस विचार को बदलना पड़ा। उदाहरणार्थ 'रसिक प्रिया' की ३१, 'कवि प्रिया' की २७, 'मदैवच्छ सावलिंगा री वात' की १६, ढोला मारू रा दूहा' की १५, 'भाषा भूषण' की १५, 'जगत विनोद' की १२, 'सुंदर शृंगार' की ११ और 'बिहारी सतसई' की १० प्रतियाँ प्राप्त हुईं। इसी तरह और भी कई ग्रन्थों की एक से अधिक प्रतियाँ देखने को मिलीं। इन सब प्रतियों के विवरण लेने तथा लेकर छपवाने से धन, समय और श्रम सभी का वृथा व्यय होता। अतएव मैंने एक ही ग्रन्थ की उपलब्ध सभी हस्तलिखित प्रतियों का एक साथ तुलनात्मक अध्ययन किया और जिन जिन ग्रंथों की विभिन्न प्रतियों में पाठान्तर पाया उन सब के नोटिस ले लिये और जिन जिन ग्रंथों की भिन्न भिन्न प्रतियों में पाठान्तर दिखाई नहीं दिया उनमें से सिर्फ एक, सब से प्राचीन, प्रति का विवरण लेकर शेष को छोड़ दिया। लेकिन इस नियम का निर्वाह भी पूरी तरह से न हो सका। कुछ विशेष कारणों से निम्नांकित चार ग्रंथों की सभी प्रतियों के विवरण लेने पड़े—

(१) पृथ्वीराज रासो—इस ग्रंथ के संबंध में विद्वानों में कई वर्षों से वाद-विवाद चल रहा है, पर अभी तक कोई निश्चित मत स्थिर नहीं हो पाया है। इसके कई कारण हैं जिनमें एक यह भी है कि रासो का कोई प्रामाणिक एवं शुद्ध संस्करण अभी तक कहीं से भी प्रकाशित नहीं हुआ है। नागरी प्रचारिणी सभा, काशी की ओर से जो संस्करण निकला है वह पाठ की दृष्टि से बहुत भ्रमात्मक एवं भाषा-शास्त्र की दृष्टि से बहुत अशुद्ध है। वस्तुतः रासो की प्राचीन हस्तलिखित प्रतियों में इतना छंदोभंग और पाठ की इतनी गड़बड़ी दिखाई नहीं देती जितनी कि इस मुद्रित संस्करण में देखी जाती है। अतः रासो की जितनी भी हस्तलिखित प्रतियाँ प्राप्त हो सकें उनको एकत्रकर उनके आधार पर एक नवीन संस्करण के प्रकाशन की इस समय बड़ी आवश्यकता है। और इसी आवश्यकता का अनुभव कर रासो की जितनी भी हस्तलिखित प्रतियाँ इस खोज में प्राप्त हुईं उन सब के विवरण मैंने

इस पुस्तक में दे दिये हैं। इधर इस पुस्तक को प्रेम में दे देने के बाद दो-एक प्रतियाँ और भी उपलब्ध हुई हैं। मेरा अनुमान है कि रासो की और भी १०-१५ प्रतियाँ मेवाड़ में मिलेंगी।

(२) सूर सागर—इसका एक नवीन संस्करण कुछ वर्षों से नागरी प्रचारिणी सभा, काशी के तत्वावधान में 'सूर समिति' की देख-रेख में खंडशः प्रकाशित हो रहा है जिसके सात अंक निकल भी चुके हैं। इस के संपादन-कार्य में २० प्राचीन प्रतियों से सहायता ली जा रही है जिनमें १६ हस्तलिखित और ७ मुद्रित हैं। हस्तलिखित प्रतियों में सब से प्राचीन प्रति श्रीयुत केशवदास शाह, रईस, काशी की है जो सं० १७५३ की लिखी हुई है। इधर सूरदास के बहुत उत्कृष्ट एवं चुनिंदा पदों के, सूर-सागर नाम के, दो संग्रह प्रस्तुत लेखक को भी मिले हैं। इनमें से एक में ८१२ और दूसरे में १४० पद हैं। बड़े संग्रह की प्रति सं० १६६४ की लिखी हुई है। यह प्रति राठौड़ वंश की मेड़तिया शाखा के महाराज किशनदास के पठनार्थ लिखी गई थी। दूसरे संग्रह की प्रति सं० १७६३ की लिखी हुई है। यदि 'सूर-समिति' के सदस्य सूर सागर के आगामी अंकों को निकालने के पहले इन प्रतियों को भी देखने का प्रयत्न करलें तो कुछ अधिक लाभ होने की संभावना है।

(३) वेलि क्रिसन रुकमणी री—इसके अभी तक सिर्फ दो संस्करण छपे हैं—एक बंगाल की रॉयल एशियाटिक सोसाइटी की ओर से और दूसरा हिन्दुस्तानी एकेडेमी प्रयाग की ओर से। इन दोनों के अंतिम दोहले में 'वेलि' का रचना काल सं० १६३७ [ वरसि अचल ( ७ ) गुण ( ३ ) अंग ( ६ ) ससी ( १ ) संवति ] बतलाया गया है। लेकिन इसकी जो प्रतियाँ इधर मेरे देखने में आई हैं उनमें इसका निर्माण-काल सं० १६४४ ( सोलै से संवत चौमालै बरसै, सोम तीज वैसाष सुदि ) लिखा मिलता है। यह बात विद्वानों के लिये विचारणीय है।

(४) बिहारी सतसई—इसके कई संस्करण हिंदी के भिन्न भिन्न प्रेसों से निकले हैं जिनमें स्वर्गीय बाबू जगन्नाथदास 'रत्नाकर', बी० ए० का 'बिहारी-रत्नाकर' सर्वश्रेष्ठ माना गया है। यह संस्करण वास्तव में बहुत अच्छा है और इसके पाठ निर्णय, पाठ संशोधन आदि पर परिश्रम भी बहुत किया गया है जो रत्नाकरजी जैसे विद्वान्, ब्रजभाषा पटु और काव्य मर्मज्ञ ही का काम है। लेकिन दुर्भाग्य से इसमें भी एक दोष आ गया है। बिहारी की भाषा को रत्नाकर जी ने इतना माँज दिया है कि वह बिहारी की भाषा न रहकर एक तरह से रत्नाकर जी की भाषा हो गई है। बिहारी-रत्नाकर में कविता बिहारीलाल की भले ही हो लेकिन भाषा

अधिकतः उनकी नहीं है। सतसई की प्राचीन हस्तलिखित प्रतियाँ मेरे इस कथन का पुष्ट प्रमाण हैं। इसके सिवा रत्नाकरजी के 'उद्धव-शतक,' 'गंगावतरण' आदि की भाषा के साथ 'बिहारी-रत्नाकर' की भाषा का मिलानकर के भी इस कथन की सार्थकता सिद्ध की जा सकती है। अतः यह एक ऐसी न्यूनता है जो भविष्य में किसी समय भाषा-वैज्ञानिकों तथा ब्रजभाषा विकास का क्रमागत इतिहास लिखने वालों को उलझन में डाल सकती है। यदि हिंदी के विद्वानों का ध्यान कभी मेरे इस कथन की ओर आकर्षित हुआ और फलस्वरूप बिहारी की मूल भाषा को देखने की उत्कंठा उनमें जागरित हुई तो प्रस्तुत खोज में मिली हुई 'सतसई' की दस प्रतियाँ भी उनके लिये बड़े काम की सिद्ध होंगी।

कुल मिलाकर मैंने १२०० ग्रन्थों की १४०० के लगभग प्रतियाँ देखीं और ३०० के नोटिस लिये। मूल योजना के अनुसार इस प्रथम भाग में इन तीन सौ ही प्रतियों के विवरण दिये जाने को थे, लेकिन कागज की महँगी के कारण ऐसा न हो सका और १७५ ग्रन्थों ( २०१ प्रतियों ) के विवरण देकर ही संतोष करना पड़ा इन १७५ ग्रंथों में २६ ग्रंथ ( परिशिष्ट २ ) ऐसे हैं जिनके रचयिताओं के नाम पहले से ज्ञात थे, पर ये ग्रन्थ उनके नये मिले हैं। ४४ ग्रंथकारों के रचे हुए ५० ऐसे ग्रन्थों ( परिशिष्ट ३ ) का पता लगा है जिनके नाम मिश्रबन्धु विनोद में नहीं हैं। इनमें पाँच-चार ग्रन्थ ऐसे भी हैं जो कर्नल टॉड, डा० टेसीटरी मोहनलाल-दलीचंद देसाई आदि अन्य विद्वानों को भी मिले हैं। इनके अतिरिक्त १३ ग्रन्थों ( परिशिष्ट ४ ) के रचयिताओं के नाम अज्ञात हैं। इस प्रकार कुल मिलाकर ८० के लगभग ग्रंथ इस खोज में नये मिले हैं। समस्त १७५ ग्रंथ निम्नलिखित विषयों में इस प्रकार विभक्त हैं.—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| (१) | भक्ति | ... २७ | (११) | संगीत | . २ |
| (२) | रीति और पिंगल | २३ | (१२) | राजनीति | १ |
| (३) | सामान्य काव्य | २२ | (१३) | शालिहोत्र | १ |
| (४) | कथा–कहानी | ... १८ | (१४) | वृष्टि-विज्ञान | .. १ |
| (५) | धर्म अध्यात्म और दर्शन | .. १४ | (१५) | गणित | ... १ |
| (६) | टीका | .. १० | (१६) | स्तोत्र | .. १ |
| (७) | ऐतिहासिक काव्य | ८ | (१७) | वैद्यक | .. १ |
| (८) | जीवन–चरित | . ७ | (१८) | कोश | ... १ |
| (९) | शृंगार काव्य | . ५ | (१९) | विविध | ... १८ |
| (१०) | नाटक | ... ४ | (२०) | संग्रह | ... १० |

उपरोक्त ग्रन्थों में ११८ ग्रन्थ ब्रजभाषा के, ४ डिंगल के, २० बोलचाल की राजस्थानी के तथा २ अवधी भाषा के हैं और शेष १५ ग्रन्थों की भाषा पिंगल राजस्थानी का मिश्रण है।

अनुसंधान की सारी योजना को कार्यान्वित करने तथा इसे गति देने में कई सज्जनों का हाथ रहा है और इन सब के प्रति कृतज्ञता प्रकट करना भी एक आवश्यक बात है। लेकिन यह काम श्रीयुत जनार्दनराय जी नागर का है और वही इसे करेंगे। परन्तु श्रीयुत लक्ष्मीलाल जी जोशी, एम० ए०, एल एल० बी० डाइरेक्टर ऑफ पब्लिक इन्स्ट्रक्शन, मेवाड़ तथा श्रीयुत जनार्दनराय जी को धन्यवाद देने की नैतिक जिम्मेदारी मेरे ऊपर है। जिस लगन, धैर्य और निस्वार्थ भाव से इन दोनों सज्जनों ने मेवाड़ में हिंदी के लिए क्षेत्र तैयार किया है वह वास्तव में एक इतिहास की वस्तु है। यदि मेवाड़वासियों का यह कहना कि 'सर० टी० विजय राघवाचार्य ( प्रधान मंत्री ) और राव साहब मनोहरसिंह जी ( गृह-सचिव ) ने अपनी उदार नीति से मेवाड़ की जनता को राजनैतिक क्षेत्र में दो कदम आगे बढ़ाया है', ठीक है, तो फिर यह भी सत्य है कि उनके जन-जागृति के संदेश को हिंदी माध्यम द्वारा जनसाधारण तक पहुँचाकर उनके मार्ग को सुगम जोशी जी और नागर जी ने किया है। हिंदीवालों में अब वहाँ हीनता का भाव (Inferiority Complex ) नहीं रहा। उनमें इतना नैतिक बल आ गया है कि अंग्रेजी पढ़े-लिखों के सामने खड़े होकर वे भी अपने विचार प्रकट कर सकते हैं, उनकी भी प्रतिष्ठा है और वे भी शिक्षित माने जाते हैं। मेवाड़ में हिंदी-ज्ञान अब दूषण नहीं रहा, गुण बन गया है। इतना ही नहीं, हिंदी पढ़ लिखकर लोग अब वहाँ सम्मानपूर्वक अपनी उदर-पूर्ति भी कर सकते हैं और कर भी रहे हैं। मेवाड़ के लिये यह बात कितने महत्व की है इसका ठीक ठीक अनुमान सिर्फ वही लोग लगा सकते हैं जिनको रजवाड़ों की परंपरागत गति-नीति का पता है। अस्तु, इन सज्जनों ने मेवाड़ में हिंदी प्रचार ही नहीं किया बल्कि जनता की नैतिक दशा (Moral Tone) को भी बढ़ाया है और प्रस्तुत कार्य की सफलता, यदि इसे सफलता कहा जा सके, का श्रेय तो अधिकतर इन्हीं दोनों को है। अतः मैं इनके प्रति अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रकाशित करता हूँ।

राजस्थान में अनेक यशस्वी साहित्य-सेवी हो गए हैं और इस समय भी यहाँ कई ऐसे विद्वान मौजूद हैं जो अपने पूर्वगत साहित्य-ऐतिहासिकों की चलाई हुई शोध परंपरा का बड़ी योग्यता तथा उत्साह के साथ पालन कर रहे हैं। इन सब

के विद्यमान होते हुए भी मैंने इस काम को हाथ में लिया, यह वास्तव में एक बहुत हास्यजनक बात और संकोच का विषय है। लेकिन कुछ तो मित्रों के आग्रह से और कुछ यह सोचकर कि राष्ट्रभाषा हिंदी की सेवा, थोड़ी-बहुत और खोटी-खरी, जैसी भी बन सके, करने का अधिकार सभी को है मैंने यह निर्लज्जता स्वीकार की है। वस्तुतः जिस समय मैंने इस काम को हाथ में लिया मेरे सामने वही समस्या और मेरे मन में वही भाव थे जो कविराजा जोगीदास के मन में उस समय उठे थे जिस समय उन्होंने 'हरि-पिंगल-प्रबंध' को लिखने के लिये क़लम उठाई थी। अतः अच्छा तो यही होगा कि इस संबंध में मैं अपनी तरफ से अधिक कुछ न कहकर उन्हीं के शब्दों को दोहराकर अपने प्रेमी पाठकों से विदा लूँ:—

वाणी सैसव चारवा, मैं मन कीधऊ पेप।
काकीड़ा लोडै न की गज घूमता टेप॥
इणमत सहजै डाकियो, गो लोपै महराण।
न की न कूदे दादरो, हृत्थ वेहत्थ प्रमाण॥
राणी गज-मोताहलै बोह मेंहैं सणगार।
की भीली झालै नहीं गल गुंजाहल हार॥

उदयपुर,
ता० १०-४-४२

—मोतीलाल मेनारिया।

# निवेदन

अपने पाँच वर्षों के शिशुकाल में हिन्दी विद्यापीठ ने निस्सन्देह ऐसे काम किये हैं जो उसके अस्तित्व के लिए प्रमाण-पत्र हो सकते हैं। उदाहरणार्थ अखिल भारतीय हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन, प्रयाग द्वारा संचालित हिन्दी-विश्व विद्यालय की परीक्षाओं के लिए नियमित रात्रि विद्यालय चलाना, प्रगतिशील साहित्यकारों का सगठन करना, विद्वानों द्वारा नागरिकता-प्रवचन करवाना, राजस्थान-हिन्दी-साहित्य सम्मेलन का प्रथमाधिवेशन बुलाना तथा पूरे १॥ वर्ष तक उसके प्रान्तव्यापी कार्य का नम्रतापूर्वक संचालन करना, आस पास के क्षेत्रों में रात्रिशालाएँ चलाना और साक्षरता प्रचार के लिए मनोवृत्ति तथा आन्दोलन करना। इन छोटे मोटे लोक-जीवन के निर्माण कार्यों के अलावा हि० वि० पी० ने अब शोध तथा प्रकाशन-विभाग की स्थापना कर मानो अपने हृदय की ही जैसे स्थापना कर ली है। इस प्रकार हिन्दी विद्यापीठ अब पाँच वर्षों से राष्ट्रभाषा हिन्दी और प्राचीन राजस्थानी साहित्य के प्रचार, प्रसार और उद्धार आदि का एक लोकमान्य प्रयत्न कर रहा है।

मेवाड़ ही नहीं, राजस्थान के प्राचीन साहित्य की खोज, सम्पादन तथा प्रकाशन का काम अनिवार्यत: आवश्यक है। राजस्थान के प्राचीन साहित्य के प्रकाशन और उसकी अधुनातन साहित्य-निर्माण की प्रवृत्तियों में उसके पृष्टवत् समन्वय के बिना यह संभव नहीं है कि राजस्थान की लोकवंद्य आत्मा अपनी सच्ची रसवती अभिव्यक्ति पा सके और राष्ट्रवाणी के शील, शक्ति तथा सौन्दर्य के निर्माण और रक्षा में उचित योग और आधार दे सके। दिन था राजस्थान ने मुग़ल-काल में सारे आर्य भारत का सांस्कृतिक और क्रान्तिकारी नेतृत्व किया था। भारतीय स्वाधीनता के ऐतिहासिक युद्धों तथा राजपुरुषों और नेताओं तथा सन्तों की यह तेज पुञ्ज धरणी है। उसकी दबी हुई आत्मा के वाग्विलास के प्रदर्शन बिना, उस अमर और हूबे रस भरणों से पैदा किये बिना हिन्दी के राष्ट्रीय साहित्य में जीवन का ऐतिहासिक परम्परा का मल कैसे आयगा? जिस प्रकार कोई भी सरिता समुद्र से अयुक्त नहीं रह सकती, राजस्थान के प्राचीन साहित्य के दर्शन, स्पर्श और अनुभूति से अलग भी हमारी कोई भी स्वस्थ राष्ट्रीय धारा नहीं रह सकती। राजस्थान के प्राचीन साहित्य—विशेषकर डिंगल—के योजनाबद्ध और विवेकशील उद्धार तथा प्रकाशन

और प्रचार के बिना अतीत का गौरव राजस्थान और भारत का मध्य युग आज के महिमामय भारत तथा उसके आधुनिक युग के साथ संयोग नहीं साध सकता ।

इसीलिए हि० वि० पी० ने समस्त राजस्थान के प्राचीन साहित्य की खोज, सम्पादन और प्रकाशन के लिए अपने विस्तृत और दृढ़ संगठन में अलग अलग विभाग खोल दिये हैं और मेवाड़ के अनुभवी साहित्य-मर्मज्ञों तथा जानकारों के सहयोग से इस विभाग ने अपना कार्य प्रारंभ कर दिया है—सब से पहिला काम जो उसने उठाया है, वह मेवाड़ के प्राचीन डिंगल-पिंगल साहित्य के ग्रंथों का परिचय-पत्रक तैयार करना है। यह सारा काम १०।१२ भागों में समाप्त होने की संभावना है। इसके बाद यही काम राजस्थान में फैला दिया जायेगा। इस काम के साथ २ डिंगल ग्रंथों के सम्पादन तथा प्रकाशन के कार्यक्रम पर भी ध्यान दिया जायगा। शब्द कोष, गद्य का इतिहास, आधुनिक विश्रुत साहित्यकारों के सम्मान तथा उनकी कृतियों के प्रकाशन का कार्य भी किया जायगा। प्रारंभ में ही हमें जिस प्रेम के साथ राजस्थान के गण्यमान्य जनों का सजीव सहयोग प्राप्त हुआ है उसे देखते हुए यह कार्य सांगोपांग समाप्त होगा, ऐसी आशा है। ईश्वर ने आज दिन तक हि० वि० पी० की कोई भी मनोवांछा अधूरी या अपूर्ण नहीं रक्खी। तीन रुपये से प्रारंभ होकर आज प्रति मास पांचसौ रुपये खर्च करने तक का बल आजाना भगवान की कृपा न कहें तो और क्या कहा जायगा? क्योंकि हि० वि० पी० के सभी कार्यकर्त्ता मजदूर पेशा हैं। कोई पूँजीपति नहीं, कोई सत्ताधारी नहीं। ऐसे निराधार शिक्षकों और मध्यवर्ग के व्यक्तियों के आन्दोलनों का सारा बल निर्बल के बल राम ही तो हैं।

इस महान् कार्य के उठाते ही हमें पाँच हजार की प्रारम्भिक आवश्यकता आ पड़ी है। इतने मूल धन से हम इस कार्य को स्थायी बना देने की आशा रखते हैं। हर्ष का विषय है कि श्रीमान रामगोपालजी मोहता के सबंधी श्री गोपाल जी मोहता ने इस फंड के लिए ५००) रु० एक मुश्त देकर हमें प्रोत्साहित ही नहीं, बरन आभारी भी किया है। अब हमारी चिन्ता ४५००) रु० ही की रही है। इस चिन्ता को हल्का करने में मेवाड़ सरकार ने भी हमें उचित सहायता देकर उत्साहित किया है। मेवाड़ सरकार तथा उसके वर्तमान प्रधान मंत्री श्री टी० विजयराघवाचार्य जी की ही बदौलत हम राजकीय पुस्तक भाण्डारों की पुस्तकों को जनता के लाभ के लिए इस प्रकार सुलभ करवा सके हैं नहीं तो वहाँ सूर्य की रश्मि का पहुँचना भी दुष्कर था। प्रचीन ज्ञान तथा साहित्य के ऐसे महत्वपूर्ण संग्रहालयों को तो लोक

मन्दिर होना चाहिए। ईश्वर के परम अनुग्रह से रा हि मा सम्मेलन के अवसर पर प्रदर्शिनी में हम पहली बार जनता को प्राचीन पुस्तकों का दर्शन करा सके। यह सब श्री रायश्चार्य जी की ही बदौलत हो सका है। अब भी यह उन्हीं का प्रोत्साहन है कि हम इतना बड़ा काम हाथ में ले बैठे हैं। श्रीयुत रावत सुजानसिंह जी, भगवानपुरा, महता साहब श्री फतहलालजी तथा श्रीयुत ठाकुर करणीदानजी साहब को हम क्या धन्यवाद दें? ये तो हमारे गुरुजन हैं। हमें इस कार्य में श्रम, मन तथा धन से यही सहायता कर रहे हैं और करते रहेंगे। यह इन्हीं का काम है।

राजस्थान के डिंगल तथा अन्य प्राचीन साहित्य के उद्धार के प्रेमी तथा साधकों में रायबहादुर श्री रामदेव जी चोखानी का सादर उल्लेख होना ही चाहिए। आप ही ने धन तथा अन्य सहायता से इस कार्य का श्रीगणेश करवाया था। आप जैसे आदरणीय जन इस यज्ञ के पुरोहित हैं। श्री भागीरथ जी कानोड़िया ने भी हमें आर्थिक सहायता दी है। इनकी निष्काम सहायता हमारी आन्तरिक शक्ति है। इनके अलावा हमें राजस्थान भर के प्राचीन साहित्य के प्रेमियों की मदद के आश्वासन मिले हैं। युद्ध के इस कठिन काल में कागज के दाम अत्यधिक बढ़ जाने पर भी हमने पहला भाग निकालना ही उचित समझा। साधुमना तपस्वी प्रसिद्ध विद्वान श्रीमान मुनि जिन विजयजी ने शोध विभाग के साथ अपना अधिक से अधिक सहयोग देने का वचन दिया है। श्रीमान मुनिजी तो हमारे इस मान में सब से बड़े अभिभावक ही हैं। श्री उदयसिंह जी भटनागर, एम० ए०, इस विभाग के संयोजक हैं और दूसरे भाग का काम यही कर रहे हैं। मेवाड़ के एक अच्छे कवि, कार्यकर्ता तथा विद्वान का इस प्रकार आशापूर्ण सहकार्य पाकर कौन सहयोगी कृतकृत्य न होगा?

अन्त में श्रद्धेय डा० मिश्राम जी सारड़ा को धन्यवाद देना भी मैं अपना परम कर्त्तव्य समझता हूँ जिन्होंने इस पुस्तक की भूमिका लिख देने की महती कृपा की है।

हिन्दी विद्यापीठ, उदयपुर

जनार्दनराय नागर,
प्रधान मंत्री

# भूमिका

## राजस्थान में हिन्दी-साहित्य विषयक शोध।

हिन्दी साहित्य के निर्माण, विकास एवं प्रसार में भारतवर्ष के जिन जिन प्रान्तों ने भाग लिया है उनमें राजस्थान का अपना एक विशेष स्थान है। राजस्थान-वासियों को इस बात का गर्व है कि उनके कवि-कोविदों ने हिन्दी साहित्य के प्रायः सभी अंगों पर अनेक ग्रंथों की रचनाकर उनके द्वारा हिन्दी के भंडार को भरा है। राजस्थान में सैकड़ों ही ऐसे प्रतिभाशाली साहित्यकार हो गये हैं जिनके ग्रंथ हिन्दी साहित्य की अमूल्य संपत्ति और हिन्दी भाषा-भाषियों के गौरव की वस्तु माने जाते हैं। हिन्दी के आदि काल का इतिहास तो एक तरह से राजस्थान के कवियों ही की कृतियों का इतिहास है। राजस्थान का डिंगल साहित्य, जो वस्तुतः हिन्दू जाति का प्रतिनिधि साहित्य कहा जा सकता है और जिसमें हिन्दू संस्कृति की झलक सुरक्षित है, यहाँ के साहित्यिकों की हिन्दी साहित्य को अपनी एक अपूर्व देन है। यह समस्त साहित्य बहुत सजीव, बहुत उज्ज्वल एवं बहुत मार्मिक है और साहित्यिक दृष्टि से महत्वपूर्ण होने के साथ साथ इतिहास और भाषा-शास्त्र की दृष्टि से भी अत्यंत उपयोगी है। लेकिन खेद है कि हिन्दी के विद्वानों ने इसे अभी तक उपेक्षा के भाव से देखा है। परिणामस्वरूप इसका एक बहुत बड़ा अंश तो नष्ट हो गया है और थोड़ा बहुत जो बच रहा है वह भी शनैः शनैः दीमक चूहों का आहार बनता जा रहा है।

हिन्दी भाषा की यह अमूल्य और अवशिष्ट साहित्यिक सामग्री जो राजस्थान में स्थान स्थान पर अस्त-व्यस्त दशा में पड़ी हुई है और जिसको नष्ट होने से बचाना हिन्दी-हितैषियों का प्रथम आवश्यक कर्तव्य है, भाषा की दृष्टि से चार भागों में विभक्त हो सकती है— (१) डिंगल साहित्य (२) पिंगल साहित्य (३) जैन साहित्य और (४) लोक साहित्य।

## ( १ ) डिंगल साहित्य

राजस्थान का प्राचीन और मध्यकालीन साहित्य अधिकतर डिंगल भाषा में लिखा हुआ मिलता है। यह डिंगल राजस्थान की बोलचाल की भाषा राजस्थानी का साहित्यिक रूप है और पिंगल ( ब्रजभाषा ) की अपेक्षा अधिक प्राचीन, अधिक साहित्य-सम्पन्न तथा अधिक ओज-गुण-विशिष्ट है और नागर अपभ्रंश से पैदा हुई है। डिंगल का अपना पृथक् छन्द-शास्त्र, पृथक् काव्य-शैली और पृथक् व्याकरण है। यद्यपि ब्राह्मण, राजपूत, भाट, मोतीसर, ढाढी आदि कई जातियों के लोगों ने अपने ग्रंथों द्वारा डिंगल साहित्य को समृद्धिशाली बनाया है, पर इसके विकास, पोषण और उन्नयन में चारण जाति का हाथ विशेष रहा है और इसलिये कोई कोई विद्वान डिंगल साहित्य को चारण साहित्य भी कहते हैं। हिन्दी के प्रति की हुई चारण जाति की अमूल्य सेवाओं को चिरस्मरणीय रखने के लिये यह नाम उचित और न्याय-संगत भी प्रतीत होता है।

डिंगल में ऐतिहासिक काव्य-ग्रंथ तथा फुटकर गीत, दोहा, छप्पय आदि विशेष मिलते हैं जिनमें प्रसंगानुसार शृंगार, शान्त आदि नवों रसों का उद्रेक बड़ी सफलता के साथ हुआ है, लेकिन प्रधानता वीररस की है। कुछ ग्रंथ ऐसे भी हैं जिनमें भगवान श्रीराम-कृष्ण की लीलाएँ वर्णित हैं। इनके सिवा धर्म, नीति, इतिहास, छंद-शास्त्र, शालिहोत्र, वृष्टि-विज्ञान इत्यादि अन्यान्य विषयों के ग्रंथ भी डिंगल में एक बहुत बड़ी संख्या में उपलब्ध होते हैं। ये ग्रंथ गद्य-पद्य दोनों में हैं। विषय और रचना-प्रणाली की भिन्नता के विचार से डिंगल की इस समस्त सामग्री को स्थूल रूप से हम चार भागों में विभक्त कर सकते हैं.—

( १ ) महाकाव्य तथा खंडकाव्य ( ऐतिहासिक और पौराणिक )

( २ ) फुटकर गीत, दूहा, छप्पय, झूलणा आदि

( ३ ) ख्यात-वचनिकाएँ, वंशावलियां आदि

( ४ ) धर्म, नीति, शालिहोत्र, छंद शास्त्र, शिल्प शास्त्र आदि विषयक ग्रंथ

## ( २ ) पिंगल साहित्य

शुद्ध ब्रजभाषा अथवा राजस्थानी मिश्रित ब्रजभाषा के लिये राजस्थान में पिंगल नाम प्रचलित है। राजस्थान में पिंगल के ग्रंथ तथा फुटकर कवित्त-सवैये भी प्रचुर परिमाण में मिलते हैं। ये कविताएँ अधिकांश में राजाश्रित कवियों द्वारा लिखी गई हैं और इनमें शृंगाररस के विषय अधिक देखने में आते हैं। कहीं कहीं शान्त और वीररस भी है। इसके सिवा दादू पंथ, चरणदासी पंथ, निरंजनी पंथ, राम

स्नेही पंथ के अनुयायी संत महात्माओं का साहित्य भी इसी भाषा में लिखा मिलता है। हिंदी-साहित्य-सेवकों ने संयुक्तप्रान्त के पिंगल ग्रंथों की खोज निकालने का जो स्तुत्य उद्योग किया है, पर राजस्थान के डिंगल कवियों के बारे में उनकी जानकारी प्रायः नहीं के बराबर है। अतएव इन कवियों के विषय में उन्होंने अपने हिंदी साहित्य के इतिहास कहे जाने वाले ग्रंथों में बहुत सी निराधार, भ्रमात्मक और कपोल-कल्पित बातें लिख मारी हैं। इन भ्रांतियों को दूर करना अत्यावश्यक है और लाभप्रद भी। लेकिन जबतक इस समस्त सामग्री का ठीक तरह से संग्रह, संपादन और प्रकाशन नहीं हो जाता तबतक इस दिशा में कदम उठाना अनुचित और वृथा है। अतएव इस दृष्टि से भी राजस्थान के पिंगल साहित्य को एकत्र करना वांछनीय प्रतीत होता है।

## ( ३ ) जैन साहित्य

राजस्थान के साहित्य-सृजन में जैन धर्मावलंबियों का भी एक बहुत बड़ा हाथ रहा है। जैन कवियों और जैन विद्वानों के लिखे हुए बहुत से ग्रंथ यहाँ के जैन उपाश्रयों तथा अन्य पुस्तकालयों में उपलब्ध होते हैं जिनमें साहित्य के अतिरिक्त धर्म शास्त्र, वैद्यक, कामशास्त्र आदि अनेकानेक विषयों का वैज्ञानिक विवेचन किया हुआ मिलता है। इसके सिवा प्राकृत, संस्कृत तथा डिंगल-ग्रंथों के अनुवाद और उनकी विशद टीकाएँ भी बहुत सी मिलती हैं। इन ग्रंथों की भाषा राजस्थानी मिश्रित हिन्दी है जिस पर गुजराती का प्रभाव बहुत अधिक दिखाई पड़ता है। गुजरात में जैन मतानुयायी सेठ-साहूकारों तथा जैन साहित्य प्रेमी विद्वानों ने इसकी खोज और रक्षा का अच्छा प्रबन्ध कर रखा है। राजस्थान में भी इस प्रकार के उद्योगों की बड़ी आवश्यकता है।

## ( ४ ) लोक साहित्य

डिंगल साहित्य ही के समान सजीव, सरस एवं भावपूर्ण राजस्थान का लोक साहित्य भी है जो सैकड़ों वर्षों से लोगों के कंठों में बस रहा है और जिसका राजस्थान के घर घर में प्रचार है। यह कंठस्थ साहित्य अधिकतः गीत-कहानियों के रूप में मिलता है और राजस्थान निवासियों के रक्त में इस तरह घुल-मिल गया है कि उनके जीवन का एक अविभाज्य अंग बन गया है। राजस्थान का कोई त्यौहार, कोई उत्सव और कोई धार्मिक अनुष्ठान ऐसा नहीं जो इन गीतों के बिना पूरा हो सके। वर्षा ऋतु में, होली-गणगौर के दिनों में और विवाह आदि धार्मिक संस्कारों के मौकों पर जब कभी स्त्रियों के कंठ से निकलकर इन गीतों की ध्वनि कर्णगोचर

होती है तब मन की विचित्र दशा हो जाती है और सुननेवाले बड़े-बड़े कवियों का काव्य-चमत्कार और गायकों का स्वर-माधुर्य्य भूल जाते हैं। इन गीतों में राजस्थान के लोक जीवन की प्रकृत एवं सुकुमार भावनाओं की अभिव्यंजना दृष्टिगोचर होती है। गीत क्या हैं, राजस्थान-वासियों के गार्हस्थ्य जीवन, उनके सुख-दुख, उनकी आशा-निराशाओं के सजीव चित्र हैं।

गीतों के बाद राजस्थान के लोक साहित्य का दूसरा महत्वपूर्ण अंग कहानियाँ हैं जिनको राजस्थानी मे 'वातां' कहते हैं। इन कहानियों में धार्मिक, नैतिक, पौराणिक, ऐतिहासिक आदि अनेकानेक विषयों का उद्‌घाटन सीधी-सादी, घर की बोली में बडी रोचकता के साथ किया गया है और ये गद्य-पद्य दोनों में मिलती हैं। ये वही कहानियाँ हैं जिनको सुना-सुनाकर राजस्थान की माताएँ अपने पुत्रों को देशाभिमान तथा पुत्रियों को पातिव्रत धर्म की शिक्षा देती आई हैं। ये वही कहानियाँ है जिन मे वर्णित आदर्शों का पालनकर राजस्थान के असंख्य वीर-वीरांगनाओं ने अपने वीरोचित कार्यों द्वारा राजस्थान और भारतवर्ष के इतिहास को ही नहीं, बल्कि समस्त मानव जाति के इतिहास को प्रकाशमान कर दिया है' लेकिन दुख है कि ऐसे गौरवपूर्ण साहित्य की इस समय बडी दुर्दशा हो रही है। कारण है, पाश्चात्य शिक्षा। इसकी वजह से लोग अब इसे गँवारू तथा हीन श्रेणी का समझने लग गये हैं और दिन-दिन भुलाते जारहे हैं। अतएव इस समय इस बात की बडी आवश्यकता है कि इस समस्त मौखिक साहित्य को लिपिबद्ध कर लिया जाय। यदि राजस्थान के साहित्य सेवियों ने शीघ्र ही इस ओर ध्यान नहीं दिया तो पीढ़ी-दर-पीढ़ी से आई हुई उनकी यह सारी साहित्यिक संपत्ति उनके देखते ही देखते धरापृष्ठ से अवलुप्त हो जायगी और इस के अभाव में राजस्थान-वासियों का लौकिक जीवन भी उतना ही शुष्क और नीरस हो जायगा जितना शुष्क और नीरस यहाँ का मरुस्थल है, न कम न ज्यादा।

राजस्थान की लोक साहित्य विषयक समस्त सामग्री का वर्गीकरण नीचे लिखे अनुसार हो सकता है:—

(१) लोक गीत और ग्राम्य गीत
(२) कहानियाँ (वातां)
(३) दंतकथाएँ, वातलार्थ और प्राचीन ऐतिह्य
(४) कहावत-मुहावरे, पहेलियाँ, ओखाणाँ आदि

राजस्थान में हिंदी साहित्य संबंधी जो कुछ सामग्री भिन्न भिन्न रूप में भी उपलब्ध होती है उसका दिग्दर्शन ऊपर कराया गया है। इस से स्पष्ट है कि यदि इस समस्त सामग्री को एकत्र किया जाय तो इससे हिंदी साहित्य के इतिहास पर ही नहीं किन्तु अखिल भारतवर्ष के धार्मिक, सांस्कृतिक तथा राजनैतिक इतिहास पर भी एक नवीन एवं अभूतपूर्व प्रकाश पड़ सकता है। राजस्थान तथा राजस्थान के बाहर के कुछ विद्वानों के प्रयत्नों से इस साहित्य का थोड़ा सा अंश प्रकाश में आया अवश्य है, लेकिन इस पर्दों की उस विशाल साहित्य-राशि का एक अणु मात्र ही समझना चाहिये जो अभी तक अंधकार में है। आगे हम राजस्थान में हिन्दी साहित्य विषयक शोध करनेवाले विद्वानों का कुछ परिचय देते हैं।

(१) कर्नल जेम्स टॉड—ये स्कॉटलैंड के निवासी मिस्टर जेम्स टॉड के दूसरे पुत्र और हेनरी टॉड के पौत्र थे। इनका जन्म सं० १८३९ में इंग्लैंड के इसलिंग्टन नामक स्थान में हुआ था। संवत १८५६ में जब इनकी आयु १७ वर्ष की थी तब ये भारत वर्ष में आये और पहले पहल देशी पैदल सेना में लेफ्टिनेंट के पद पर नियुक्त हुए। इंजीनियरी के काम में निपुण होने के कारण दूसरे ही वर्ष गवर्नमेंट ने इन्हें दिल्ली के पास पुरानी नहर की पैमाइश का काम सौंपा जिसे इन्होंने बड़ी योग्यता के साथ पूरा किया। सं० १८६० में ये दौलतराव सिंधिया के दरबार के सरकारी राजदूत तथा रेजिडेंट मि० ग्रीम मर्सर के साथ रहनेवाली सरकारी सेना के अध्यक्ष बनाये गये। उस वक्त सिंधिया का मुकाम मेवाड़ में था और मि० मर्सर को आगरे से जयपुर की दक्षिणी सीमा में होते हुए उदयपुर पहुँचना था। आगरे से रवाना होते ही कर्नल टॉड ने अपना पैमाइश का सारा सामान संभाला और बड़ी मेहनत करके सारे मार्ग की पैमाइश का कार्य पूर्ण किया। शनैः शनैः इन्होंने राजस्थान के अन्य मार्गों के भी इस तरह के छोटे २ कई नक्शे बना लिये जिनके आधार पर एक बहुत बड़ा नक्शा तैयार किया गया जिससे आगे चलकर राजस्थान में पिंडारी-मरहटों आदि का दमन करने में सरकार को बड़ी मदद मिली।

सं० १८५० में टॉड साहब को कप्तान का पद मिला और चार वर्ष बाद, सं० १८७४ में जब अंग्रेजी सरकार ने राजस्थान के विभिन्न राज्यों से संधि करना प्रारंभ किया तब ये उदयपुर, जोधपुर, कोटा, बूंदी, सिरोही और जैसलमेर राज्यों के पोलिटिकल एजेंट नियुक्त हुए और सं० १८७९ तक इस पद पर बने रहे। फिर स्वदेश को चले गये जहाँ सं० १८९० में इनका देहान्त हुआ।

होती है तब मन की विचित्र दशा हो जाती है और सुननेवाले बड़े-बड़े कवियों का काव्य–चमत्कार और गायकों का स्वर–माधुर्य्य भूल जाते हैं। इन गीतों में राजस्थान के लोक जीवन की प्रकृत एवं सुकुमार भावनाओं की अभिव्यंजना दृष्टिगोचर होती है। गीत क्या हैं, राजस्थान-वासियों के गार्हस्थ्य जीवन, उनके सुख दुख, उनकी आशा-निराशाओं के सजीव चित्र हैं।

गीतों के बाद राजस्थान के लोक साहित्य का दूसरा महत्वपूर्ण अंग कहानियाँ हैं जिनको राजस्थानी में 'वार्ता' कहते हैं। इन कहानियों ने धार्मिक, नैतिक, पौराणिक, ऐतिहासिक आदि अनेकानेक विषयों का उद्घाटन सीधी-सादी, घर की बोली में बड़ी रोचकता के साथ किया गया है और ये गद्य-पद्य दोनों में मिलती हैं। ये वही कहानियाँ हैं जिनको सुना-सुनाकर राजस्थान की माताएँ अपने पुत्रों को देशाभिमान तथा पुत्रियों को पातिव्रत धर्म की शिक्षा देती आई हैं। ये वही कहानियाँ हैं जिन में वर्णित आदर्शों का पालनकर राजस्थान के असंख्य वीर-वीरांगनाओं ने अपने वीरोचित कार्यों द्वारा राजस्थान और भारतवर्ष के इतिहास को ही नहीं, बल्कि समस्त मानव जाति के इतिहास को प्रकाशमान कर दिया है! लेकिन दुख है कि ऐसे गौरवपूर्ण साहित्य की इस समय बड़ी दुर्दशा हो रही है। कारण है, पाश्चात्य शिक्षा। इसकी वजह से लोग अब इसे गँवारू तथा हीन श्रेणी का समझने लग गये हैं और दिन-दिन भुलाते जारहे हैं। अतएव इस समय इस बात की बड़ी आवश्यकता है कि इस समस्त मौखिक साहित्य को लिपिबद्ध कर लिया जाय। यदि राजस्थान के साहित्य सेवियों ने शीघ्र ही इस ओर ध्यान नहीं दिया तो पीढ़ी-दर-पीढ़ी से आई हुई उनकी यह सारी साहित्यिक संपत्ति उनके देखते ही देखते धरापृष्ठ से अवलुप्त हो जायगी और इस के अभाव में राजस्थान-वासियों का लौकिक जीवन भी उतना ही शुष्क और नीरस हो जायगा जितना शुष्क और नीरस यहाँ का मरुस्थल है, न कम न ज्यादा।

राजस्थान की लोक साहित्य विषयक समस्त सामग्री का वर्गीकरण नीचे लिखे अनुसार हो सकता है:—

(१) लोक गीत और ग्राम्य गीत
(२) कहानियाँ (वार्ता)
(३) दंतकथाएँ, वातलार्थ और प्राचीन ऐतिह्य
(४) कहावत-मुहावरे, पहेलियाँ, ओखाणाँ आदि

राजस्थान में हिंदी साहित्य संबंधी जो कुछ सामग्री भिन्न भिन्न रूप में भी उपलब्ध होती है उसका दिग्दर्शन ऊपर कराया गया है। इस से स्पष्ट है कि यदि इस समस्त सामग्री को एकत्र किया जाय तो इससे हिंदी साहित्य के इतिहास पर ही नहीं, किन्तु अखिल भारतवर्ष के धार्मिक, सांस्कृतिक तथा राजनैतिक इतिहास पर भी एक नवीन एवं अभूतपूर्व प्रकाश पड़ सकता है। राजस्थान तथा राजस्थान के बाहर के कुछ विद्वानों के प्रयत्नों से इस साहित्य का थोड़ा सा अंश प्रकाश में आया अवश्य है, लेकिन इस यहाँ भी इस विशाल साहित्य-राशि का एक अणु मात्र ही समझना चाहिये जो अभी तक अंधकार में है। आगे हम राजस्थान में हिन्दी साहित्य विषयक शोध करनेवाले विद्वानों का कुछ परिचय देते हैं।

(१) कर्नल जेम्स टॉड—ये स्कॉटलैंड के निवासी मिस्टर जेम्स टॉड के दूसरे पुत्र और हेनरी टॉड के पौत्र थे। इनका जन्म सं० १८३९ में इंग्लैंड के इस्लिंगटन नामक स्थान में हुआ था। संवत् १८५६ में जब इनकी आयु १७ वर्ष की थी तब ये भारत वर्ष में आये और पहले पहल देशी पैदल सेना में लैफ्टिनेंट के पद पर नियुक्त हुए। इंजीनियरी के काम में निपुण होने के कारण दूसरे ही वर्ष गवर्नमेंट ने इन्हें दिल्ली के पास पुरानी नहर की पैमाइश का काम सौंपा जिसे इन्होंने बड़ी योग्यता के साथ पूरा किया। सं० १८६२ में ये दौलतराव सिंधिया के दरबार के सरकारी राजदूत तथा रेजिडेंट मि० ग्रीम मर्सर के साथ रहनेवाली सरकारी सेना के अध्यक्ष बनाये गये। उस वक्त सिंधिया का मुकाम मेवाड़ में था और मि० मर्सर को आगरे से जयपुर की दक्षिणी सीमा में होते हुए उदयपुर पहुँचना था। आगरे से रवाना होते ही कर्नल टॉड ने अपना पैमाइश का साज-सामान मँगवाया और बड़ी मेहनत करके सारे मार्ग की पैमाइश का कार्य पूर्ण किया। शनैः शनैः इन्होंने राजस्थान के अन्य मार्गों के भी इस तरह के छोटे २ कई नक्शे बना लिये जिनके आधार पर एक बहुत बड़ा नक्शा तैयार किया गया जिससे आगे चलकर राजस्थान में पिंडारी-मरहटों आदि का दमन करने में सरकार को बड़ी मदद मिली।

सं० १८७० में टॉड साहब को कप्तान का पद मिला और चार वर्ष बाद, सं० १८७४ में जब अंग्रेजी सरकार ने राजस्थान के विभिन्न राज्यों से संधि करना प्रारंभ किया तब ये उदयपुर, जोधपुर, कोटा, बूंदी, सिरोही और जैसलमेर राज्यों के पोलिटिकल एजेंट नियुक्त हुए और सं० १८७९ तक इस पद पर बने रहे। फिर स्वदेश को चले गये जहाँ सं० १८९२ में इनका देहान्त हुआ।

टॉड साहब बड़े वीर, सहृदय एवं सरल प्रकृति के पुरुष थे और छोटे बड़े, अमीर-गरीब सभी तरह के लोगों से मिलते तथा उनके दुख-दर्द को सुनते थे। उक्त गुणों के कारण थोडे ही दिनों में वे राजस्थान में इतने लोकप्रिय हो गए कि जब कभी किसी गाँव में जाते तो लोगों के झुँड के झुँड उनका स्वागत करने के लिये सामने आते थे। कई गाँवों में तो देशी प्रथा के अनुसार गीत गाती हुई ग्रामीण स्त्रियाँ आकर उनको कलश बँदाती थीं। राजस्थान की राजपूत जाति से टॉड साहब को विशेष प्रेम था। राजपूत वीरों की कहानियाँ और उनकी वीरता के गीत सुनते सुनते आनन्दोद्रेक से वे कभी कभी इतने मस्त हो जाते थे कि अपनी सुध-बुध भूल जाते थे और कभी कभी उनके मुख मंडल पर एक विचित्र प्रकार का हर्षोल्लास दिखाई पडता था। कहा करते थे—"मैं अपनी शेष आयु यहीं व्यतीत कर के राजपूतों की इस वीर भूमि को ही अर्पण कर देना चाहता हूँ"। लेकिन सरकारी कुचक्रों के कारण उनकी यह इच्छा पूरी नहीं हुई। राजस्थान के कारण टॉड साहब समस्त भारतवर्ष को ही एक पवित्र देश समझने लग गये थे और अपनी मातृभूमि इंग्लैंड की तरह इसे भी पूज्य और महान् समझते थे। अतः स० १८८० में इंग्लैंड जाने के लिये जब ये बंबई से जहाज में बैठे तब इनको बड़ा दुख हो रहा था। जहाज के किनारा छोड़ते ही ये उसके डेक पर चढ़ गये और जब तक हिन्दुस्तान की धरती इनकी आँखों से ओझल नहीं हो गई तब तक डबडबाई आँखों से बराबर उसकी ओर देखते रहे।

टॉड साहब लगभग २५ वर्ष तक राजस्थान में रहे। लेकिन इस सारे समय को उन्होंने केवल सरकारी नौकरी में ही नष्ट नहीं किया। सरकारी काम-काज के साथ साथ वे ऐतिहासिक शोध का कार्य भी करते रहे और यहाँ से रवाना होने के समय तक उन्होंने शिलालेख, ताम्रपत्र, सिक्के आदि का इतना बड़ा संग्रह कर लिया कि विलायत पहुँचने पर ७५ पौंड तो उन्हें उसके महसूल ही के देने पड़े। हिंदी-डिंगल के ग्रंथ भी टॉड साहब ने कई इकट्ठे किये थे जिनमें पृथ्वीराज रासो, खुँमाण रासो, हमीर रासो, रतन रासो, विजय-विलास, सूर्य प्रकाश, जगत विलास, राज-प्रकाश आदि के नाम विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं। राजस्थान में रहकर टॉड साहब ने यही समृद्धि जमा की और इसी को वे अपना जीवन सर्वस्व समझते थे। उनकी मृत्यु के बाद यह सब सामग्री लदंन की रॉयल एशियाटिक सोसाइटी के भेंट हुई।

उपरोक्त सामग्री के आधार पर टॉड साहब ने 'ऐनल्स ऐंड-ऐंटिक्विटीज-ऑव

राजस्थान' नामक एक भारी इतिहास-ग्रंथ का निर्माण किया जिसका पहला खंड सं० १८२९ में और दूसरा सं० १८३२ में प्रकाशित हुआ। इसने कर्नल टॉड और राजपूत जाति दोनों को अमर कर दिया। इतिहास ग्रंथ तो संसार में और भी कई हैं लेकिन टॉडकृत 'राजस्थान' अपने ढंग का एक ही है। कारण, इसमें इतिहास की प्रामाणिकता और महाकाव्य की सरसता है। राजपूतों की वीरता, उनके उत्कर्ष, उनकी डाँवाडोल स्थिति और पतनादि का टॉड साहब ने ऐसा सजीव, निष्पक्ष, नैसर्गिक एवं ओजपूर्ण वर्णन किया है कि पढ़ते ही रोमांच खड़े हो जाते हैं और राजस्थान का प्राचीन गौरवपूर्ण इतिहास मूर्तिमान होकर आँखों के सामने घूमने लगता है। राजस्थान में रहने के कारण टॉड साहब राजस्थान के लोक जीवन, राजस्थान की संस्कृति और राजस्थान के रीति-रिवाजों से पूरी तरह से परिचित हो गये थे। अतः उनके इस ग्रंथ से यह नहीं सूचित होता कि यह किसी विदेशी विद्वान की रचना है। यही प्रतीत होता है, मानों विदेशी भाषा के माध्यम द्वारा किसी राजस्थानी विद्वान की आत्मा बोल रही है।

ऐसे समय में जब कि राजस्थान में रेल, डाक, सड़कों आदि की कोई सुविधा न थी, टॉड साहब ने सैंकड़ों मील की पैदल तथा घोड़ा-गाड़ी में यात्रा कर यहाँ ऐतिहासिक शोध का उपक्रम किया, इससे उनके अगाध इतिहास प्रेम, अथाह परिश्रम तथा अद्वितीय शोध-बुद्धि का परिचय मिलता है और इस सुयोग के लिये उनकी जितनी भी प्रशंसा की जाय थोड़ी है।

(२) कविराजा श्यामलदास—ये दधवाड़िया गोत्र के चारण मेवाड़ राज्य के ढोकलिया गाँव के निवासी थे। इन के पूर्वज मारवाड़ राज्य के मेड़ता परगने के गाँव दधवाड़ा में रहते थे और वहाँ के सामन्त राजाओं के पोलपात थे। जब राठौड़ों ने मोगलों से उनका राज्य छीन लिया तब वे मेवाड़ में चले आये। उनके साथ श्यामलदास जी के पूर्वज भी यहाँ आकर बसे। दधवाड़ा गाँव से आने के कारण ये दधवाड़िया कहलाये।

श्यामलदासजी का जन्म सं० १८९३ में आषाढ़ कृष्णा ५ मंगलवार को हुआ था। इनके पिता का नाम कमजी और दादा का रामदीन था। ये हिन्दी, संस्कृत, डिंगल आदि कई भाषाओं के समर्थ विद्वान और प्रतिभावान कवि थे। इन्होंने 'वीर विनोद' नामक एक बहुत बड़ा इतिहास ग्रंथ बनाया जिसके लिये सामग्री आदि जुटाने में मेवाड़ सरकार का एक लाख रुपया खर्च हुआ था। 'वीर विनोद' में मुख्यतः मेवाड़ का इतिहास ही वर्णित है पर प्रसंगवश जयपुर, जोधपुर, जैसल

मेर आदि राजस्थान की अन्य रियासतों तथा बहुत से मुसलमान बादशाहों का विवरण भी इस में आ गया है जिससे इसकी उपादेयता और भी बढ़ गई है। प्राचीन शिलालेखों, दानपत्रों, सिक्कों, बादशाही फरमानों इत्यादि का इसमें अपूर्व संग्रह हुआ है।

'वीर विनोद' के सिवा 'पृथ्वीराज रहस्य की नवीनता' नामक एक दूसरा छोटा ग्रन्थ भी श्यामलदासजी ने लिखा था। इसमें इन्होंने ऐतिहासिक प्रमाण-युक्तियों द्वारा पृथ्वीराज रासो को एक जाली काव्य-ग्रंथ सिद्ध किया है। श्यामलदासजी पहले व्यक्ति थे जिन्होंने पृथ्वीराज रासो में वर्णित संवत्-घटनाओं को अशुद्ध तथा अनैतिहासिक बतलाया और उसके वास्तविक महत्व को हिंदी संसार के सामने रखा।

राजस्थान के विभिन्न राज्यों में अपने आदमियों को भेजकर श्यामलदासजी ने हिंदी, डिंगल आदि के बहुत से प्राचीन हस्तलिखित ग्रंथ भी मगवाये थे जो इस समय यहाँ के राजकीय पुस्तकालय 'सरस्वती भण्डार' और 'सज्जन-वाणी-विलास' में सुरक्षित हैं।

इनके ऐतिहासिक शोध के कार्य्य और पांडित्य से प्रसन्न होकर अंग्रेजी सरकार ने इन्हें महामहोपाध्याय की और महाराणा सज्जनसिंहजी ने कविराजा की उपाधि से विभूषित किया था। इनका देहान्त सं० १९५१ में हुआ।

( २ ) डा० एल० पी० टैसीटरी—ये इटली देश के निवासी थे। इनका जन्म सं० १९४५ में हुआ था। सं०१९७१ में प्रसिद्ध भाषा-वैज्ञानिक डा०ग्रियर्सन की सिफारश पर बंगाल की एशियाटिक सोसाइटी की ओर से डिंगल भाषा के ग्रंथों की शोध का काम करने के लिये ये भारतवर्ष में आये। यहाँ आकर इन्होंने सब से पहले अपने कार्य की एक विस्तृत योजना तैयार की और उसे उक्त सोसाइटी की कौंसिल के सामने रखा और जब वह वहाँ से स्वीकृत हो गई तब उसके अनुसार कार्य करना प्रारंभ किया। खोज का कार्य पहले थोड़ा सा जोधपुर में और बाद में बीकानेर रियासत में हुआ। परिणामस्वरूप डिंगल साहित्य तथा राजस्थान के इतिहास संबंधी बहुत सी नई सामग्री प्रकाश में आई। इस काम के करने में डाक्टर साहब को कई प्रकार की कठिनाइयों का सामना करना पड़ा जिसका अनुमान रजवाड़ों में इस तरह का कार्य करनेवालों ही को हो सकता है। लेकिन डाक्टर साहब को अपने काम की धुन थी। अतः इन अड़चनों की कुछ भी परवा न करके वे अपने काम को उत्तरोत्तर आगे बढ़ाते रहे। जोधपुर-बीकानेर के बाद राजस्थान की अन्य रियासतों

में भी वे खोज का कार्य करना चाहते थे, पर उनकी यह इच्छा फलवती नहीं हुई। हिंदुस्तान के उष्ण जलवायु तथा खोज के कठिन परिश्रम के कारण उनका स्वास्थ्य दिन दिन गिरता गया और संवत सं० १६७४ में केवल ३० वर्ष की अल्पायु में उनका देहान्त हो गया।

डा० टैसीटरी एक विदेशी विद्वान थे और डिंगल उनके लिये एक बिल्कुल ही नई भाषा थी। फिर भी बहुत थोड़े ही समय में उन्होंने इस भाषा को सीख लिया और इसकी विशेषताओं से परिचित हो गये। शोध के काम को बराबर जारी रखते हुए इन्होंने डिंगल के कुछ ग्रंथों का संपादन किया और अनेक हस्तलिखित प्रतियों के विवरण तैयार किये जिनको बंगाल की एशियाटिक सोसाइटी ने पुस्तकाकार तीन भागों में प्रकाशित किया है।

१ संपादित ग्रन्थों के नाम ये हैं—

(१) छंद राउ जैतसी रउ

(२) वचनिका राठौड़ रतनसिंहजी री महेसदासोत री

(३) वेलि क्रिसन रुकमणी री

उल्लिखित तीनों ग्रन्थों के प्रारंभ में टैसीटरी महोदय की लिखी हुई भूमिकायें हैं जिनमें उनके रचयिताओं की कविता, भाषा शैली आदि की बड़ी मार्मिक और विद्वत्तापूर्ण आलोचना की गई है। कर्नल टॉड के बाद डा० टैसीटरी दूसरे ऐसे विदेशी विद्वान् यहाँ आये जिन्होंने डिंगल साहित्य का अध्ययनकर उसकी ऐतिहासिक तथा भाषा-विज्ञान संबंधी विशेषताओं को पाश्चात्य विद्वानों के सामने रखा और उसकी प्रतिष्ठा बढ़ाई। वस्तुतः भारतीय वाङ्मय में आज डिंगल साहित्य को थोड़ा-बहुत जो भी गौरव का स्थान मिला है, इस बहुत कुछ डा० टैसीटरी के परिश्रम और लेखन चातुर्य्य ही का फल समझना चाहिये।

(४) मुंशी देवीप्रसाद—ये गौड़ जाति के कायस्थ थे। इनका जन्म सं० १६०८ में अपने नाना के घर जयपुर में हुआ था। इनके पिता का नाम नत्थनलाल था। सोलह वर्ष की आयु में मुंशी जी पहले पहल टोंक रियासत में नौकर हुए जहाँ इन्होंने १२ वर्ष तक नौकरी की। लेकिन बाद में हिन्दुओं के हित की रक्षा के प्रयत्न में इनकी टोंक के मुसलमान अधिकारियों से अनबन हो गई जिससे इन्हें वह रियासत को छोड़ना पड़ा। टोंक से ये सीधे जोधपुर चले गए। वहाँ इन्होंने कई वर्षों तक मुन्सिफ का काम किया और बड़े बड़े ओहदों पर भी रहे। वहीं सं० १६८० में इनका देहावसान हुआ।

मुंशी जी बड़े विद्या-रसिक, बहुश्रुत और इतिहास-प्रेमी थे। सरकारी नौकरी के बाद जितना भी समय शेष रहता उसे ये ऐतिहासिक खोज के कार्य में लगाते थे। इन्होंने पचास से ऊपर ग्रन्थ और कई फुटकर लेख लिखे जिनमें भारतीय इतिहास, विशेषतः भारत के मुसलमानकालीन इतिहास, पर अच्छा प्रकाश पड़ता है। इन ग्रन्थों में 'कविरत्नमाला' 'महिला-मृदुवाणी' 'राज-रसनामृत' और 'राजस्थान में हिन्दी पुस्तकों की खोज,' ये चार ग्रन्थ ऐसे हैं जो हिन्दी साहित्य के इतिहास के लिये भी अत्यन्त उपयोगी सामग्री प्रस्तुत करते हैं।

मुंशी जी ने राजस्थान और राजस्थान के बाहर के लगभग ८०० हिन्दी कवियों की एक सूची तैयारकर के मिश्रबन्धुओं के पास भेजी थी जिसमें २०० के लगभग कवि बिल्कुल नये थे। हमारे खयाल से शिवसिंह सेंगर के बाद मुंशी जी के सिवा और कोई भी व्यक्ति हिन्दी में ऐसा नहीं हुआ जिसने अकेले अपने ही अनुसंधान से इतनी बड़ी संख्या में हिन्दी के प्राचीन कवियों का परिचय हिन्दी-समाज को दिया हो। एक बात और है। शिवसिंहजी ने अपने ग्रन्थ 'सरोज' में सग्रहीत कविताओं के रचयिताओं के विषय में जो टिप्पणियाँ दी हैं वे अधिकांश में अनुमानाश्रित और अनैतिहासिक हैं। लेकिन मुंशी जी ने 'कवि रत्नमाला,' 'महिला मृदु वाणी' आदि में कवियो के जो जीवन-चरित्र लिखे हैं वे प्रमाण-पुष्ट एव तर्क-सगत हैं और इतिहास की कसौटी पर भी खरे उतरते हैं।

(५) बाबू रामनारायण दूगड़—इनका जन्म सं० १६०६ में उदयपुर मे हुआ था। ये जाति के दूगड़ महाजन थे। इनके पिता का नाम शेषमल था। दूगड जी उर्दू, फारसी, संस्कृत, अंग्रेजी आदि कई भाषाएँ जानते थे और हिंदी भी बहुत अच्छी लिखते थे। राजस्थानी भाषा और राजस्थान के इतिहास से इनकी बड़ी अभिरुचि थी। इन्होने 'मुंहणोत नैणसी री ख्यात' के प्रथम भाग और 'बांकीदास ग्रन्थावली' के दूसरे भाग का सपादन किया जो नागरी प्रचारिणी सभा, काशी की ओर से प्रकाशित हुए हैं। इनके सिवा इन्होंने बडी खोजकर के नीचे लिखे चार ग्रन्थ और भी बनाये थे जिनका इतिहास प्रेमियों में बडा आदर है:—

(१) राजस्थान रत्नाकर

(२) राणा साँगा

(३) पृथ्वीराज चरित्र

(४) वीर भूमि चितौडगढ़

बाबू रामनारायण जी की मृत्यु सं० १६८८ में हुई।

(६) महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री—ये शांडिल्य गोत्र के ब्राह्मण थे। इनका जन्म सं० १९१० में नैहाटी नामक गाँव में हुआ था, जो कलकत्ते से २४ मील उत्तर दिशा में है। इनके पिता का नाम रामकमल था। शास्त्री जी संस्कृत भाषा के धुरंधर विद्वान और संस्कृत-साहित्य के अनन्य प्रेमी थे। बंगाल की एशियाटिक सोसाइटी की ओर से इन्होंने कई वर्षों तक बड़ी लगन और बड़े परिश्रम के साथ संस्कृत-साहित्य की खोज का काम किया जिससे सैकड़ों ही नवीन ग्रन्थ प्रकाश में आये और संस्कृत के बहुत से प्राचीन कवियों के रचना काल, वंश आदि के विषय में नई बातें मालूम हुईं।

संवत् १९६६ में उक्त सोसाइटी ने डिंगल भाषा के ग्रन्थों के अनुसंधान का कार्य भी इन्हीं को सौंपा। तदनुसार इन्होंने राजस्थान के जयपुर, जोधपुर, बीकानेर, भरतपुर, बूंदी आदि विभिन्न राज्यों का तीन बार दौरा किया और डिंगल भाषा के थोड़े से ग्रन्थों को खरीदकर और ६०।७० की प्रतिलिपियाँ करवाकर अपने साथ बंगाल की एशियाटिक सोसाइटी की लाइब्रेरी के लिए लिवा ले गये। सं० १९७० में शास्त्री जी ने अपने भ्रमण का पूरा हाल लिखकर उक्त सोसाइटी को दिया जिसे उसने 'Preliminary Report On The Operation In Search Of Mss Of Bardic Chronicles के नाम से प्रकाशित किया है। यह रिपोर्ट अंग्रेजी भाषा में है और इसमें डिंगल शब्द की व्युत्पत्ति, डिंगल भाषा और साहित्य, चन्दबरदाई और पृथ्वीराजरासो, चारण, भाट, मोतीसर आदि जातियों का इतिहास, क्षत्रिय जाति की सूची, शेखावाटी का इतिहास इत्यादि बातों पर संक्षेप में प्रकाश डाला गया है।

इस प्रकार एशियाटिक सोसाइटी के तत्वावधान में शास्त्रीजी द्वारा व्यवस्थित रूप में डिंगल साहित्य की खोज का श्रीगणेश हुआ। आगे चलकर इसी काम को डा० टैसीटरी ने अपने हाथों में लिया जिनका परिचय ऊपर दिया जा चुका है।

महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री का देहान्त सं० १९८८ में ७८ वर्ष की अवस्था में हुआ।

(७) ठाकुर भूरसिंह शेखावत—ये जयपुर राज्य के मलसीसर ठिकाने के स्वामी थे। इनका जन्म सं० १९१९ में हुआ था। ये बड़े सदाचारी और साहित्यिक विषयों के मर्मज्ञ थे। ये कई वर्षों तक जयपुर स्टेट कौंसिल के मेंबर रहे और बड़ी सफलता के साथ अपने काम को संभाला। ठाकुर साहब इतिहास तथा

कविता के मर्मज्ञ विद्वान और साहित्य-चर्चा के प्रेमी थे। इन्होंने 'विविध संग्रह' तथा 'महाराणायशप्रकाश', ये दो संग्रह-ग्रन्थ तैयार किये जो राजस्थान में बहुत लोकप्रिय हुए। 'विविध संग्रह' में डिंगल और पिंगल के कवियों की नीति, उपदेश आदि विभिन्न विषयों की थोडी सी कविताओं का संकलन किया गया है। 'महाराणा यश प्रकाश' में बाप्पारावल से लगाकर महाराणा फतहसिंह तक के मेवाड़ के महाराणाओं की प्रशंसा में लिखे हुए राजस्थानी कवियों के डिंगल भाषा के गीत, कवित्त आदि हैं। संवत १९८२ में जिस समय यह ग्रन्थ प्रकाशित होकर सामने आया तब लोगों ने इसकी बड़ी प्रशंसा की और डा० ग्रियर्सन, डा० ओझा, दीवान बहादुर हरबिलास सारडा आदि विद्वानों ने इसे इतिहास की दृष्टि से भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण बतलाया। डिंगल कवियों की कविताओं को संकलित करके हिंदी-संसार के समक्ष रखने का राजस्थान में यह एक छोटा पर पहला प्रयत्न था।

श्रीयुत ठाकुर भूरसिंहजी का देहान्त सं० १९८९ में हुआ।

( ८ ) **श्री सूर्य्यकरण पारीक**—इनका जन्म सं० १९५६ में बीकानेर के एक उच्च पारीक ब्राह्मण कुल में हुआ था। इनके पिता का नाम उदयलाल था, जो बीकानेर के श्री दरबार हाई स्कूल में अध्यापन का कार्य करते थे। पारीकजी ने हिन्दू विश्व विद्यालय से अंग्रेजी और हिंदी दोनों में एम० ए० पास किया था। ये बिड़ला कॉलेज, पिलाणी के वाइस प्रिंसिपल तथा हिंदी अंग्रेजी के प्रोफेसर थे। सुयोग्य अध्यापक एवं प्राचीन साहित्यान्वेषी होने के साथ ही साथ पारीक जी बहुत अच्छे लेखक तथा समालोचक भी थे और राजस्थानी साहित्य की सेवा और उसके पुनरुद्धार को अपने जीवन का लक्ष्य समझते थे। इन्होंने राजस्थानी साहित्य संबंधी १५ के लगभग उच्च कोटि के लेख लिखे और निम्नांकित चार ग्रन्थों का संपादन किया:—

( १ ) ढोला मारू रा दूहा
( २ ) वेलि क्रिसन रुकमणी री
( ३ ) राजस्थानी वार्ता
( ४ ) राजस्थानी लोक गीत
( ५ ) जटमल ग्रन्थावली
( ६ ) राउ जैतसी रो छंद

उपरोक्त ग्रन्थों में अंतिम दो अप्रकाशित हैं, शेष सब छप चुके हैं। इनके संपादन-कार्य में श्रीयुत ठाकुर रामसिंहजी तथा श्रीयुत नरोत्तम स्वामी का भी हाथ

रहा है। लेकिन इनकी भूमिकाएँ विशेषतः पारीक जी ही की लिखी हुई हैं।

पारीकजी का देहान्त सं० १९९६ में हुआ।

(६) पं० रामकर्ण आसोपा—पंडित जी का जन्म वि० सं० १९१४ भादो वदि २, शुक्रवार को अपने नाना के घर मारवाड़ राज्य के बड़लू नामक गाँव में हुआ था। ये जाति के दाहिमा ब्राह्मण हैं। इनका आद्य स्थान मंडवा है, जहाँ से इनके पिता बलदेवजी जोधपुर में आकर बस गये थे। पंडित जी की माता का नाम शृङ्गार देवी था, जो पति की परम भक्त और पतिव्रता स्त्रियों में गणना करने योग्य महिला थी।

पंडित जी जब पाँच वर्ष के थे तब इनकी शिक्षा प्रारंभ हुई। हिन्दी तथा गणित का थोड़ा सा ज्ञान हो जाने पर इन्होंने 'सारस्वत' पढ़ना प्रारंभ किया जिसके साथ साथ श्रीमद्भागवत के दशम स्कंध का पाठ भी चलता रहा। तदनन्तर इन्हें रघुवंश आदि काव्य एवं ज्योतिष तथा वैद्यक के ग्रन्थ पढ़ाये गये। फिर अपने पिता के साथ बम्बई चले गये जहाँ भारत मार्तण्ड, महामहोपाध्याय प्रसिद्ध पंडित गट्टूलाल जी के पास रहकर सिद्धान्त कौमुदी महाभाष्य, वेदान्त, काव्य, नाटक, साहित्य इत्यादि विषयों का अध्ययन किया। संवत् १९४० में ये श्री दरबार हाई स्कूल, जोधपुर में अध्यापक नियुक्त हुए, जहाँ सोलह वर्ष तक रहे। वहाँ से इनका तबादला राजकीय इतिहास-कार्यालय में हुआ। यहाँ पर इनका मुख्य काम शिलालेखों को पढ़ना तथा उनका अनुवाद करना था। इन्होंने सैंकड़ों पुराने शिलालेख तथा ताम्रपत्र पढ़े और कई पुरातत्त्व-शोधक यूरोपियन विद्वानों के पढ़े हुए लेखों का संशोधनकर इन्हें Indian Antiquary, Epigraphia Indica आदि जरनलों में छपवाये। पंडित जी दो साल के लिये कलकत्ता विश्वविद्यालय में राजपूत इतिहास के लेक्चरार भी रह चुके हैं।

राजस्थान के वर्तमान साहित्य सेवियों में पंडित रामकर्ण जी सब से वृद्ध हैं। इनकी आयु इस समय ८४ वर्ष की है। ये संस्कृत-हिंदी के सुज्ञाता, प्रसिद्ध इतिहास-कार तथा पुरातत्व के लब्धप्रतिष्ठ पंडित हैं और इस समय के डिंगल भाषा के विद्वानों में सर्वश्रेष्ठ माने जाते हैं। इनके द्वारा रचित तथा संपादित ग्रन्थों की संख्या ४५ के लगभग है जिनमें से हिन्दी-डिंगल के संपादित ग्रन्थों के नाम नीचे दिये जाते हैं—

(१) अनुभव प्रकास (२) वंश भास्कर (३) जसवंत जसो भूषण (४) जसवत भूषण (५) अमृत रस संग्रह (६) मुहणोत नैणसी री ख्यात (७) कवि

कल्पलता (८) सूरज प्रकाश (एक अंक) (९) राज रूपक (१०) बाँकीदास ग्रन्थावली (प्रथम भाग) (११) कर्ण पर्व

इस समय पंडित जी डिंगल भाषा का एक वृहत् कोष तैयार कर रहे हैं। जिसके लिये ६०००० के लगभग शब्दों का संग्रह हो चुका है।

(१०) डा० गौरीशंकर-हीराचंद ओझा—इनका जन्म सिरोही राज्यान्तर्गत रोहेडा नामक गाँव मे सं० १९२० में हुआ था। ये सहस्त्र औदिच्य ब्राह्मण हैं। इनके पिता का नाम हीराचंद और दादा का पीताम्बर था। इनके पूर्वज मेवाड के रहनेवाले थे। किन्तु लगभग २०० वर्ष से वे सिरोही में जाकर बस गये थे। पंडित जी के पिता एक विद्यानुरागी तथा कर्मनिष्ठ व्यक्ति थे और अपने तीन पुत्रों में इन्हें सबसे होनहार एवं चतुर समझते थे। इसलिये आर्थिक स्थिति के खराब होते हुए भी उन्होंने इन्हें ऊँची शिक्षा दिलाने का दृढ़ निश्चय कर लिया और हिंदी, संस्कृत, गणित आदि की जितनी भी शिक्षा इनके गाँव में मिल सकती थी उतनी इन्होंने प्राप्त कर ली तब इनके बड़े भाई नंदराम के साथ इन्हें बंबई भेज दिया। अर्थ संकट और नाना प्रकार कठिनाइयों का सामना करते हुये सं० १९४२ में पंडित जी ने मेट्रिक्युलेशन की परीक्षा पास की और बाद में विल्सन कॉलेज में भर्ती हुए। पर शारीरिक अस्वस्थता के कारण इंटरमीडियेट की परीक्षा में न बैठ सके और अपने गाँव रोहेडा में चले आये।

बंबई में पण्डित जी को अपनी मानसिक शक्तियों को विकसित करने का अच्छा अवसर मिला। स्कूल तथा कालेज में जो पाठ्य पुस्तकें नियत थीं, उनके सिवा भी इन्होंने ग्रीस तथा रोम के इतिहास और पुरातत्व सम्बन्धी बहुत से ग्रन्थों का मनन किया। राजस्थान के इतिहास की ओर इनका झुकाव कर्नल टॉड के अमर ग्रन्थ 'ऐनाल्स एण्ड एण्टिक्विटीज ऑफ राजस्थान' के पढ़ने से हुआ। अपना ऐतिहासिक ज्ञान बढ़ाने के लिये इन्होंने राजस्थान में भ्रमण करना निश्चित किया और सब से पहले उदयपुर आये। जिस समय ये उदयपुर पहुँचे उस समय वहाँ कविराजा श्यामलदासजी की अध्यक्षता में 'वीर विनोद' नामक एक बहुत बड़ा इतिहास ग्रन्थ लिखा जा रहा था। पंडित जी जब कविराजा जी से मिले तब वे इनकी इतिहास विषयक जानकारी एवं धारणा-शक्ति से बहुत प्रभावित हुए और इन्हें पहले अपना सहायक मंत्री तथा बाद मे प्रधान मन्त्री नियुक्त किया। तदनन्तर ये उदयपुर म्यूजियम के अध्यक्ष नियुक्त हुए। सं० १९६५ में ये राजपूताना म्यूजियम अजमेर के क्यूरेटर बनाये गये। अजमेर में रहकर इन्होंने ऐतिहासिक शोध का बहुत काम

किया जिसमें सं० १९७१ में इनको अंग्रेजी सरकार की ओर से 'रायबहादुर' की और सं० १९८५ में 'महामहोपाध्याय' की उपाधि मिली। सं० १९६२ में जब इनकी लिखी 'प्राचीन लिपि माला' का दूसरा संस्करण निकला तब इनको हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग की ओर से 'मंगलाप्रसाद' पारितोषक दिया गया। हिन्दुस्तानी एकेडेमी, प्रयाग के तत्त्वावधान में मध्यकालीन भारतीय संस्कृति पर तीन व्याख्यान भी इन्होंने दिये हैं जो प्रकाशित हो चुके हैं। इसके सिवा हिन्दू विश्वविद्यालय ने इनको 'डी० लिट्' की उपाधि से और हिन्दी साहित्य सम्मेलन ने 'साहित्य-वाचस्पति' की उपाधि से विभूषित किया है। ये नागरी प्रचारिणी सभा के संपादक और साहित्य सम्मेलन के प्रधान भी रह चुके हैं। सं० १९९४ से पंडितजी को पेंशन मिलने लगी है।

ओझाजी हिंदी, संस्कृत, प्राकृत, पाली, आदि कई भाषाओं के प्रकाण्ड विद्वान और विश्व-विख्यात इतिहास-लेखक हैं। इनके जोड़ का इतिहासवेत्ता हिंदी में अभी तक कोई दूसरा नहीं हुआ। अंग्रेजी साहित्य में जो आदरणीय स्थान प्रसिद्ध इतिहासकार गिबन ( Gibbon ) का है वही हिन्दी में ओझा जी को प्राप्त है। इन्होंने छोटे बड़े कुल मिलाकर ७५ ग्रन्थ लिखे हैं जिनमें 'प्राचीन लिपिमाला' और 'राजपूताने का इतिहास' इनकी सर्वोत्कृष्ट रचनाएँ हैं। ये ग्रन्थ कई वर्षों के कठोर परिश्रम, अनवरत अध्ययन और अनुसंधान के बाद लिखे गये हैं और पंडित जी की असाधारण शोध-बुद्धि तथा प्रतिभा विशेष का परिचय देते हैं। इनके सिवा इतिहास और साहित्य विषयक फुटकर लेख भी इन्होंने बहुत से लिखे हैं जिनमें 'अनंद संवत् की कल्पना' 'पृथ्वीराज रासो का निर्माण काल' शीर्षक लेख हिंदी साहित्य को इनकी अपूर्व देन है।

(११) पुरोहित हरिनारायण—पुरोहितजी का जन्म जयपुर राज्य के एक उच्च पारीक कुल में सं० १९२१, माघ कृष्णा ८ को हुआ था। इनके पिता का नाम मन्नालाल, पितामह का नानूलाल और प्रपितामह का अमयराम था। ये सभी बड़े परोपकारी, स्वामिभक्त तथा धर्मात्मा पुरुष हुए हैं। इनके बनवाये हुए कई मन्दिर आदि आज भी जयपुर में विद्यमान हैं।

पुरोहित जी की शिक्षा का आरंभ पहले पहल घर पर ही घर हुआ और जब हिन्दी अच्छी तरह से पढ़ना लिखना सीख गये तब उन दिनों की पद्धति के अनुसार इन्हें अमरकोष और सारस्वत का अध्ययन कराया गया। इनकी दादी ने इन्हें गीता सहस्रनाम, रामरक्षाराज इत्यादि का अभ्यास कराया तथा बड़ो बढ़िया योगिनो

मोतीबाई ने धर्म, योगाभ्यास इत्यादि विषयों की ओर प्रवृत्ति कराई। साथ साथ उर्दू फ़ारसी का अध्ययन भी चलता रहा। बारह वर्ष की आयु में ये महाराजा कॉलेज जयपुर में भर्ती हुए और सं० १६४३ में इन्ट्रेन्स की परीक्षा पास की। पुरोहितजी का विद्यार्थी जीवन बहुत ही उज्ज्वल रहा। अपनी कक्षा में ये हमेशा प्रथम रहे जिससे राज्य की ओर से इन्हें बराबर छात्र वृत्ति मिलती रही। एफ़० ए० और बी० ए० की परीक्षाओं में सर्वप्रथम रहने से इनको दो बार 'लॉर्ड नॉर्थ ब्रुक मेडल' तथा सारे मदरसे में सर्वश्रेष्ठ विद्यार्थी सिद्ध होने से 'लॉर्ड लेन्सडाउन मेडल' मिला।

कॉलेज छोड़ने के बाद सं० १६४८ में सब से पहले ये जयपुर में मर्दुमशुमारी के काम की देख-रेख करने के लिये स्पेशल इन्सपैक्टर नियुक्त हुए। तत्पश्चात् इन्होंने राज वकील, नाज़िम, स्पेशल सी० आई० डी० आफिसर आदि की हैसियत से बड़े-बड़े ओहदों पर रह कर लगभग ४० वर्ष तक काम किया और अपनी सच्चाई, ईमानदारी एवं कार्य कुशलता से राजा और प्रजा दोनों को बड़ा लाभ पहुँचाया। लोकोपयोगी कार्य भी इनके द्वारा बहुत से हुए। इन्होंने निज़ामत शेखावाटी तथा तोरावाटी में राज्य की ओर से कई गोशालाएँ, पाठशालाएँ एवं धर्मशालाएँ स्थापित करवाईं और अपनी तरफ से जयपुर के पारीक हाईस्कूल को ७००० रु० से अधिक का दान दिया। सं० १६८६ से इनको पेन्शन मिलना शुरू हुआ है।

पुरोहित जी बड़े विद्यानुरागी, इतिहास-प्रेमी तथा साहित्य-ज्ञान-संपन्न व्यक्ति हैं और विद्यार्थी जीवन से ही हिंदी की सेवा कर रहे हैं। हिंदी, अंग्रेजी, संस्कृत आदि कई भाषाओं का इन्हें असाधारण ज्ञान है और दिन-रात पढ़ते-लिखते रहते हैं। संत साहित्य से इन्हें विशेष रुचि है और अपनी रहन-सहन तथा विचार-वृत्तियों से स्वयं भी पूरे संत हैं। इनके पुस्तकालय में ६००० से अधिक पुस्तकें हैं जिनमें १२०० के लगभग हस्तलिखित और शेष सब मुद्रित हैं। इन पुस्तकों पर इनका १२००० के लगभग रुपया खर्च हुआ है। इनमें कई ग्रन्थ तो ऐसे हैं जिनका हिन्दी संसार को अभीतक पता भी नहीं है।

हिंदी के वर्तमान लेखकों में पुरोहित जी एक विशेष स्थान के अधिकारी हैं। इन्होंने संत साहित्य की खोज और उसके अध्ययन पर विशेष श्रम किया है और इस विषय में प्रमाण माने जाते हैं। विविध विषयों के बहुसंख्यक फुटकर लेखों के अलावा इन्होंने ३२ से ऊपर ग्रन्थ लिखे व संपादित किये हैं जिनमें 'सुन्दर ग्रन्थावली' इनकी सब से अधिक महत्वपूर्ण और विद्वत्ता-सूचक पुस्तक है। यह दादू

पंथ के प्रसिद्ध संत कवि सुन्दरदास के ४२ ग्रन्थों तथा फुटकर कविताओं का संग्रह है। इसका संपादन इन्होंने प्रचुर टीका-टिप्पणी के साथ बड़े विशद रूप में किया है। पुस्तक दो भागों में विभक्त है। पहले भाग के प्रारंभ में ४०० पृष्ठों की एक विद्वत्ता तथा खोजपूर्ण भूमिका है जिसमें सुन्दरदास के जीवन चरित्र उनकी काव्य-प्रतिभा तथा उनके समकालीन दादू पंथी व अन्य कवियों की रचनाओं पर प्रकाश डाला गया है।

इस समय पुरोहित जी 'मीरां पदावली और वृहत् जीवनी' नाम का एक ग्रन्थ लिख रहे हैं जो क़रीब-क़रीब समाप्त हो चुका है।

(१२) मिश्रबंधु—पं० गणेश बिहारी मिश्र (स्वर्गीय), पं० श्याम बिहारी मिश्र और पं० शुकदेव बिहारी मिश्र हिंदी-संसार में 'मिश्रबंधु' के नाम से प्रसिद्ध हैं। ये इटौंजा के निवासी और जाति के कान्यकुब्ज ब्राह्मण हैं। तीनों भाइयों ने मिलकर कोई ३० के लगभग ग्रन्थ लिखे हैं जिनमें 'हिन्दी नव रत्न' और 'मिश्रबंधु विनोद' हिंदी साहित्य में बहुत प्रसिद्ध हैं। 'हिंदी नव रत्न' में तुलसी, सूर आदि हिंदी के नौ सर्वोत्कृष्ट कवियों की आलोचनायें हैं। हिंदी में अपने ढंग का यह एक पहला ग्रन्थ है और इसके कई संस्करण निकल चुके हैं। लेकिन इससे भी अधिक उपयोगी और महत्वपूर्ण ग्रन्थ 'मिश्रबंधु विनोद' है। इसमें लगभग ४००० हिंदी कवियों का विवरण दिया गया है जिनमें सैंकड़ों राजस्थान के भी हैं। यह ग्रन्थ बड़े परिश्रम और बड़ी खोज के बाद लिखा गया है और इस समय हिंदी साहित्य के इतिहास पर जितने भी ग्रन्थ लिखे जा रहे हैं उन सबका मूलाधार है। मिश्रबंधु हिंदी के उन लेखकों में से नहीं हैं जो राजस्थानी भाषा (डिंगल) को केवल इसी लिये हिंदी के अंतर्गत मानते हैं कि इससे गवर्नमेंट की सेन्सेस-रिपोर्ट में हिंदी भाषा भाषियों की संख्या अधिक बतलाने में मदद मिलती है, बल्कि ये डिंगल को वास्तव में हिंदी का ही अंग समझते हैं और यही कारण है कि इन्होंने अपने 'मिश्र बंधु-विनोद' में अवधी, ब्रजभाषा और खड़ी बोली के कवियों के साथ साथ डिंगल के कवियों को भी स्थान दिया है। हाँ, इतना अवश्य है कि इन कवियों के विषय में इन्होंने जो अपनी सम्मतियाँ दी हैं वे सदोष एवं भ्रमात्मक हैं और उनमें संशोधन की आवश्यकता है। उदाहरणार्थ, राठोड़ पृथ्वीराज को इन्होंने एक साधारण श्रेणी का कवि बतलाया है। लेकिन जिन्होंने पृथ्वीराज के 'बेलि क्रिसन रुकमणी री' को पढ़ा है वे इनकी इस राय से कदापि सहमत नहीं हो सकते। वस्तुतः काव्य कला की दृष्टि से यह ग्रन्थ अपने रंग-ढंग का अनूठा ही है और अवधी, ब्रजभाषा

एवं खड़ी बोली में तो इनकी टक्कर का एक भी खंड काव्य अभी तक नहीं लिखा गया, भविष्य में यदि कोई लिख दे तो वह बात दूसरी है। अत. उक्त मिथ्या धारणा का एक मात्र कारण यही हो सकता है कि मिश्रबंधु डिंगल भाषा से अपरिचित हैं और डिंगल साहित्य के अध्ययन का अवसर इन्हें बहुत कम मिला है।

लेकिन इस से इनके मिश्रबंधु विनोद का महत्व कम नहीं होता। डिंगल हिंदी का ही एक अविभाज्य अंग है, इस सिद्धान्त को व्यवहार में लाकर इन्होंने जो पूर्वीयता क़ायम की है इससे इनकी उदार मनोवृत्ति तथा दूरदर्शिता का पता लगता है और इसका परिणाम भी आगे जाकर हिंदी के लिये हितकर सिद्ध होगा, इस में कोई संदेह नहीं है।

(१३) श्री **विश्वेश्वर नाथ रेउ**—इनका जन्म सं० १९४७ में जोधपुर में हुआ था। ये जाति के ब्राह्मण हैं। इनके पिता का नाम मुकुन्दमुरारि था, जो सं० १९३५ में काश्मीर की राजधानी श्रीनगर से आकर जोधपुर में बसे थे। रेउजी ने सं० १९६१ में पंजाब युनिवर्सिटी की 'प्राज्ञ' परीक्षा पास की और ४ वर्ष के बाद संस्कृत-साहित्य की आचार्य परीक्षा में उत्तीर्ण हुए। इसमें सर्वप्रथम रहने के कारण इनको संस्कृत कॉलेज जयपुर की तरफ से एक रजत पदक भी मिला था।

सं० १९६७ में ये जोधपुर राज्य के इतिहास-कार्यालय में लेखक नियुक्त हुए। इसके बाद सं० १९७१ में ये जोधपुर के राजकीय अजायबघर के उपाध्यक्ष बनाये गये। साथ ही करीब डेढ़ वर्ष तक इन्होंने जोधपुर के जसवंत कॉलेज में संस्कृत प्रोफेसर का कार्य भी किया। इन्हीं के उद्योगों से जोधपुर के अजायबघर में पुरातत्व विभाग खोला गया और एक पब्लिक लाइब्रेरी की भी स्थापना की गई। इस समय इनके अधिकार में जोधपुर के इतने महक़मे हैं:—आर्कियोलॉजिकल डिपार्टमेंट, सरदार म्यूज़ियम, इतिहास-कार्यालय, पुस्तक प्रकाश और सुमेर पब्लिक लाइब्रेरी।

रेउजी हिंदी-संस्कृत के प्रौढ़ विद्वान, प्रसिद्ध इतिहास लेखक एवं पुरातत्ववेता हैं और अंग्रेजी भी जानते हैं। इन्होंने एक ग्रंथ अंग्रेजी भाषा में और चार हिन्दी में लिखे हैं जिनका इतिहास प्रेमियों में बड़ा आदर है। हिंदी-ग्रंथों के नाम ये हैं—भारत के प्राचीन राजवंश, राजा भोज, राष्ट्रकूटों का इतिहास और मारवाड़ का इतिहास। इतिहास और पुरातत्व विषयक लेख तो इन्होंने कई लिखे हैं जो भारत और भारत के बाहर की ऐतिहासिक खोज संबंधी पत्र-पत्रिकाओं में छपते रहे हैं। इनके

सिवा इन्होंने 'वेदान्त पंचक' और 'कृष्ण विलास' नामक दो ग्रंथों का संपादन भी किया है। 'वेदान्त पंचक' जोधपुर के महाराजा जसवंतसिंह (प्रथम) के आनंद विलास, अनुभव प्रकाश, अपरोक्ष सिद्धान्त, सिद्धान्त बोध और सिद्धान्त सार, इन पाँच ग्रन्थों का संग्रह है। 'कृष्ण विलास' महाराजा मानसिंह का किया हुआ भागवत के दशम स्कंध के ३२ अध्यायों का हिन्दी पद्यानुवाद है। ये दोनों ग्रंथ जोधपुर राज्य की ओर से प्रकाशित हुए हैं।

(१४) श्री नरोत्तमदास स्वामी—इनका जन्म सं० १६६१ में बीकानेर में हुआ था। इनके पिता का नाम श्री रामजी है जो बीकानेर के प्रसिद्ध पंडित और कथा वाचक माने जाते हैं। स्वामी जी हिन्दी व संस्कृत दोनों में एम-ए० हैं और इस समय डूंगर कॉलेज बीकानेर में हिंदी के प्रोफेसर तथा हिंदी विभाग के अध्यक्ष हैं। इन्होंने छोटे-बड़े कुल मिलाकर ७५ के लगभग उच्च कोटि के लेख लिखे हैं जो छप चुके हैं। ऊपर स्वर्गीय पारीक जी के परिचय में राजस्थानी साहित्य के जिन ग्रन्थों का नामोल्लेख किया गया है इनके प्रणयन में स्वामी जी का भी बराबर सहयोग रहा है। इनके अतिरिक्त इन्होंने स्वतंत्र रूप से भी राजस्थानी साहित्य विषयक दो एक ग्रन्थों का निर्माण किया है जिसमें 'राजस्थान रा दूहा' का नाम विशेष उल्लेख नीय है। यह एक संग्रह ग्रन्थ है। इसमें शृंगार, नीति, वैराग्य आदि विभिन्न विषयों के डिंगल भाषा के बहुप्रचलित दोहों का संकलन किया गया है। इसी पर इन्हें हिंदी-साहित्य-सम्मेलन, प्रयाग की ओर से 'मानसिंह पुरस्कार', भी मिला है।

(१५) श्री अगरचंद नाहटा—इनका जन्म सं० १९६७, चैत्र बदि बुधवार को हुआ था। ये बीकानेर के प्रसिद्ध सेठ श्री शंकरदान जी नाहटा के पुत्र हैं। स्कूल में इनका विद्याध्ययन बहुत ही थोड़ा, केवल छठी कक्षा तक हुआ। इन्होंने जो कुछ भी योग्यता प्राप्त की है वह इनके निजी परिश्रम तथा पुस्तकावलोकन का फल है। नाहटा जी कट्टर जैन धर्मावलंबी और जैन साहित्य के प्रेमी हैं। इन्होंने अपने यहाँ 'अभय जैन पुस्तकालय' स्थापित कर रखा है जिसमें १०००० के लगभग हस्तलिखित और ३० ० के क़रीब मुद्रित ग्रन्थ हैं। इनमें अधिकांश पुस्तकें जैन कवियों की लिखी हुई तथा जैन साहित्य विषयक हैं। नाहटा जी के पास प्राचीन चित्र-मुद्राओं आदि का भी अच्छा संग्रह है।

नाहटा जी हिंदी भाषा के सुयोग्य और सफल लेखक हैं। इनके ग्रन्थ एवं लेख नवीन खोजों से पूर्ण और मननशील होते हैं। इन्होंने 'युग प्रधान श्री जिन चंद्र सूरि', 'ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह' प्रभृति ७-८ ग्रन्थों का निर्माण किया है जो

इन्हीं के द्वारा स्थापित 'अभय जैन ग्रन्थ माला', की ओर से प्रकाशित हुए हैं। इनके अतिरिक्त इन्होंने १००।१२५ के लगभग फुटकर लेख भी लिखे हैं जिनमें से कुछ तो हिंदी की पत्र-पत्रिकाओं में निकल चुके हैं और कुछ अभी तक अमुद्रित हैं।

कुछ ही समय पूर्व तक नाहटा जी का शोध-कार्य केवल जैन साहित्य संबंधी ग्रन्थ सामग्री तक ही सीमित था। लेकिन अब उसमें कुछ व्यापकता आई दृष्टिगोचर होती है जो पृथ्वीराज रासो, बीसलदेव रासो, खुंमाण रासो इत्यादि पर इनके हाल ही के लिखे हुए लेखों से स्पष्ट है। ये लेख बड़ी छानबीन के बाद लिखे गये हैं और इतिहास तथा साहित्य दोनों ही दृष्टियों से महत्व के हैं। साथ ही साथ इनसे यह भी सिद्ध हो गया है कि उपरोक्त तीनों ग्रन्थ न तो उतने पुराने हैं जितने कि वे माने जा रहे हैं और न हिंदी साहित्य के इतिहास में 'वीरगाथा काल' जैसा कोई समय रहा है।

जैन साहित्य विषयक सामग्री की खोज और रक्षा के लिये धन तथा समय का जितना व्यय नाहटा जी ने किया है उतना हमारे खयाल से राजस्थान में अन्य किसी भी व्यक्ति ने आज तक नहीं किया। इनका यह उद्योग वास्तव में बड़ा प्रशंसनीय और जैन मतानुयायी अन्य सेठ-साहूकारों के लिये अनुकरणीय है।

उपरोक्त विद्वानों के सिवा सर्व श्री रामनाथ रत्नू, समर्थदान, श्रीधर रामकृष्ण भंडारकर, किशोरसिंह बारहट, डा० सर जार्ज ग्रियर्सन, हरविलास सारडा, पं० गिरधर शर्मा, ठाकुर चतुरसिंह ( रूपाहेली ), प० झाबरमल शर्मा, मुरारीदान कविया, महताबचंद खारैड, दशरथ शर्म्मा, रघुनाथप्रसाद सिंहानिया, भगवती प्रसाद सिंह बीसेन, भंवरलाल नाहटा इत्यादि महानुभावों ने भी राजस्थान में साहित्यिक गवेषणा का प्रशंसनीय कार्य किया है। शोक है कि इनमें से प्रथम पाँच विद्वान अब नहीं रहे, उनकी कीर्ति मात्र रह गई है।

आशा है, हिंदी के नवीन लेखक उपरोक्त विद्वानों का अनुकरण करेंगे और राजस्थान की चिरउपेक्षित तथा विच्छिन्न हिंदी साहित्य विषयक सामग्री को एकत्र कर अपनी नवीन एवं मौलिक खोजों द्वारा राष्ट्रभाषा हिंदी (?) के गौरव को बढ़ायेंगे।

—मोतीलाल मेनारिया

# कवि-नामानुक्रमणिका

# राजस्थान में हिन्दी के हस्तलिखित ग्रन्थों की खोज

## ( भाग पहला )

(१) अचलदास खीची री वात। रचयिता-अज्ञात। साइज ८५×५-८ इंच। पत्र-संख्या ११। लिपिकाल—सं० १८८७ वैशाख सुदी १२ गुरुवार। प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २५ २७ अक्षर हैं। अक्षर बहुत सुन्दर हैं। इसमें गागरौनगढ़ के राजा अचलदास खीची और उनकी लाला तथा उमां नामक दो रानियों की कहानी है। कहानी के अन्तिम भाग म अचलदास और मांडू के मुसलमान बादशाह के युद्ध का भी उल्लेख है। अचलदास अपने सरदार सामन्तों सहित इस युद्ध में काम आये थे और उनकी उक्त दोनों रानियाँ उनके साथ सती हुई थीं। कहानी आदि से अन्त तक रोचक और मार्मिक है। इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं। इसकी भाषा बोल चाल की राजस्थानी है जिसपर गुजराती का भी थोड़ा सा रंग लगा हुआ है।

आदि—

गाहा

गणपति गवरी नंदन विघन हरण मंगल करण ॥
आपण बुध सुबुधकंदण बरदाय बाणी दीयण ॥ १ ॥

वारता

अचलदास खीची गढ़ गागरूण राज करै छै [।] तिणरे लाला मेवाड़ी परणी छै। मेवाड़ री धणी राणो मोकल छै [।] तिणरी बेटी लाला [।] अपछरा रो अवतार [।] सगळो राज लाला जी रै हाथ छै। अचलदास जी रा राज मधि लाला जी रो हुकम चालै छै। इण तरै राज पाळ धणो खीमसी सांखलो जांगलु रो धणी। जांगलु रो राज करै छै। तिणरे बेटी उमां सांखली मारवणी री अवतार। बरस तेरे मांहे छै [।] खीमसी सांखला रे चारण बीठो छै। तिणरे बैरण भुमां चारणी छै। ।

अंत—

वारता

अतरे गढ़ मडोवर (?) रो पातसाह चढ़े आयो [।] तरे अचलदास जी केवाड़्यो। माथे चोथ ठेरावो। तरे पातसाह कह्यो [।] कै तो गांम गढ़ छोड द्यो [।] कै लडाई करो। तरे अचलदास जी आपरा उवरावां ने पुछ्ने ने लड़ाई मांढी। लड़ाई करता पचीस मोटा उवराव साथे अचलदासजी काम आया। पाछे लाला मेवाडी उमा साँखली दोनु सती हुई। लालां मेवाडी रो रूसणो भागो [।] ससार माहे नाम रह्यो।

(सरस्वती भडार)

(२) अनंतराय सांखला री वात। रचयिता–अज्ञात। साइज़ ६-६×४-४ इंच। लिपिकाल-सं० १८०७। पाँच पत्रों की छोटी सी ऐतिहासिक कहानी है जिस में कोलापुर पाटण के राजा अनतराय और अहमदावाद के मुसलमान शासक महमद की लड़ाई का वर्णन है। कहानी गद्य-पद्यात्मक है। इसकी भाषा गुजराती मिश्रित वोल चाल की राजस्थानी है।

आदि—

समुद्र विचै कोयलापुर पाटण [।] तिणरो धणी अणन्तराय साँखलो छत्रधारी [।] तिणरै वडो गढ [।] तिणरै एकसो एक भाई भतीजा छै। तिके मेलागढ़ में रहै। ...।

अन्त—

वारता

संवत् १३२९ समै चैत सुद ४ वार मंगल जगमाल जी रे गौंदोली आई। पातसाह अहमदावाद आयो [।] संवत् १३ माहे (युद्ध) हुवो [।] इतरी सूरां-पूरां खत्रीयारी वात कही सूरवीर दातारों मन लहही।

दूहो

संवत् १३ सैंतालीसै समै माहा तीज सुद ताम॥<br>
सरवहीयो पोहता सरग हाथां पूरै हाम॥

(सरस्वती भंडार)

(३) अनुभव प्रकास। रचयिता–जोधपुर नरेश महाराजा जसवन्तसिंह। साइज़ ७४×६-२ इच। पत्र-सख्या ७। लिपिकाल–सं० १७३३, माघ कृष्णा २ रविवार। पद्य संख्या २६। विपय-वेदान्त।

आदि—

कवित्त

पूछो हौं करि प्रनाम कहिये क्रिपा कै मो सौं
रहै न सन्देह आर्म धर्म कै बताइये ।
तुमारे सरन आयौ ताको सो तुरत ही आज
ईश्वर सुरूप आदि भाँति कै बताइये ॥
गुरु कह्यो चैन जानि ईश्वर बरं तु सुद्ध
चेतन कौ प्रतिबिम्ब माया मैं बताइये ।
करि मुदु सौं सिष्य तब माया धू कहावै कौन
याहू को सुरूप फेरि मोहि समुझाइये ॥ १ ॥

अन्त—

कवित्त

देह नाहीं इन्द्री नाहीं मन नाहीं बुधि नाहीं
अहंकार चित्त नाहीं इनको नहीं तहाँ ।
कहिबो कछू न आमैं सुनिबे को बात नाहीं
धर नाहीं ध्यान नाहीं ध्यानाहू नहीं जहाँ ॥
गुरु और सिष्य नाहीं नाम रूप रेख नाहीं
उत्तपत्ति प्रलै नाहीं बंध मोष है कहाँ ।
बचन कौ चित्त नाहीं साध्य सार बद नाहीं
सार बरा कहाँ जहाँ ध्यानहू नहीं तहाँ ॥२१॥

दोहा

थोरे ही मैं बहुत है उत्तम करयौ विचार ॥
या अनुभौ प्रकास कौं पढ़ि सुनि समझौ सार ॥२६॥

(सरस्वती भंडार)

(४) अनुभव प्रकाश । रचयिता—रीवां नरेश महाराज जयसिंह जू देव । आकार १० ४×२ ६ इंच । पत्र संख्या ४६ । लिपिकाल सं० १८८१ चैत्र बदि ४, गुरुवार । पद्य संख्या ६७ । विषय—ब्रह्मज्ञान । ग्रन्थ दोहा चौपाइयों में है । रचना प्रौढ़ है ।

दोहा

निर्गुन सगुन सरूप जो परब्रह्म परमेस ।
सत्य सनातन मौन गुन गावत सारद सेस ॥१॥

आदि—

ता प्रभु पद उरधारि कै भूपति जैसिंघ देव ॥
कहत जथा मति जानि कछु उभय ब्रह्म के भेव ॥२॥

चौपाई

तरनि वंस महं विदित वघेले । भये सूर सब सुजस सकेले ॥
तिन महं व्याघ्र देव नरपाला । प्रगटे प्रथमहि परम दयाला ॥३॥
तेहि कुल माह महीप सुजाना । भये बहुत बल रूप निधानां ॥
पूजक गोद्विज देवन केरे । परमारथ रत नीति निवेरे ॥४॥
ज्ञाता श्रुति पुरान के येकू । सरनागत त्राता सविवेकू ॥
जिन सम भूप भूमितल कोई । कलि मह भयौ न है नहीं होई ॥५॥
पुनि तेहि वंस विदित जस रूपा । राजाराम नाम सुब रूपा ॥
जिनके भये चारि भुज भारी । कीन्ही सविधि सुजन रखवारी ॥६॥

अन्त—

दोहा

जो प्राणी मन वासना तजै वेद विधि उक्त ॥
द्वंद्वातीत प्रसात सो जानहु जीवन मुक्त ॥६७ ॥
श्रीमन्नृपति जैसिंह कृत यह अनुभव परकाम ॥
पढ़ै सुनै नर सो लहै परम सात पद वाम ॥६८॥
श्रुति स्मृति संमत मिलित विरच्यौ ग्रंथ अनूप ।
तासु भावना करि मनुज परत न पुनि भवकूप ॥६६॥
प्राणी पुण्य प्रतीति करि करत जो यहि अभ्यास ॥
अंतर वहिर प्रकास तेहि प्रगट होत अनयास ॥६७॥

( सरस्वती भंडार )

(५) अनेकार्थमंजरी । रचयिता—नंददास । साइज ७·४ × ४-८ इंच । पत्र—संख्या ११ । विषय—शब्द कोष । पद्य संख्या २२८ । लिपिकाल—सं० १८२२ ।

आदि—

दोहा

जो प्रभु जोति जगत्तमय कारन करन अभेव ।
विघन हरन सब सुख करन नमो नमो तिहि देव ॥
एकै वस्तु अनेक है जगमगाति जग धांम ।
जिम कंचन नें किंकिनी कंकन कुण्डल दांम ।

अन्त—

दोहा

बीस अनेका अर्थ कहुँ परै सुने बर कोय।
ताहि अनेक अर्थ बहु पुनि परमारथ होय॥

( सरस्वती भंडार )

(१) अनूपकृष्णचन्द्रिका। रचयिता—देवीदास। साइज ८४×६ इंच। पत्र—संख्या ७०। लिपिकाल—संवत् १७२४, आषाढ़ शुक्ला ११। प्रति मोटे सफेद रंग के बाँसी कागज पर लिखी हुई है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १६।१७ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में १८।२२ अक्षर हैं। अक्षर मद्दे पर लिखावट सुपाठ्य है। प्रति कहीं कहीं पानी से भीग गई प्रतीत होती है। इसकी पुष्पिका में लिपिकार ने इसकी छंद संख्या ४४६ बतलाई है। ग्रंथ दस उद्योतों में विभक्त है। करगस के यदुवंशी राजा अनूपराय के कहने से इसकी रचना सं० १७११ में की गई थी। इसमें भगवान् श्रीकृष्ण की विविध लीलाओं का वर्णन है। ग्रंथ क प्रारंभ के सात छंदों में मंगलाचरण है। बाद के ६७ छंदों में कवि ने अपना और अपने आश्रयदाता अनूपराय का वंश—परिचय दिया है। तदनंतर मूल विषय शुरू होता है।

आदि—

कवित्त

दामोदर देव के उदार जे चरित्र तेई
उदधि अपार जहाँ वेदनि की मौजु है।
पारावार पूछ से पहार जामें परि बीन
थाह केते हारे पै न पार पार गौजु है॥
ता में वात्सल्य प्रेमु ब्रज के निवासीनि को
रतन समूह ताके वास ही को भौजु है।
पैठिबे को यह साथ करता अगाध में की
देवी कवि देवु को कन्दुक कहा कौजु है॥

अन्त—

कवित्त

दसौं दिसा जगी है अलौकिक उद्योत जाके
आनन हू देखि पीछे रहिये अवरेखि हूँ।
देखि दिन एक सम राह को महत्व जाते
तातें ही कहतु जानि सुधा तें विसेषि हूँ।

राधा जू को वदनु विराजि रह्यो वारिज सो
जा में देवीदास वाहि पेपि अनिमेपि तूँ ।
रसना में लेत ही सुपावे भवसागर को
ता अनूपकृष्णचन्द्रिका हि दिन देपि तूँ ॥

(सरस्वती भंडार)

(७) अपरोक्ष सिद्धान्त । रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवन्तसिंह। साइज ७-४ × ६-२ इंच । पत्र-सख्या ६ । लिपिकाल—सवत् १७३३, माघ कृष्णा २, रविवार । इसमें तत्वज्ञान सम्बन्धी १०० दोहे हैं । रचना सरस है ।

आदि—

दोहा

जाकी इच्छा तें भयो विश्व सबै निरमान ।
कारन अरु कारज दोऊ जानि भए परमान ॥१॥
करता है सब विस्व कौं ताकौ करता नाहि ।
वंदन ऐसैं ब्रह्म कौं व्यापकता जा माहि ॥२॥
वंदन करि गुरदेव कौं पूछत करम विचार ।
ता पाछे फिरि मुगति कौं कहियें मोहि प्रकार ॥३॥

अन्त—

दोहा

कीनौ जसवन्तसिंह यह आतम तत्व विचारि ।
अरु अपरोच्छ सिद्धान्त यह धर्यो नांम निरधार ॥६६॥
या अपरोच्छ सिद्धान्त कौ अरथ धरैं मन माहिं ।
छूटै सो ससार तें फिरि फिरि आवै नाहि ॥१००॥

(सरस्वती भंडार)

(८) अभयविलास । रचयिता साँदू पृथ्वीराज । साइज १२-३ × ६ इंच । पत्र संख्या ५२ । प्रति सजिल्द है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १७।१८ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८ । २० अक्षर हैं । लिपिकाल–स० १६०० के आस पास । इस में जोधपुर के महाराजा अभयसिंह जी की युद्ध-वीरता का वर्णन है ।

आदि.—

छंद पद्धरी

गनपति सुमर आनन गजिंद्र । निज [?] रचहु अभमल नरिंद्र ॥
जिन प्रगट वंस जयचंद राज । संग असी लष्य सैनन समाज ॥

गज साज सईन मद मत गजत। पग उमय कोप पैदल अपंत ॥
कवि इम सईन बीरत करत। मन सदल दरप दुकमि मुरंत ॥
दुवपरम सहस होय करत सेव। दिन बिमद बकत सरपती देव ॥
मनसक दुबन जिन मद न मत। पृथ्वीतु सुगत समरन मर्मत ॥
जग उद्धि कमप सपह्र सुकीय। वार पार साद जिन पकर हीम ॥

मध्य—

छंद भुजंगी

कके हिंदु मेघं परा पूर कोपं। मुन्ने मार मार मच्ची सुंद छुपं ॥
धुरी भाग होपं धुंधा घोर धारू। गज्यो गीन गीर्स कज्यौ राग मारू ॥
पिपैराज कसी रचे रज माला। हिये सूर बीर नचै पाउपाला ॥
हुर्ई सूर ठिक्की बराही बजावै। इके बीच होरा कजी पर धावै ॥
फुटे उचार धारं सिर्व मेद मची। मुन्न ताव मार्गो करे ताव मची ॥
दरो मीर हर्म छिरे तीर मर्ग। फुटे पार पान्नोन उड़े सुमंगं ॥
करी हिंदु हर्ष मिरो होन पंगं। करी धीर मार्मी जमे बच सर्गं ॥
फुटे पाप मर्म मिरं कोन धुरै। मनीं रंगरेज रंग मार फुरै ॥
परे भूम मेघं मरी मैत मर्म। मनु भाल छुद्धी मही मानकेले ॥
उड़े छिप ओर्ज परा सीम नचे। मनू मेघ मार्ग प्रजार्म बरंपे ॥
मदे पाम रमा गाज बीर चढ़े। " " ॥
गरे हार बर्प रह बीर पूर्म। मिरे सूप बर्प परे भाल ओर्म ॥
मूर्छा गर्ज दूर ओर्न बमुंडे। मनो मेर तैं मारची धार मुंडे ॥
चढ़े मीर मर्ग पर्ग घोर मर्द। मचे पूं नरके छुपे मीर मर्द ॥
तुरै बीर मीर्स उड़े गम्मा मारी। दुरे मीर बीर्ध मिरं म नवाई* ॥

(सरस्वती भंडार)

(६) अमरचन्द्रिका। रचयिता—सूरति मिश्र। साइज ६-२×५६ इंच। पत्र संख्या २०६। सजिल्द। लिपिकाल-सं० १८११, कार्तिक वदि १४ सोमवार। प्रति के अन्तिम पुष्पिका लेख से सूचित होता है कि यह किसी याचामी रूमाणसिंहजी के लिये उदयपुर में लिखी गई थी। लिपिकार ने अपना नाम शिवरूप और अपनी जाति अग्रवाल बतलाया है। यह बिहारी सतसई की सुप्रसिद्ध टीका है। सूरति मिश्र ने इसे सं० १७६४ में समाप्त किया था। इस हिसाब से यह प्रति उक्त टीका के बनने के १७ वर्ष बाद की लिखी हुई है। इसमें ७१७ दोहे हैं जिनमें ७१६ बिहारी के और अन्तिम टीकाकार का है। अन्तिम दोहा यह है —

*यहीं पर ग्रन्थ समाप्त होता है। इसके बाद लिपिकार ने ये पंक्तियाँ लिख दी हैं— "यो ग्रन्थ कवि जोड़ती कथा गयो लिख सू इतो ईज बचियो छै। पोथी री परत मुजब लिखियो छै। लिखण वाला में दोस नहीं छै"। इससे ज्ञात होता है कि ग्रंथ अपूर्ण है।

अमर चन्द्रिका ग्रंथ को पढ़ै गुनै चित लाय ॥
बुद्धि सभा प्रवीनता ताहि देहि हरिराय ॥ ७१७ ॥

(सरस्वती भंडार)

(१०) अयोध्याजी के भजन। रचयिता—रीवा नरेश महाराज विश्वनाथसिंह जू देव। साइज ६-५ × ६-२ इंच। पत्र-संख्या ६। लिपिकाल-सं० १८६१। इसमें कुल मिलाकर ७३ भजन हैं जिनमे अयोध्या की महत्ता बतलाई गई है। रचना सरस और भक्ति-भाव-पूर्ण है।

आदि—

भजन

धनि धनि सरस सरसुती माई।
करति राम गुन गांन सदा जो जुग कर वींन बजाई
पुस्तक ले हरि चरित विचारति सबके हित हरषाई ॥
विस्वनाथ तिन पद सिर नावत कहिबें हित गल आई ॥ १ ॥

अन्त—

धनि धनि अवध नगर जड़ चेतन।
द्रस्टि मात्र कों है जड चेतन ब्रह्म रूप हैं हे तन
दरस परस जिनके जन कीने रह साकेत निकेतन ॥
विस्वनाथ तिन पद सिर नावत चाघत मुक्तनि सेतन ॥ ७३ ॥

(सरस्वती भंडार)

(११) अयोध्या महात्म। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथसिंह जू देव। साइज ८-८ × ६-८ इंच। पत्र संख्या ८। लिपिकाल-सं० १८६१। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है और जैसा कि इसके नाम से प्रकट होता है, इसमें अयोध्या की महिमा आदि का वर्णन है। भाषा सरस और धारावाहिक है।

आदि—

दोहा

जय जय गनपति पवन सुत नौमि नौमि सब संत ॥
नौमि भरत रिपुसूदन हू कीरति अमित अनंत ॥
जय गौरी गौरीस जय सुग्रीवादि कपीस ॥
जयति अवध सरजू जयति धरहु चरन में सीस ॥
जय सिव रघुवर जय गिरा श्री हरि गुर प्रियदास ॥
गहि पद महिमा जुत करहुँ सत्या तीर्थ प्रकास ॥

चौपाई

नित्य अयोध्या महिल मझारा । सदा करत सिय राम बिहारा ॥
सो पद अगर करन के हेता । प्रभु गमने बैकुंठ निकेता ॥
पानि जोरि मांग्यो प्रभु पाही । नारायन बोल सुर माही ॥

अन्त—

दोहा

अवध महातम जे सुनहि विरत पढ़त जे कोइ ।
तिनहू को पै तीरथ न्हाय सम फल होइ ॥
संवत सम प्रद पूत अमित बसु प्रमाद बिचार ।
भाखा अवध महातम किय सरजू तट अवतार ॥

(सरस्वती भंडार)

(१२) अवतार चरित्र । रचयिता—नरहरिदास । साइज १५ २ × १० इंच । पत्र संख्या ११८ । सजिल्द । लिपिकाल—सं० १८८२, माघ शुक्ला ७, सोमवार । प्रत्येक पृष्ठ पर ३२।३५ पंक्तियाँ हैं जिनमें २६ से ३० तक अक्षर हैं । अक्षर सुन्दराकार और पाठ शुद्ध है । इसमें भगवान के २४ अवतारों की कथा है ।

आदि—

छंद साटक

सुंडा दंड प्रचंड मेकरदनं मद गन्ध गन्धाम्बरं ।
सिंदूरारुण तुंड मौलिन भ्रुग अ गरब गुंजारवं ॥
यं पर मंकर धार मार मगुर्य मारंभ अमिश्वरं ।
त मनतं मनबुद्धि सेवमचर्म बरदाय संबादरं ॥

अन्त—

दोहा

सीर मास पद भास्मी इकमहि करर थान ।
चंद अनुष्टुप करि सकल प्रगम ग्रंथ प्रमान ॥
मैं बीइ सुन्यो पुरान मह क्रम सोइ बरनन कीन ।
भोला बालक हरि सों पावै भगति प्रवीन ॥

(सरस्वती भंडार)

(१३) अश्वमेध-यज्ञ। रचयिता–मुरली। साइज़ ६×६-७ इंच। पत्र-संख्या ८६। पहले ४० पत्रों पर लिखावट दोनों तरफ है, शेष ४६ पर सिर्फ एक तरफ। कागज़ हल्का होने से स्याही पत्रों के दूसरी ओर निकल आई है और इसलिये कई स्थलों पर अक्षरों के पढने मे बहुत कठिनाई होती है। इसके सिवा प्रति लिखी हुई भी बहुत अशुद्ध है। यह स० १८१७, चैत्र वदि ३, सोमवार को लिखी गई थी। इसमे धर्मराज युधिष्ठिर के अश्वमेध यज्ञ का वर्णन है जो कवित्त, सवैया, छप्पय आदि कुल मिलाकर ७६३ छदों मे समाप्त हुआ है। भाषा डिंगल-पिंगल का मिश्रण है।

आदि—

दूहा

सुंडालो जपते सही मगला सुधरे सूत।
तैतीसां सुर आगला पारवती रा पूत ॥१॥
इन्द्रा (दिक) सुर आद दे भूपती भूपाल।
आरभा करत अवल समरे तुझ सुडाल ॥२॥
अहे मन हेत अहेत की नेन अेन करे देत।
काहू देपे जल मरे काहु जल भर देत ॥३॥
जबु दीप भरथषड पेत्रकुमार का नांम।
मेदपाट चीत्तोडगढ अेकलीग ईस सुगाम ॥४॥
सहेर ऊदेपुर अत वसे राज जैसीरांण।
ताको नाम सुण्या थकां सकु माने सुरतांण ॥५॥

अन्त—

दूहा

सतरै मै पचावने कोतुक उत्तम वास।
वद पप आठम वार रीव कीनौ ग्रंथ प्रगास ॥७६१॥
त्रीसै गुनासी दोहरा कवित आठ अेक छंद।
सवइया च्यारसै अडसठ दुहा रच्यो परि प्रबंध ॥७६२॥
आठ आगले आठसे रूपक करे बनाय।
मुरली गुन गावै प्रभु सुनो सकल कविराय ॥७६३॥

(सरस्वती भंडार)

(१४) आनन्द रघुनन्दन नाटक। रचयिता—रीवां नरेश महाराज विश्वनाथ सिंहजू देव। साइज़ ६-३×११-८ इंच। पत्र-सख्या ७८। लिपिकाल—सं० १८६१। प्रति सजिल्द है। पक्तियों की संख्या सभी पृष्ठों पर इकसा नहीं है। किसी पर १७,

किसी पर १६ और किसी किसी पर २१ तक पंक्तियां हैं। प्रत्येक पंक्ति में २०।२५ अक्षर हैं। लिखावट सुन्दर और साफ है। विषय—श्रीराम चरित्र। नाटक सात अङ्कों में विभक्त है। इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं। कहीं २ संस्कृत के श्लोक भी हैं। प्रारम्भ के दो छन्द निम्न हैं —

छंद शिखा

अमरन मरन सरन हमसुख सुग दवन दवन शशि छवि है।
अकरन करन करन पसु-मर प्रभ उधरन रम चखि चखि है॥
सदयन सदम सदम सद कर कर जनन जगन पर रति है।
जम अग अगत गमत मत गुन गन गमय चहिय पसु पति है॥१॥
मृदु पदु पदुम महिपन मन ममि भमि रहि रमि रमि है।
चल चल चलनि करति बरबम बम सुजय जयम भमि भमि है॥
मति मद मदन मदन मरदन सर सर मन रम पतितव है।
जप जप जपत त्रिभुव भुव दुम दुम मम पति पति त्रिभुवन है॥२॥

(सरस्वती भंडार)

(१४) आनन्द विलास। रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवंतसिंह। साइज ७-८×६-२ इंच। पत्र संख्या १६। लिपिकाल—सं० १७३३, मार्गशीर्ष कृष्णा ६, गुरुवार। इसमें तत्वज्ञान विषयक २०१ दोहे हैं।

आदि—

दोहा

एक दंत गज बदन सु गवरी नंद।
विघन हरत अति गनपति करत अनंद॥१॥
सरती कृपा करि किया बिस्व रूप परकार॥
मंगल परमानंद को जा जग को आनंद धार॥२॥
ध्यान मूल को आन्य पर मकर करयौ बनाइ॥
ता उरै अम्यास की मीत मन मिटि जाइ॥३॥

अन्त—

दोहा

रम या को या कै परै जांब परै चितलाइ॥
कल्प या की तब आपही समझै कहै बनाइ॥२००॥
सतन मबढ में बरस ता ऊपरि चौतीस॥
सुक्ल पष्य कातिक विदि इनमी सुन रजनीस॥२०१॥

(सरस्वती भण्डार)

(१६) इच्छा-विवेक। रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवंतसिंह। साइज़ ८-६×४ इंच। पत्र-संख्या ३। लिपिकाल-सं० १७३३। विषय—तत्वज्ञान। छः कवित्त का छोटा सा ग्रंथ है।

आदि—

कवित्त

ब्रह्म कौं जो आवरन करि कैं रही है ऐसी
व्यापक है ठौर ठौर ऐसी जोरवर है।
प्रथम अकास ह्वै कैं भई है पवन रूप
वहै तेज वहै पानी वहै भई धर है॥
नाना विधि देखी परैं गही जात क्यौं हू नांहि
सब जग मोह्यौ या कौ कौने ठयौ वर है।
झूठ में प्रतीत और और कौ दिखावैं और
कौन है कहौ धौं माया जातैं भयो डर है॥१॥

अन्त—

कवित्त

जो पै यह बात कोऊ कहै जो कदाचि ऐसे
निरगुन ब्रह्म कहौ इच्छा कैसे धरैं है।
वह तो है सुप्रकास चेतन सुरूप वहै
चेतना ही इच्छा तासौं सब कछुक रहै॥
चेतना तौ मानि बीयैं बिना मांनैं चेतना कैं
जड़ता औ सून्यता प्रसंग आनि परैं है।
निगुन सुरूप आप सबैं गुन वाही मांहि
पूरनता आनैं बिन कहौ कैसे सरैं है॥६॥

( सरस्वती भंडार )

(१७) उदयपुर री ख्यात। रचयिता--अज्ञात। साइज़ ६-५×८-२ इंच। पत्र-संख्या ७५। प्रत्येक पृष्ठ पर १० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २२ से लगाकर २५ तक अक्षर हैं। अक्षर सुन्दराकार और सुवाच्य हैं। ग्रंथ गद्य में है। इसमें महाराणा राजसिंह तक के मेवाड़ के राणाओं का संक्षिप्त परिचय दिया गया है। लेकिन महाराणा अरिसिंह के पहले के राणाओं के जो नाम गिनाये हैं उनमें दो चार को छोड़कर शेष सब कल्पित और आधुनिक ऐतिहासिक शोध के विचार से अशुद्ध हैं। बाद के राणाओं के नाम तथा संवत् आदि प्रायः ठीक ही हैं। राणाओं के परिचय में

उनकी माताओं के नाम भी दिये हुए हैं। उदाहरणार्थ, महाराणा अरिसिंह, महाराणा अभयसिंह और महाराणा हमीरसिंह को क्रमशः मनावाई कुँवर, दीनांबाई राठोड़ और हीरबाई परमार का पुत्र बतलाया गया है। यदि ये नाम ठीक हों तो ग्रंथ का ऐतिहासिक महत्त्व और भी बढ़ जाता है। क्योंकि इन राणाओं के इतिहास के विषय में अभीतक जो ज्ञान प्राप्त हुआ है वह प्रायः नहीं के बराबर है और इन नामों के सहारे उनके विषय में कुछ अधिक जानकारी प्राप्त करने की आशा की जा सकती है। प्रति में लिपिकाल, रचना काल आदि का उल्लेख नहीं है। लेकिन कागज इत्यादि को देखते हुए यह १००।१५० वर्ष से अधिक पुरानी प्रतीत नहीं होती। इसका अंतिम भाग यहाँ दिया जाता है –

॥ महाराजाधिराज श्री राजसिंघ रांबोजी राठोड़ जनादेबाई रा बेटा। उदैपुर वास्त संवत १७०६ नवकोटेरे राज्य बैठा फागुण सुदी बीज राज्य बैस। २१००० सहज असव १०१ हस्ती १२००० पायदल २०१ आतिश १ नाराजा २ राव ११ रावत महाराजाधिराज श्री रांधे राजसिंघजी माकपुरी मारुपी उँड बीओ संवत १०१७ चीरये पातिसाहजी औरंगसाहजी रै तरवार बजावीः माई भरसिजी ई मोफ्नै ॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(१८) उद्योगपर्व। रचयिता–धर्मदास। साइज ६×६ इंच। पत्र-संख्या ४६। लिपिकाल–सं० १८६३, आषाढ़ सुदी १३। प्रत्येक पृष्ठ पर २१ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १६।१८ अक्षर हैं। अक्षरों की बनावट कुछ भद्दी है। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है। विषय—महाभारत के उद्योगपर्व का भाषान्तर। रचना बहुत सरस है।

आदि—

चौपाइ

कवि कह प्रथमहि विनवौं ताही। जेहि सुमिरे वर सुमति सदाही ॥
मुख सम्मुख दुख दुसह के भंजन। रुचिर रूप राजत मन रंजन ॥
अंबर कोमित सोहित रेहा। गज मुख मह मोहत ससि रेहा ॥
एक रद सोइ कुंभ सुभाया। तिमि नयन भुज चारि सुभागा ॥
पंचवदन जन सुत रूप अस भाई। पुरुष प्रभादि आदि नहिं पाई ॥
पद बंदहि इंद्रादिक देवा। पावहि सिद्ध करहि जे सेवा ॥

अन्त—

दोहा

तेहि सर सुयेदु महानृप आ मंग दौहि मुरारि ॥
एक दंड मह दे सब सान्द सिराबहु मारि ॥७७॥

धर्मदास गेहि भाति सों सवहि सवाँरिहि सैन ॥
होत प्रात ही रन चढ़हि जीतहि पडव वैन ॥२७॥

( सरस्वती भडार)

(१६) उभयमत सार । रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज जयसिंहजू देव। साइज १२-३ × ५-७ इंच। पत्र-संख्या १७। लिपिकाल—स० १८६१। प्रत्येक पृष्ट पर १४ पक्तिया और प्रति पंक्ति मे ६२।६४ अक्षर हैं। ग्रन्थ दोहा-चौपाइयों में है। विषय—निवृत्ति-प्रवृत्ति मार्ग का निरूपण। कविता गंभीर और भाषा ललित है।

आदि—

दोहा

निराकार निरगुन जो प्रभु सोह सगुन साकार ॥
वदत हो तेहि ईस कह सीस नाइ वहुवार ॥१॥

अन्त—

दोहा

इतीश्री यह ग्रथ भो नाम उभयमत सार ॥
सुनत करत जीवन मुकुत हरन तुरत ससार ॥८३॥

( सरस्वती भडार )

(२०) कवीर परचई। रचयिता—अनंतदास। पत्र-सख्या १६। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। प्रति बहुत अशुद्ध लिखी हुई है। लिपिकाल—सं० १७२४। ग्रंथ दोहा-चौपई में है। इसमे कवीर के प्रारंभिक जीवन तथा भगवान से उनका साक्षात्कार होने की कथा का वर्णन है। रचना भाव-पूर्ण है।

आदि—

चौपई

कासी वसै कवीरा ऐक। हरि भगतनि की पकरी टेक ॥
वीधना वाणी वोली ऐहु। वैश्नव विना न दरसन देहु ॥
जो तुम माला तीलक वनावै। तो तुमरा दरसन पावे ॥
गुसाईं मुसलमान हमारी जाती। माला तिलक पहरं कीह भाती ॥
वहोर वाणी वोली ऐहु। रामानद पै दक्षा लेहु ॥
रामानद न देखैं मोही। कैसे दछ्या लेहु सोही ॥
राति रहो गैल मैं जाई। सेवक सेहित नीकसे आई ॥
कवीर राति रहो गैली मैं जाई। तब सेवक सहित नीकसे आई ॥

राम राम करि पीया पाउ। अबके हीरदे अधिक उछाउ ॥
तब कबीर अपने ग्रिह आयो। जब ही माखा तीखक बनायो ॥

अंत—

चौपइ

मीसुवा करतां संमी भागी। सांसै मरगुवा चोत न लागै ॥
नीर परबत करि ममि कीजै। मार भग्रारा खम न कीजै ॥
सात समुँद की कीजै दांती। जो समुया कागद की होती ॥
सारद गोमत न आवै अंतु। सा राम गावैम अनंतु ॥

दोहा

दास अनंत न आवहि हरी की कथा अपार ॥
कछु यक कही कबीर की सतगुर के उपगार ॥

( सरस्वती भंडार )

(२१) करुणाभरण नाटक। रचयिता—खछीराम। साइज ६×५-७ इंच। पत्र-संख्या ३०। लिपिकाल-सं० १८८७ कार्तिक वदि ५, गुरुवार। विषय-कृष्ण चरित्र। भाषा ब्रजभाषा है। नाटक दोहा चौपाइयों में है और सात अंकों में विभक्त है। अंकों के नाम उनकी पद्य संख्या सहित नीचे दिये जाते हैं—

| नं० | नाम | पद्य संख्या |
|---|---|---|
| १ | राधा अवस्था | ३० |
| २ | ब्रजवासी नाम अवस्था | २० |
| ३ | सत्यभामा | ३१ |
| ४ | राधा अवस्था | ४८ |
| ५ | राधा-मिलन | ७६ |
| ६ | नित्यविहार | ५८ |
| ७ | अद्वैमोक | ३१ |

आदि—

दोहा

रसिक भगत पंडित कविन कही महा यश देह ॥
नाटक करनाभरन तुम खछीराम कर देह ॥१॥
प्रेम बढ़े मन निपट ही पद आवे अति रोह ॥
करुना अद सिंगार रस जहाँ बहुत धरि होइ ॥२॥

लछीराम नाटक कर्‍यो दीनो गुननि पढ़ाइ ॥
भेख रेख निर्तन निपुन लाए नरनि सधाइ ॥३॥
सुहृद मडली जोर तहां कीनो बड़ो समाजु ॥
जो उनि नाच्यो सो कह्यो कविता में सुख साजु ॥४॥

अन्त—

चौपाई

एक वस्तु भई एकहूँ ठाऊ । नाना आकृति नाना भाऊं ॥
जो जाने सोई यें जाने । अरु अजान सो नेकु न माने ॥
यों कवीन्द्र सरसती रिझाए । गाए वचन वेद के गाए ॥
जब कवीन्द्र यों लई परिग्या । तब जानी सतगुर की सिग्या ॥

( सरस्वती भडार )

(२२) कवि प्रिया । रचयिता–केशवदास । साइज ७-६ × ४-६ इंच । पत्र-संख्या १४० । लिपिकाल–स० १७६५ आषाढ़ वदि १४, शनिवार । प्रति बहुत सावधानी से लिखी गई है । इसका पाठ बहुत शुद्ध है ।

आदि —

दोहा

गजमुख सनमुख होत ही विघन विमुख ह्वै जात ॥
ज्यौं पग परत प्रयाग मग पाप पहार बिलात ॥१॥
बानीजूके बरन जुग सुबरन कन परिमान ॥
सुकवि सुमुख कुरपेत परि होत जु मेर समान ॥२॥

अन्त—

दोहा

अनिल अनल जल मलिन तें विकल पलनि ते नित्त ॥
कवि प्रिया ज्यौं रखिहहु कवि प्रिया को मित्त ॥५॥
केसव सोरह भाव सुभ सुबरन मय सुकुमार ॥
कवि प्रिया के जानिनिहु सोरहई सिंगार ॥६॥

( सरस्वती भडार)

(२३) कवि प्रिया की टीका। टीकाकार—हरिचरणदास। साइज १३-३×६१ इंच। पत्र-संख्या १२३। पंक्तियों की संख्या सभी पृष्ठ पर बराबर नहीं, कम ज्यादा है। लेकिन अधिक पृष्ठ ऐसे हैं जिनमें १४।१५ पंक्तियाँ हैं। मूल कविता पृष्ठ के बीच में और टीका उसके ऊपर-नीचे है। मूल की अपेक्षा टीका के अक्षर कुछ छोटे हैं। लिखावट साधारणतः अच्छी है। टीका गद्य में है। टीकाकार ने लिखा है कि ग्रन्थ के बढ़ जाने के भय से सरल पदों को छोड़कर सिर्फ कठिन पदों की ही टीका की गई है—

सुगम छांडि कै कठिन कौं अर्थ करौं बिस्तार॥
सब को अर्थ करै इहां बाढ़े ग्रन्थ अपार॥

यह प्रति संवत् १८६६ में लिखी गई थी। इसका अन्तिम पुष्पिका लेख यह है—
"संवत १८६६ मती माह सुदी १ वार चन्द्र॥ लिख्यत लेखक भवानीराम। नग्र साहिपुर मध्ये। महाराजाधिराज महाराजा श्री ५ श्री अमरसिंह जी के राज्य में। दोहा-नगर सिरोमनि साहिपुर, कवि ता कवित सरूप॥ नीति निपुन तहाँ भीम सुत राजत अमर अनूप॥"

( सरस्वती भंडार )

(२४) कवि वल्लभ। रचयिता—हरिचरणदास। साइज ६-६×४-२ इंच। पत्र संख्या १०८। लिपिकाल—सं० १८८६, आषाढ़ सुदी ११। प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ हैं जिनमें २६ से ३२ तक अक्षर हैं। लिखावट साफ और सुन्दर है। पद्य संख्या ६११। यह ग्रंथ सं० १८३६ में लिखा गया था। इसमें काव्य-दोषों का विवेचन है। दोषों के उदाहरण में कवि ने स्वरचित कविताओं के अतिरिक्त केशव, बिहारी आदि अन्य कवियों की कविताएँ भी रखी हैं।

आदि—

दोहा

मोहन चरन पयोज मैं तुलसी को है वास।
ताहि सुमिरि हरि भक्त मन करत विघ्न को नास॥१॥

अन्त—

सवैया

संवत बद्ध कुशासन विमाज इन्दुहु सौं गनना सु दिखाई।
दूसरो चन्द्र छठी हुलसी सिव प्रातही सौंबरो पच्छ मिलाई॥
तीर सुधाग के श्री सुखधार विरञ्चिमति आगति आय बनाई।
श्री तुलसी उपकंठ तहाँ रचना यह पूरी भई सुखदाई॥६०॥

दोहा

श्री राधा पद कंज की रज निज नैननि लाय।
चक्राहत किय वृरक तत्र कस्न हि कठ लगाय ॥६१॥

( सरस्वती भंडार )

(२४) कवीन्द्र-कल्पलता। रचयिता-कवीन्द्राचार्य सरस्वती। साइज़ १०-६ X ४-६ इंच। पत्र-संख्या २६। प्रत्येक पृष्ठ पर १० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ४२-४५ अक्षर हैं। इसमें लेखन-काल का निर्देश नहीं है, पर प्रति है यह बहुत पुरानी। अनुमानतः कम से कम २५० वर्ष पहले की लिखी हुई होनी चाहिये। यह कोई क्रम-बद्ध ग्रन्थ नहीं है। कवि के फुटकर कवित्त, सवैया, पद आदि का संकलन है। इसमें कुछ पद्य तो बादशाह शाहजहाँ तथा उसकी बेगमों और दारा आदि उसके पुत्रों की प्रशंसा के हैं और कुछ ऐसे हैं जिनमें रस, अलंकार, नायक-नायिकाभेद, आध्यात्मवाद आदि विभिन्न विषयों की चर्चा की गई है। ग्रन्थ काव्योत्कर्ष की दृष्टि से बड़े महत्व का है। इसमें से दो कवित्त नीचे उद्धृत किये जाते हैं:—

कवित्त

दल दल सूखि जात सूखी दल दल होति
मेदिनी दहलि जाति जाकी भारी फौज तें।
साहिजहाँ भुजा लखि लाजत भुजंग राज
भाजत हैं भारे भूप परताप ओज तें॥
अनगने गांठ देत परगने सूबा देत।
देस देत दिसा देत निसा देत रोज तें।
हासी ही में कासी देत पल में प्रयाग देत।
ऐसी ऐसी देनि कहाँ कहाँ भई भोज तें॥१॥

फूले फूले बाग देखि तन मन फूलत हैं
हरित निहारे हार हियरा हरत हैं।
लाल लाल लाल देखि लोल मन ललचात
पीरे पीरे फूल मन-पीरहि हरत है॥
ऊपर अपार है तुसार घनसार सम
ऊजरे पहार मन ऊजरो करत है।
सीतल समीर धीर सुख भीर कसमीर
नदी तीर तीर साहिजहां विहरत हैं॥२॥

( सरस्वती भंडार )

(२६) केसी सागर। रचयिता—केसौराय। साइज ६-८×६-२ इंच। पत्र संख्या ६१। प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में १५ १८ अक्षर हैं। अक्षर बड़े बड़े और सुन्दराकार हैं। प्रति में लिपिकाल दिया हुआ नहीं है पर जिस व्यक्ति ने इसे लिखा है उसके हाथ के लिखे हुए दो-एक दूसरे ग्रंथ भी मिले हैं जिनमें उनका लेखन काल सं० १८५७ दिया गया है। अतएव अनुमान से इसका लेखन-समय भी सं० १८५७ अथवा इसी के आस पास ठहरता है। यह केसौराय के फुटकर कवित्त-सवैया, पद, दोहा आदि का संग्रह है। इसके प्रधान विषय हैं—राम भक्ति, नीति, नखशिख, कृष्ण-लीला, राम, राधा-सौन्दर्य, चीर-हरण, ऊधव-गोपी-संवाद इत्यादि। इन के सिवा थोड़े से पद गंगा, जमुना, हनुमान आदि की स्तुति के भी हैं।

उदाहरणः—

सवैया

कैसी कहौं कित ते ब्रज ओर गुपाल तो मोही की ढूंढत आवै।
मैं भये भाति देहे परे दधि लेन को केतक बात बनावै॥
और हू मो सम की ब्रज बाल लिये दधि दोलै तिन्हें न सतावै।
जान्यौं हैं मो दधि में कछु गोरस नाहिंतौ मेरो ही गोरस भावै॥

कवित्त

बरषा रित स्याम रूप रत आपा बरद गति
विविध बरन-स्याम रूप कै भाति है।
बिज्जुछटा चमक की दमक छिन जामें जाकी
सब भाँति भाँति पीत पट की कांति है॥
मोरन नचाइ स्याम मुकुट के अंग माइ
पंछी धुनि धुनें जामें गंभीर रति है।
केसोराइ चातक मैं हिरके बरसि मन।
पांवरे हरत भूम परति फिरति है॥

( सरस्वती भंडार )

(२७) कृष्ण चरित्र। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज रूपसिंहजू देव। साइज १०-२×५ ६ इंच। पत्र-संख्या ८। लिपिकाल—सं० १८८१। प्रत्येक पृष्ठ पर १० पंक्तियां और प्रति पंक्ति में ४१। ४७ अक्षर हैं। ग्रन्थ विविध छन्दों में है। इसमें कृष्ण जरासन्ध के युद्ध का वर्णन है।

आदि—

दोहा

अस्ति प्रैप्तितिय (SIC) पति मरे दुपित गई पितु गेह।
जरासंध मगधेस नृप लपि दुप लह्यौ अछेह ॥१॥

चौपाई

पिय वियोग दुप दुस्सह समोई। पितु पद पकरि सुता दोउ रोई।
निज दुख कारन पितहिं सुनायो। श्रवनि सोक समरप नृप छायो ॥
बोलो भूर सोक सरि तरिहौं। विन जादवी अवनि जब करिहौं।
यों कहि गृह बाहेर कढ़ि आयो। आतुर सेनापतिहिं बुलायो ॥
तासों कह्यौ सकल दल साजो। सुनि सो वीर वीररस राजो।
चतुरंगिनी सैन तेहि साजी। तेइस अक्षौहिनी विराजी ॥
चली चमू वसुधा वहु छाई। भूरि धूरि धुव धामहि धाई।
मगधराज कहुँ कियो न डेरो। आतुर सब दिसि मधुपुर घेरो ॥

अन्त—

दोहा

पुनि आये निज पुर सहा पांई वारिधि वेस।
बांनि जरे हरि बल सदल मगध गयो मगधेस ॥
कहत सुनत भव दुप हरत हरि गुन चरित अपार।
कछु कह्यौ जयसिंह नृप निज मति के अनुसार ॥

( सरस्वती भण्डार )

(८८) ख्यात-वात-संग्रह। साइज ११-२×१२-३ इंच। पत्र संख्या २८७। प्रति सजिल्द है। लिपिकाल-सं० १८६६ माघ वदि ८, सोमवार। ग्रंथाग्रंथ १३०५०० अक्षर बहुत सुन्दर हैं और पक्की काली स्याही से लिखे गये हैं। मेवाड़ आदि के राज वंशों से संबन्ध रखने वाली ख्यातों तथा ऐतिहासिक कहानियों का यह एक अपूर्व संग्रह है। पुस्तक इतिहास प्रेमियों के बडे काम की है। इसकी विषय सूची नीचे दी जाती है

(१) सीसोदियां री ख्यात
(२) रांणै उदैसिंघ री वात
(३) मेवाड़ रा मापरां री विगत
(४) राणा जी नीसरै तै री हकीकत
(५) राणै उदैसिंघ उदेपुर वसायौ तै री वात

(११४) नरवद सतावत री वात
(११५) राव लूँणकरणजी री वात
(११६) मोहिलाँ री वात
(११७) छत्तीस राज कुलाँ उतरे गढ़ पवारा री वंसावली
(११८) राठोड़ा री वंसावली
(११९) जोधपुर बीकानेर टीकायतां री विगत
(१२०) सेतराम जी री वात
(१२१) श्री बीकैजी रै कवरां रा नाम
(१२२) किसनगढ़ री विगत
(१२३) राठोड़ा रै तेरै साखा री विगत
(१२४) अगोतां राठोड़ा री पीढ़ी
(१२५) किसनसिंघोता री पीढ़ी
(१२६) चन्द्रावता री वात
(१२७) उदै उगमणावत री वात
(१२८) बूंदी री वात
(१२९) सयामपान्या री उतपत
(१३०) दोलताबाद रा उमरावां री उतपत
(१३१) सांगम राव राठोड री वात

( सरस्वती भण्डार )

(२६) गज-मोष । रचयिता—माधौदास । साइज ६×८-२ इंच । पत्र संख्या २ । प्रति में लिपिकाल का निर्देश नहीं है । अनुमान से कोई २०० वर्ष की पुरानी प्रतीत होता है । इसमें गज-ग्राह के युद्ध का वर्णन है । आरंभ का थोड़ा सा अंश यहाँ दिया जाता है : —

सुण पुरांण वषाण सत गज ग्राह उधारा ।
क्रिसन कथा मगल कल्याण समरण ततसारा ॥
सुणत सुणावत परम सुष सब का निस्तारा ।
षीर समद त्रिकुट पड पाहड अपारा ॥
सर लहरी द्रुम तरल अग जल प्रबल धारा ।
अंब कदंब तमाल ताल तर लगे ( ? ) तारा ॥
बनर रींछ बडाघ वाघ षमारड पारा ।
वेधह किरणन स्यंघ बन अति जूथ अपारा ॥

( सरस्वती भंडार )

(२०) गीत-रूपक-संग्रह । साइज १२ ३×६ इंच । पत्र-संख्या १४३ । प्रति करीब १२० वर्ष की पुरानी नकल जाती है। इसमें राजस्थान के चारण कवियों के रचे हुए डिंगल भाषा के २०० गीत और १०० के लगभग छप्पय संगृहीत हैं जिनमें महाराणा प्रताप, महाराणा अमरसिंह, राठौड़ दुर्गादास इत्यादि वीर पुरुषों का यशोगान किया गया है। इतिहास की दृष्टि से यह संग्रह बड़े महत्व का है। नमूने के तौर पर इसका पहला गीत हम नीचे उद्धृत करते हैं। इसमें किसी पाहड़सिंह शिवदानसिंघोत की वीरता का वर्णन है और बारहट फतहसिंह का लिखा हुआ है।

गीत

करी आप बाहर भरम कभर ही कमीलाँ, चढ़े बाहर गऊधरम पहचाणि ।
विकमदा चाल विकराल पाहर विचा हुओ भाहर पती वेरियो आणि ॥ १ ॥
मोहि अंगम पहड़ कीधा बडै सांमुहा, गिरपिया सोहड़ पागोड़ भागो ।
हुवंतो कंमर पहोंचाय हामरी, सूर बप हुवो भत्र आय लागो ॥ २ ॥
आच कमारि कमारि हाथल हुवो, भाट नभ भारि हुय फर्णग धमचीह ।
पतारो पाग घड़ डमारो जिण पहड़ सतारो पृथिवी कमारो सीह ॥ ३ ॥
चोल बोलाँ अभय धड़ चूलो, हुपि लगि गहँव रोलाँ अभागी ।
धणी री मवर असि मर करेठ भाषी, पैम पाहड़ धणी बीच आगो ॥ ४ ॥
पंजा बड़े भवड़ करकड़ करड़ पीसणाँ, रेध पड़ि हड़ड़ रत भगड़ री ।
ताहि किसी होड राठवड़ उरड़ पड़ पंड हुवो, हुवी सिवड़ भड़ भड़ हुवड़ हूंता ॥ ५ ॥
देवपुर सिधारे सुतण सिवदानरो, सुजै सर्पमयान री भड़ लगर मांणि ।
धरम राजांन री मोन री कमीवर, धाम री धणी आगी पती धांणि ॥ ६ ॥

( सरस्वती भंडार )

(२१) गीतावली (पूर्वार्ध)। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथ जू देव। साइज ६-२×११-८ इंच। पत्र-संख्या ८०। लिपिकाल सं० १८९१। विषय-रामचरित्र। इसमें कुल मिलाकर ४०२ पद्य हैं। भाषा सानुप्रास और कविता मधुर है। अन्त का थोड़ा सा अंश नीचे दिया जाता है—

हिय मुद पूरु पूरु की तरियाँ ही तें रोकि अरी किमि चेरी ।
पाछ पाछ प्रति धनुषा धनुष वाच वाच दे तेरी ॥
बिहँसि बिहँसि कै सब सब सन मधि मधि भूपन दै धावे ।
अद्भुत सकल सकल सज मंडल मध विभुनाम नाच मधि भावे ॥
करि अस्नान पोम्पाकम भूषण पहिरि पहिरि अवमोले ।
सखन सहित रघुनन्दन गौने चोपदार गव बोले ॥

येक सरस सर विच सुवरन की सुवरन वेदी सोहै ।
ता मधि रतन कल्पतरू ता तर रतन महल मन मोहै ॥
लसहि उतंग कनक के कलसा अनगन सुरज सरूपै ।
चारु चौक तहँ रुचिर सिंघासन सुखमा सींव अनूपै ॥
तामें बैठे श्री रघुनन्दन भाइ चहुँन्नि भ्राजैं ।
पानदान अरु अतरदान वर चमर विजन कर राजै ॥
भूषन वसन सजित अति छाजित सखिन सखन गन भायो ।
ताहि समै महा मोदित मन येक नयौ नट आयौ ॥
कहि जयदेव सु सीस नवायौ राम रजायस पाई ।
बोलत भो विसुनाथ मुदित मन तहाँ कनात लगाई ॥

( सरस्वती भंडार )

( ३२ ) गुण गोव्यंद । रचयिता—कल्याणदास भाट । साइज ७-६×७ इंच । पत्र-संख्या ४० । लिपिकाल—सं० १७२५ । दोहा, गीत, छप्पय आदि कुल मिलाकर इसमें १६६ पद्य हैं । भाषा डिंगल है । इसमें माधुर्य, कलह, अद्भुत आदि भिन्न भिन्न मनोभावों का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन है । इस विषय का यह एक पहला ग्रन्थ देखने मे आया है । ग्रन्थ का नाम भ्रमात्मक है ।

आदि—

( गाथा इकअक्षेरी )

अध्यातम भाव

परमेसरि परिब्रह्म परम निवास परम ततपुरं ।
परम जोति परि रूप पर आत्मा आतमा प्रमीध ॥ १ ॥
अलप अलेप अपार अनत अथाह अभेव अगाधं ।
अई अुती अगम अछेह अणाहदो वरण अवरणियं ॥ २ ॥
नीराकार नीरजन नीरलेपं त्रीगुण नीरीह नाथ नीरधारं ।
नीगम नीकानन जाण निगम निधान नेनरायण ॥ ३ ॥

अंत—

दूहो

( समय भाव )

जगतसींव राणींत दीन साहजहां पतसाह ।
आगलि सीव गुण आगरें उपजीयो अथथाह ॥ १६५ ॥

दूहो

( मपो मात )

नाम समंपै कामणा कारचोत कमीपाय ।
गायो श्री गोबींद गुण पाये मगत प्रमाय ॥ १४९ ॥

( सरस्वती भंडार )

(२३) गुण हरिरस । रचयिता—ईसरदास । साइज १२×५-८ इंच । पत्र संख्या १४ । लिपिकाल—सं० १८२१, पौष कृष्णा ५, भृगुवार । प्रति गुटकाकार है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १७ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३०-३२ अक्षर हैं । विषय—ईश्वर-महिमा । भाषा—डिंगल । पद्य-संख्या १५८ । इसमें चार छंदों का प्रयोग हुआ है—मोतीदाम, छप्पय, दोहा और व भरूखरी । ईसरदास के प्रसिद्ध ग्रन्थ हरिरस का संक्षिप्त रूप है ।

आदि—

दोहा

लागू हूं पहली लुलै पीताम्बर गुर पाय ।
भेद महारस भागवत पाम्यै व्यास प्रसाय ॥१॥
आदि ढलै मन ऊम गलै जिमण आवै येह ।
भाग हुवै तो भागवत संभलिजै सनमेह ॥२॥

अन्त—

छप्पय

अक्षर दृष्टि आदेस भात बिण वात विर्यमो ।
मात आति पग बिना आसदि पास रूपमो ॥
रूप रेप बिण रंग व्योम योगेसर ध्यावै ।
अमर कोटि तेतीस प्रभु रो पार न पावै ॥
अण अर्पा पर भोमिण पवण अकल निरजण पहु कहुव ।
अपरमपार पर्य न की अक्षर पुरुष आदेस गुण ॥१०७॥

यह प्रति स्थानीय मयाराम जी के अस्यत के पुस्तकालय में वर्तमान है ।

(२४) गुरु विरुदावली । रचयिता अनुरागीदास । साइज ४-८×३-२ इंच । पत्र-संख्या २३ । लिपिकाल—सं० १६०० के आसपास । प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ६ । ८ अक्षर हैं । लिखावट बहुत सुन्दर है । विषय—गुरु महिमा । कविता-शैली सरल है ।

आदि—

श्री गुरु निमो निमो भगवांन। श्री गोयिन्द मरन मम प्रान ॥
श्री हरिव्यास देव कौं ध्याई। ज्यों मन आवागमन नसाई ॥
बिन गुरु कृपा मिले नहीं स्याम। बिन गुरु कृपा सरै नहीं काम ॥

अन्त—

दोहा

वृपा आव के जात रहि जादिन वरस पचास।
ता दिन गुर विरुदावली कीनी अनुरागी दास ॥

(सरस्वती भंडार)

(३५) चन्द कुंवर री वात। रचयिता—प्रतापसिंह। साइज़ ८-५×५-८ इंच पत्र-संख्या ८। लिपिकाल—संवत १८२२। विषय—अमरावती नगरी के राजकुंवर और वहाँ के सेठ की पुत्री चन्द कुँवरि की प्रेम कहानी। इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं। पद्य-संख्या ६५ है।

आदि—

चौपई

समरु सरसत मात मनाय। गणपति गरु के लागुं पाय ॥
प्रतापसींघ रस कीनो काज। क्यूं न कथ्यो रसिक कविराज ॥१॥

दूहा

प्रतापसींघ सु माण ने हुकम कीयो सताव।
हँस कवि सुं ऐसें कही अपूरव वात सुणाव ॥२॥
रसिक लोक सुहांमणो रस रा जोग शृंगार।
मुरखा ही को मन हरे सव रसन को सार ॥३॥
पनरे सै चालीस में पोस मास तिथ त्रयोदसी।
गुण कीनो गुण सार नगर नाम अमरावती ॥४॥

अन्त—

दूहा

कुंअर घरां पधारिया कुदण लागा गेह।
सेठ तणी जे असतरी तिणसूं घणो सनेह ॥ ६३ ॥

मेरे मन प्यारी तु बसे मैं प्यारी का मन।
पीउ प्यारी का जीवड़ा प्यारी हमारे सब ॥११०
प्रतापसींघ रै मन भमी कविजन सदा सोहाय।
सुप सुग जीवो चंद कुंवर बात कही कविराय ॥१११॥

( सरस्वती भंडार )

(३६) चंदन मलियागिरि री वात प्रति नं० १। रचयिता—भद्रसेन। साइज ६ ५×४-८ इंच। पत्र-संख्या १०। लिपिकाल—सं० १७६७ वैशाख सुदी १५, गुरुवार। पद्य-संख्या २०२ (दोहे)। विषय—चन्दन और मलियागिरि की प्रेम-कथा। भाषा—बोलचाल की राजस्थानी।

आदि—

दूहा

स्वस्ति श्री विक्रमपुरे प्रणमी श्री जगदीस।
तन मन जीवन सुखकरन पूरन जगत जगीस ॥ १ ॥
वरदायक वर सरसती मत विस्तारण मात।
प्रणमी मन धर मोदसु हरन विघन संघात ॥ २ ॥

अंत—

दूहा

कुमार पिता पायन छुहे मरि जपे कर लग।
चंदसुधन की धारन छुटी मनु न्हवाये अग ॥ १०० ॥
दुख ज गयो मन सुख भयो भागो विरह विजोग।
मात पिता सुत मिलत ही भयो अपूरब योग ॥ २०१ ॥

गाहा

कथयो चंदनराजा कथयो मलयागरी।
चित कथ गई सुखबर्ध होई ता संजोगइ होई नवं ॥ २०२ ॥

प्रति नं० २। साइज ६-८×४ १ इंच। पत्र-संख्या ६। लिपिकाल-सं० १८२२। इसमें दोहों की संख्या १८६ है। आरम्भिक भाग उपरोक्त प्रति से मिलता है। अन्तिम भाग भिन्न है।

अन्त—

राजा बोल्यो वचन कहि सोदागर कुं एह।
सूते गुनई राय को हम तुम प्रीति धरेह ॥ १८० ॥

सौदागर चारो अवै राय रहैं सुख चैन ।
सपरिवार सुख भोगवैं जानि कि सुर सुख ऐन ॥ १८८ ॥
जाय तहाँ फुनि निज पुरी मिले सुजन सब लोग ।
भद्रसेन कहि पुन्यतें भए सुवछित भोग ॥ १८९ ॥

( सरस्वती भंडार )

(३७) चमत्कार चन्द्रोदय । रचयिता—रसपुंज । साइज १३-५×६-२ इंच । पत्र-संख्या ५ । प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३६ से ४३ तक अक्षर हैं । प्रति सं० १८६६, चैत्र वदि ६ सोमवार की लिखी हुई है । ग्रन्थ दो कलाओं में विभक्त है । पहली कला में रसों का और दूसरी में मुख्य मुख्य अलंकारों का सचित्र विवेचन किया गया है । ग्रंथ का प्रारंभिक भाग निम्न है—

दोहा

सुमरत ही वहै सिद्धि सुभ कविके काज असेस ।
गुरू गोविन्द गिरिजा गिरिस जय प्रद अधिप गनेस ॥ १ ॥
श्री गुरुदेव प्रसन्न है जय मति अति अधिकाय ।
सविता उदैं सु नैन को अंधकार मिटि जाय ॥ २ ॥
सजैं जबहि गोविन्द गुन छजैं सुकविता ऐन ।
भजैं नूत की मंजुरी सजैं मधुर पिक बैन ॥ ३ ॥
गिरिजा आनन इंदु के सिव दृग भए चकोर ।
कंकन अहि संकल्प जल पियत हँसी मुप मोर ॥ ४ ॥
हर्‌यौ मोह तम पचसर सलभ अगिन चष सीस ।
भर्‌यौ सिवा के नेह सौं ग्यान-प्रदीप गिरीस ॥ ५ ॥

( सरस्वती भंडार )

(३८) चित्रकूट महात्म । रचयिता—रीवां नरेश महाराज विश्वनाथसिंहजू देव । साइज ६-४ × ५-३ इंच । पत्र-संख्या १० । लिपिकाल—सं० १८६१, चैत्र वदि १३ सोमवार । प्रत्येक पृष्ठ पर १० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २० । २५ अक्षर हैं । लिखावट साधारणतः अच्छी है । ग्रन्थ दोहा-चौपाइयों में है । इसमें चित्रकूट की महिमा बतलाई गई है । रचना सरस है । ग्रन्थारम्भ इस प्रकार होता है—

दोहा

जय गुरु गणपति वानि जय जयति सिया रघुनाथ ।
पद पंकज निज हाथ गहि धरत माथ विसुनाथ ॥

विश्रपूर क हीरमनि ज्यश्रा क्रमहि निवरि।
मदन कहा मैं माग पुनि प्रथिम तव तिन हरि ।।
आग्रा मन मंदमती को फल लाये हाल।
बृहत्तर मापन को भई मह माहात्म उदीत ।।

(सरस्वती भंडार)

(३६) छन्द विचार। रचयिता—सुखदेव मिश्र। साइज ६ १×८ ३ इंच। पत्र संख्या ३०। लिपिकाल—सम्वत १७५१। प्रति बहुत जीर्णावस्था में है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर २१ पंक्तियां और प्रति पंक्ति में २१। २३ अक्षर हैं। लिखावट सुन्दर है। इसमें छन्दों का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन है।

आदि—

दोहा

गनपति गौरि गिरीस के पाइ नाइ निज सीस ।
मिश्र सुकवि सुखदेव को देव बनाइ असीस ।।१।।

छप्पय

रतन खंभ पर मनहुँ कनक अजीर बिराजति।
विमद सरद धन मदि मनहुँ घन दुति छबि छाजति।।
मनहुँ कुमुद कदंब मिलित चंपक प्रसून तति।
मनहुँ मध्य घनसार लसति कुंकुम अबीर अति।।
हिम गिरि पर मानहुँ रवि किरनि इमि बन धरि अरधंग मद।
सुखदेव महामति मुदित मन हिम्मतसिंघ नरिंद कह ।।२।।

दोहा

रतन जटित भू भाल की सभा विभूषन वेस।
जाहिर जंबूदीप के सिरे अमेठी देस ।।३।।

अन्त—

दोहा

कह दास मरजाद तें छंदनि कौं पु नाम।
मन तें करन बसिंदु मुनि होत ख्यात विश्राम ।।

(सरस्वती भंडार)

(४०) जगत-विनोद। रचयिता—पद्माकर। साइज ८-५×५-५ इंच। पत्र संख्या ७१। प्रति सजिल्द है। लिपिकाल—सं० १८७५ चैत्र सुदी १०। पाठ शुद्ध है।

आदि—

दोहा

सिद्धि सदन सुंदर वदन नद नद मृदु मूल।
रसिक सिरोमनि सावरे सदा रहहु अनुकूल ॥१॥

अन्त—

जगतसिंह नृप हुकम तैं पदमाकर लहि मोद।
रसिकन के बस करन कौं कीन्हौं जगत विनोद ॥ १२३ ॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

/ (४१) जगविलास। रचयिता—कवि नन्दराम। साइज ६-४×६-२ इंच। पत्र संख्या ३०। प्रत्येक पृष्ठ पर २४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १७। २० अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १८७८ भाद्रपद कृष्णा ७, बुधवार। यह प्रति महाराणा जवानसिंह जी के पढने के लिये लिखी गई थी। पद्य-संख्या ४०४। छप्पय, दोहा, कवित्त आदि विविध छन्दों का प्रयोग किया गया है। इसमें मेवाड के महाराणा जगतसिंहजी की दिनचर्या, उनके वैभव और राज प्रबंध का वर्णन है।

आदि—

छप्पय

श्री लम्बोदर समरि सदा मंगल सुप कारिय।
अति प्रचंड भुज दंड सु ड सोहत अति भारिय॥
एक दंत मयमंत सत सेवक सुपदायक।
गुन पूरन गुन गेह गुन सुदाता गुन नायक ॥१॥
बहु रिद्धि सिद्धि नव निद्धि कर सुन्दर संकर सुत सरस।
अति शुद्धि दियन दिपे सुबुद्धि तौं किपे जगतेस जस ॥१॥

दोहा

श्री सरसति दीजें सुमति कीजें बुद्धि बिसेस।
पावुं वर वरदाइनी गाऊं जस जगतेस ॥२॥

अन्त—

छप्पय

जग निवास जग रीत कियो मधुरत सुखकारिय।
कविजन परिगह तिन्हैं दई सब रीझ सुमारिय॥
मौजन विविध प्रकार गोठ है भई तहाँ सब।
धन धन अमन अपार इप जग रीत बात जब॥
मन देम सुमन आनंद अति कहत गम्भ बानी सरस।
जालम रीत संग्राम सुन चिरजीवो कारिक बरस॥१०१॥

( सरस्वती भंडार )

(४२) अयालसिंहजी री कविता। साइज ६.२×६.६ इंच। पत्र-संख्या ४३। लिपिकाल—सं० १८८३। इसके दो भाग हैं। पहले भाग में अयालसिंह जी के भक्ति-शृङ्गार के फुटकर कवित्त-सवैये और दूसरे में पद हैं। कवित्त-सवैयों की संख्या १४१ और पदों की १२३ है। भाषा सरल ब्रजभाषा है। इस संग्रह का पहला कवित्त यह है —

विघन हरन अति आनंद करन चित
सिद्धि के सदन सब कारज सुधारोगे।
एक हैं रदन गज बदन मगन रूप
करिहैं सहाय सब संकट बिदारोगे॥
फरसीधरन सुम वर को अभय देन
मन के मनोरथ के काज तुम सारोगे।
दीन के दयाल रदपाल सदा जीवन के
रावरें सुभाव ही के बिरद बिचारोगे॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(४३) जहाँगीर चन्द्रिका। रचयिता—केशवदास। साइज ६.५×८-८ इंच। पत्र-संख्या ४१। लिपिकाल—सं १७६६ भादवा बदि १४, सोमवार। प्रति बहुत सुन्दर अक्षरों में लिखी हुई है।

आदि—

छप्पय

सुमधु गनम दिनम दंम परदम प्रेमकर।
धवरेम मामम मैम भरतेम बम धर॥

पन्नगेस प्रेतेस सुद्ध सिद्धेस देपि अन।
विहगेस स्वाहेस देव देवस वस सन॥

प्रभु पर्वतेश लोकेस मिलि कहि कलेस केसव हरहु।
जग जहागीर सक साहिकी सुपलु रच्छा करहु॥१॥

दोहा

सोरह सै उनहत्तरा माधव मास विचारु।
जहागीर जस चन्द्रकी करी चंद्रिका चारु॥ २॥

अन्त—

सवैया

भागीरथी तट सोकुल केसव ज्ञान दी देह दरिद्रनि दाहौं।
वेद पुराननि सोधि पुरान प्रमाननि के सुन पूरन गाहौं॥
निर्गुन नित्य निरीह निरंजन आनो हीयैं जग जानि वृथा हौं।
मेरे गुलामनि के हैं सलाम सलामति साहि सलेमहि चाहौं॥ १६० ॥

दोहा

जहाँगीर जू जगतपति दे सिगरो सुप साजु।
केसवराइ जहानु मैं कीयो राय तें राजु॥ १६१॥

( सरस्वती भंडार )

(४४) जुगल विरदावली। रचयिता—अनुरागीदास। ४-८×३-२ इंच साइज की छोटी पुस्तकाकार प्रति है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ६।८ अत्तर हैं। प्रति सं० १६०० के आस पास की लिखी हुई प्रतीत होती है। विषय—कृष्ण भक्ति। रचना साधारण है।

आदि—

हो जै जै भगवान कृपाल। हो निज जन पालक नंदलाल॥
हो जसुदा की कूपि उजागर। हो वृजराज कंवर सुपसागर॥
हो वलिदेव अनुज गिरधारी। हो सुपदैन पिता महतारी॥

अन्त—

या रस विन जो अनि रस ध्यावै। ताकौ विधनां सुप न दिपावै॥
जे या रस छकन आयके रही। ता पदरज भूपन सिर में रही॥

या रस सरस प्राइ श्रीइ यही । तर्वाहं जुगल विरशावलि कही ॥
इह मांगी धर्मुरागीदास । जनम जनम दीजै वृज वास ॥

( सरस्वती भंडार )

(४५) जुगल विलास । रचयिता—मरवरगढ़-नरेश महाराजा रामसिंह । पत्र संख्या २० । लिपिकाल—सं० १८२०, चैत्र सुदी ७, गुरुवार । पद्य—संख्या १०१ (कवित्त) । विषय-नायिका भेद । शृंगार रस की बड़ी प्रौढ़ रचना है ।

आदि—

कवित्त

सोहत सुभद्र सीस कुंडल श्रवन सोहै
मुरली धधर धुनि मोहै त्रिभुवन को ।
लोचन रसाल बंक भ्रकुटी विसाल सोहै
सोहैं बनमाल गरै हरैं सती मन को ॥
रूप मन मोहन चितवैं चितारी वारी
सुन्दर बदन पर कोटिक मदन की ।
जगत विधाम कीजै सुमति प्रकास भरे
उर मैं हुलास विलास बरनन को ॥१॥

अन्त—

कवित्त

मरवरनाथ छत्रसिंह सुत रामसिंह
रुचिर बनायौ ग्रंथ रसकौ निवास है ।
गावै औ गवावै सुनै प्रेम मैं मगन होइ
ताकै उर राधा मन मोहन कौ वास है ॥
संवत अठारैहै से बरस बीस पुनि
सुदि तिथि पांचै गुरुवार माध मास है ।
रसिक हुलास कर सुमति प्रकास कर
बपुक प्रकार भयो जुगल विलास है ॥१०१॥

( सरस्वती भंडार )

(४६) जोग पावड़ी । रचयिता—गरीबगिर । साइज ७-८×४-२ इंच । पत्र-संख्या ३ । ६१ छंदों की छोटी सी रचना है । प्रति में लिपिकाल का निर्देश नहीं है, पर रूप-रंग में कोई २०० वर्ष की पुरानी दिखाई देती है । इसमें बहुत सरल भाषा में आध्यात्मवाद तथा नीति-उपदेश की बातें बतलाई गई हैं । कविता बहुत मार्मिक है ।

आदि—

क्रोध लोभ दूरि परिहरवा परिहरि ममता माया।
गोरपनाथ इशो उपदेसी क्रणयरी पाय बुझाया ॥ १ ॥
झवकत बोलणा धवकत चलणा जोड मुकेवा पायं।
देसि विदेस ह्वा परिभमणा भणति गोरप रायं ॥ २ ॥

अन्त—

जती जोगी कापड़ी सन्यासी इस राई जे जावइ।
गुरु को दास गरीबगिर बोलइ सोई परम पद पावइ ॥ ६१ ॥

( सरस्वती भंडार )

(४७) ज्ञान समुद्र। रचयिता—सुन्दरदास। साइज ६-६×५-५ इंच। पत्र सख्या ४३। लिपिकाल—सं० १७८२, भादो वदि ११। प्रत्येक पृष्ठ पर १० पंक्तियाँ और प्रति पक्ति में २०।२१ अक्षर हैं। अक्षर सुन्दर और पाठ शुद्ध हैं। ग्रंथ पाँच उल्लासों में विभक्त है। प्रथम उल्लास में ३७, दूसरे में ५६, तीसरे में ६०, चौथे में ६५ और पाँचवें में ६६ पद्य हैं।

आदि—

छप्पय-

प्रथम वंदि परब्रह्म परम आनंद स्वरूपं।
दुतिय वंदि गुरुदेव दियौ जिह ज्ञान अनूपं॥
त्रितिय वंदि सब संत जोरि कर तिनके आगय।
मन वच काय प्रमाण करत भय भ्रम सब भागय॥
इहि भाँति मगलाचरन करि सुन्दर ग्रथ बखानिये।
तहाँ विघ्न न कोऊ उपजय यह निश्चय करि मानिये॥

अन्त—

दोहा

संवत सत्रहसै गये वर्ष दशोत्तर और।
भादव सुदि एकादशी गुरुवार सिरमौर॥
ता दिन सपूरन भयौ ज्ञान समुद्र सुग्रथ।
सुन्दर औगाहन करै लहै मुक्ति को पन्थ॥

( सरस्वती भडार )

(४न) ढोला मारू री चौपई प्रति नं० १। रचयिता—कुशललाभ। साइज ८-५×५.५ इंच। पत्र संख्या ७८। लिपिकाल-सं० १७२६, आसाढ़ सुदी १५ गुरुवार। पद्य-संख्या ७३३। इसमें ढोला-मारू के दोहों के साथ साथ कुशललाभ रचित चौपइयाँ भी हैं। प्रति में छन्दोभंग बहुत है।

आदि—

दूहा

सकल सुरासुर सांमिनी सुण माता सरसत ।
विनय करी नै विनवु दे मुझ अविरल मत ॥१॥
ढोलो मवरस परम मुग सधिहूं सुरि सिणगार ।
रागै सुर नर रंजिया अबला तसु आधार ॥२॥
बचन विलास विनोद रस हाव भाव रति हास ।
प्रेम प्रीत संजोग सुख ए सिणगार आवास ॥३॥

अन्त—

चौपई

संवत सोलह सोलोत्तरै आपातीज दीवस मनखरै ॥
जोड़ी जेसलमेर मंझार वाच्यां सुप पामे संसार ॥७३२॥
सांमल सगुरा चतुर गहगहै वाचक कुशललाभ इम कहै ॥
रिध सिध सुख संपदा सांमळे ने नर पामे सदा ॥७३३॥

(सरस्वती भंडार)

प्रति नं० २। साइज ६.३×७.३ इंच। पत्र-संख्या ६८। लिपिकाल—सं० १८२६, श्रावण कृष्णा १, बुधवार। छन्द-संख्या १००१। प्रति सचित्र है। प्रत्येक पन्ने की एक पीठ पर चित्र और दूसरी पर कविता है। चित्र ग्रंथ के मुख्य २ दोहों के भाव को लेकर अंकित किए गये हैं। पर दो-चार को छोड़ कर शेष सब चित्रकला की दृष्टि से साधारण कोटि के हैं। दो-एक चित्र अश्लील भी हैं। प्रति बहुत बुरी अवस्था में है। इसका पहला पन्ना बिल्कुल गायब है। दूसरे और तीसरे पन्ने में कई बड़े २ छेद हो गये हैं और चौथे पन्ने का सिर्फ एक चौथाई भाग रह गया है। अन्य पन्नों की भी यह हालत है कि हाथ लगाते ही आक के सूखे पत्तों की तरह टूटने लगते हैं। शायद चित्रों के रंग के साथ मिले हुए किसी क्षार के कारण इनकी यह क्षति हुई है और उत्तरोत्तर हो रही है। उपरोक्त प्रति नं० १ की तरह यह भी 'ढोला मारू रा दूहा' का कुशललाभ कृत दूहा-चौपई वाला रूप है। लेकिन उसकी

अपेक्षा इसमें २६८ छंद अधिक हैं। प्रति यह भी बहुत अशुद्ध लिखी हुई है। मालूम होता है, प्रति को तैयार करवाने वाले का ध्यान चित्रकारी की ओर अधिक रहा है, पाठ-शुद्धि की ओर कम। अन्तिम भाग नीचे उद्धृत किया जाता है:—

चौपई

पढ़ै अढ़ै तीहा पातरो। वीचार जो तहाँ कीजे परो॥
समत सोल सत्तोतरै ई। आपातीज दीवस मन धरै ॥९९९
रीधि वृधि पावैं सपदा। साभलतां जावैं आपदा॥
जोड़ी जेसलमेर मंझार। वाच्या सुप पावे ससार॥१०००
साभलता चतुर मन गहगहे। वाचिक कुसललाभ ऐम कहे॥

दूहा

ढोलो मारू परणिया तीणी रा यह सहनाण।
धन भटीयाणी मारवणि ढोलो कूरम राण॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(४६) ढोला मारवणी री वात। रचयिता—अज्ञात। साइज ६.५ × ८.५ इंच। पत्र-सख्या २५। लिपिकाल—सं० १७६४, मार्गशीर्ष सुदी ३, शनिवार। विषय नरवर के राजकुमार ढोला और पूंगल की राजकुमारी मारवणी की प्रेम-कहानी। इसमें १०० दोहे हैं। अंतिम १० दोहों को छोड़कर शेष के साथ गद्य-वारता भी है।

आदि—

वारता

राजा पुगल अर देसरौ नाम पुगल। जात भाटी। इस समीया माहे देस माहे काल पड़ियौ। सु राजा पुंगल सारी परजा नैं लिया देसउ चालो कीयौ। राजलोका सहित सेझ वाला जुता गाड़ा पोली मारग हुँता तिके हाकिया। अर राजा रो लहोड़ो भाई गोपालदास तियनैं मतो करनैं सात सैं रजपूतां सू गढ़ माहे सावधानी करवा सारू मेलीयौ। जायौं कोई सूना गढ माहे दुसमण आय बैसमी तो धरती जासी। तिणथी भाई गोपालदास नैं धरतीरी घणी सरम भलावे नैं राजा पुंगल असवार हुवो। चालतां राजा दूहो कहीयो —

हा आपणै देसड़े एक न भाजे रीढ।
कै तौ वै अवरसणो कै फड़को कै तीड॥ १॥

अन्त—

दोहा

मारवणी ढोलो कहे सु जमन देइस पीज।
मारू मिलियां धत हुई पेम पीआरी चीज॥ ९७॥

सेमुन होवे हापिया मारू पँड बर्णाव ।
मारवणी मिळिया पछे आपणीं जनम प्रमांण ।। ९८ ।।
पछा इणमें पावणी मैगळ में मदपिव ।
भागों ही थी मारवण कंत सुहागण किव ।। ९९ ।।
नवल तुरगम नवल पय भय सदणी सूं नेह ।।
बधे सिर्घी भर आइयो बरस सहायो मेह ।। १०० ।।

( सरस्वती भंडार )

(५०) तत्ववेत्ता रा सवैया । रचयिता—तत्ववेत्ता । साइज १०-४×५ ६ इंच । पत्रसंख्या ४५ । पूरी प्रति में १८ छंद थे, पर पहला पन्ना खोया रहा है जिससे १९ छंद नष्ट हो गये हैं और इस समय इसमें सिर्फ ८५ छंद रह गये हैं। प्रति में कहीं भी लिपिकाल का उल्लेख नहीं है। लेकिन प्रति है यह बहुत पुरानी। अनुमानतः कम से कम २०० की पुरानी होनी चाहिये। इसमें नारद, सनक आदि योगियों की कथाएँ वर्णित हैं। प्रति के ऊपर इसका नाम 'तत्ववेत्ता रा सवैया' लिखा हुआ है। लेकिन इसमें सवैया एक भी नहीं, सभी छप्पय हैं। अंतिम छप्पय यहाँ दिया जाता है—

एक भौमिक पंथ एक कंदरा अपारा ।
एक पिता एक पुरुष एक वह हंस उचारा ।।
उमै आइणी एक एक बहु रूपा नारी ।
एक पुरुषी पति एक पुत्र में अधिकारी ।।
एक सर्व आदिर है आप आप दीसै नहीं ।
तत्ववेत्ता इस सरस में इम बात नारद कही ।।८५।।

( सरस्वती भंडार )

(५१) त्रिया विनोद । रचयिता—मुरली । साइज ६.५×८-४ इंच । पत्र-संख्या ६१ । प्रति बहुत अशुद्ध लिखी हुई है । लिपिकाल—सं० १८००, श्रावण सुदी ६, गुरुवार । भाषा—राजस्थानी मिश्रित पिंगल । पद्य-संख्या १४८१ । ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है । इसमें मदनपुरी के श्रीपाल नामक किसी सेठ की व्यभिचारिणी स्त्री की कहानी है । विषय काल्पनिक है ।

आदि—

दोहा

एक रदन करती सुजस वधै बुधि अनपार ।
गाऊं त्रिया विनोद गुण सब नारन मैं सार ।।१।।

(५४) दसम स्कंध। रचयिता—नन्ददास। साइज ७-६×५-६ इञ्च। प्रति सजिल्द है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १०।११ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २३। २६ अक्षर हैं। प्रति सं० १७२० की लिखी हुई है। विषय—श्रीमद्भागवत के दशम स्कंध का अनुवाद। ग्रंथ १६ अध्यायों में विभक्त है। अन्तिम दोहे में कवि ने इसकी श्लोक संख्या ५००० बतलाई है।

आदि—

दोहा

नर लछिमन करि लछिमी उरमें माधव रूप ॥
नंद बंद लै प्रथम तिहि श्री कृष्णानन्द अनूप ॥ १ ॥

चौपाई

परम विचित्र मित्र इक रहै। कृष्ण चरित्र सुन्यौ ज्यौं चहै ॥
तिन कहि दसम स्कंध जु आहि। भाषा करि कछु बरनहु ताहि ॥
सबद संस्कृत के हैं जैसे। मोपै समझ परत नहिं तैसे ॥
तातैं सरल है भाषा कीजै। परम अमृत पीजै सुख जीजै ॥
तासौं नंद कहत है जहाँ। कहौ मित्र एती मति कहाँ ॥
तामें घटे कविनन उरझै। ते ये सबहु नाहिन सुरझै ॥

अन्त—

कवित्त

वेदहु वखानी विविध महिमा न जानि
सनकादिक न मानी सुन अद्भुत कहीये।
प्रभु जुवताई रिष व्यासहु पढ़ाई शुक
भगत दिढ़ाय सुनो गाढे करि गहीये।
काहु के भुराये जिन भूलें रे सुगध नर
हरि गुन गाय हरि संतन में रहीये।
जाको नाम लीयें नर पावत परम गति
ताके जस फल को प्रमान कैसे लहीये ॥१०५

दोहा

पाच हजार श्लोक कहे कीयो दसम बखानि ॥
घटि बढ़ि मत कोऊ पढ़ो मूल ग्रंथ परमान ॥ १०६ ॥

( सरस्वती भंडार )

(५५) दादूजी की साषी। रचयिता—दादू दयाल। साइज १२-८×६ इंच पत्र संख्या ८५। लिपिकाल—सं० १७५८ आषाढ़ सुदी ७, मंगलवार। इसमें दादूजी की २४८९ साखियाँ संग्रहीत हैं जिनका विभाजन ३७ शीर्षकों में नीचे लिखे अनुसार हुआ है।

| सं० | शीर्षक का नाम | साखी-संख्या |
|---|---|---|
| १ | गुरु देव को अंग | १५० |
| २ | सुमिरण को अंग | १२८ |
| ३ | बिरह को अंग | १५६ |
| ४ | परचा को अंग | ३१० |
| ५ | जरणा को अंग | ३२ |
| ६ | हैरान को अंग | २१ |
| ७ | लै को अंग | ४१ |
| ८ | पतिव्रता को अंग | ६१ |
| ९ | चितावणी को अंग | १३ |
| १० | मन को अंग | १३० |
| ११ | सूषिम जन्म को अंग | ८ |
| १२ | माया को अंग | १६० |
| १३ | साँच को अंग | १६१ |
| १४ | भेष को अंग | ४६ |
| १५ | साध को अंग | १२६ |
| १६ | मधि को अंग | ४८ |
| १७ | सार ग्राही को अंग | २४ |
| १८ | बिचार को अंग | ४८ |
| १९ | बेसास को अंग | ४१ |
| २० | पीव पिछाण को अंग | ४१ |
| २१ | समर्थाई को अंग | ४१ |
| २२ | सबद को अंग | २३ |
| २३ | जीवत मृतक को अंग | ५७ |
| २४ | सूरातन को अंग | ८१ |
| २५ | काल को अंग | ३० |
| २६ | संजीवनी को अंग | ३० |
| २७ | पारिष को अंग | ४१ |
| २८ | उपजण को अंग | २० |
| २९ | दया निरवैरता को अंग | ४० |

| | | |
|---|---|---|
| ३० | सुन्दरि को अंग | २२ |
| ३१ | किसूरिया मृग को अंग | १४ |
| ३२ | निंद्रा को अंग | १६ |
| ३३ | निगुण को अंग | २४ |
| ३४ | वीनती को अंग | ७७ |
| ३५ | साषी भूत को अंग | १८ |
| ३६ | वेली को अंग | २० |
| ३७ | अविहड़ को अंग | ११ |

आदि—

दादू नमो नमो निरंजन नमसकार गुरुदेवंत ।
वंदन सर्वे साधवा. प्रणामं पारंगतः ॥१॥
दादू गय माहि गुरुदेव मिल्या पाया हंम परसाद ।
मस्तकि मेरे कर धर्या दृष्या अगम अगाध ॥२॥
दादू सतगुर सहज मैं कीया बहु उपगार ।
नृधन धनवत करि लीया गुर मिलिया दातार ॥३॥

अन्त—

अविहड़ अंग विहड़ै नहीं अपलट पलटि न जाइ ।
दादू अघट एक रस सब मैं रह्या समाइ ॥१०॥
कबहूं न विहड़ै सो भला साधू दृढ़ मत होइ ।
दादू हीरा एक रस बांधि गाठड़ी सोइ ॥११॥

(सरस्वती भंडार)

(५६) दामोदर लीला। रचयिता—देवीदास। साइज ६-६×४-८ इंच। पत्र संख्या २१। लिपिकाल—सं०१८७२, श्रावण सुदी १२, बुधवार। प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति मे १८।२० अक्षर हैं। अक्षर बडे-बड़े, सुन्दर और सुवाच्य हैं। इसमें श्रीकृष्ण की बाल-लीला का वर्णन है।

आदि—

गुर गणेश पद वंदन करिकै संतन को सिर नाऊँ ।
बाल विनोद जथामति हरिके सुन्दर सरस सुनाऊँ ॥
भक्तन के वत्सल करुनामय तिनकी अद्भुत लीला ।
सुनै संत सब सावधान ह्वै श्री दामोदर लीला ॥१॥

अन्त—

मनिग्रीव नलकूबर जैसे तारन बेर न लाई।
त्यौंही तरत जु बार न लागी लीला सुनै सुनाई ॥
श्री दामोदर की यह लीला रसिकदास कही है।
सत जनम की चरन रेनु की हमसम ओर बही है ॥१३॥

( सरस्वती भंडार )

(४७) दीनविरदावली। रचयिता—अनुरागीदास। ८-८×३-२ इंच साइज की पुस्तकाकार प्रति है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १७ अक्षर हैं। पत्र-संख्या २८। लिपिकाल—सं० १९०० के आसपास। विषय—कृष्ण भक्ति। ग्रन्थ दोहा-चौपाइयों में है।

आदि—

जै गुरु श्री हरिव्यास कृपानिधि। तुम ते मैं पाई है सकल सिधि।
सो मैं लिख रहा है कछु नाहीं। सूरत गही आइ तुम बाही ॥
मैं गोपाल सुनाऊं सांची। अंतरजामी ते नहीं कांची।
जग के सब दिष्टि भर भरमैं। तू सब जानैं बैठो उर मैं ॥

अन्त—

दोहा

अष्टादस बत्तीस मैं। वदि एकमी मधुमास।
करी दीन विरदावली। या अनुरागीदास ॥

( सरस्वती भंडार )

(४८) ध्यान लीला। रचयिता—माधोदास। साइज ७-६×७ इंच। पत्र-संख्या ५। लिपिकाल—सं० १९०४, फाल्गुन सुदी ६, सोमवार। छंद-संख्या ४७। विषय—ईशाराधना।

आदि—

श्रीहरि गुरु परमारथ बंदन करि भाई।
रे मन सुनी परमारथ तासु कहूं बताई ॥ १ ॥
हैंहि अधर सुख पावती सुख दोष कमाई।
सदा अमापद जा पाई सुनी सुगम बताई ॥ २ ॥
प्रथम सुनी श्रीहरि कमल सघन की सोभा।
भ्रमर भ्रमत कुसुमावली मकरंद की लोभा ॥ ३ ॥

अन्त—

हरी जलनीधि तें थल करें अगीन तें सीतल करई ।
अरी तें मींत्र करें हरी आपदा सब हरई ॥ ७६ ॥
सोइ हरी श्री नीलसीपिर करें भोग विलासा ।
श्री जगंनाथ को दासानुदास गावें माधौदासा ॥ ७७ ॥

( सरस्वती भंडार )

(५६) धनुर्विद्या। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथ सिंह जू देव। साइज ६-५×६-५ इंच। पत्र-संख्या १६। प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। लिपिकाल-सं० १८८६। ग्रन्थ में धनुर्विद्या सम्बन्धी मोटी मोटी बातें बतलाई गई हैं। इसका दूसरा नाम 'वीर विजय' भी है। रचना सरस है।

आदि—

दोहा

जय गनपति हनुमान जय जयति सीय रघुनाथ ॥
जैति सरस्वती मातु की परत पाय विसुनाथ ॥ १ ॥
श्रीहरि गुर प्रियदास पद धरि धरि कर अरु माथ ॥
वीर विजै कर नाम को ग्रंथ वदत विसुनाथ ॥ २ ॥

अन्त—

अति धीरज धारे लरै मन करि परम उछाह ॥
जियें सुजस श्री जगत महं मरे स्वर्ग सुख लाह ॥
वीर विजय कर नाम को वीरन प्रद सुद गाथ ॥
श्री जयसिंघ भुवाल सुत कियो विदित विसुनाथ ॥

( सरस्वती भंडार )

(६०) नखसिख। रचयिता—रूपजी। साइज १०×४-३ इंच। पत्र-संख्या १५। लिपिकाल—स० १७३७, ज्येष्ट सुदी ८। सोमवार। छंद-संख्या १६७। शृंगार रस की बड़ी प्रौढ़ और परिमार्जित रचना है।

आदि—

दोहा

एक रदन गज वदन वर विद्या सदन सुदेस ।
विघन हरन सब सुप करन गवरी पुत्र गनेस ॥ १ ॥

करि मनाम विधि रूप कवि करिवर नैंन मन लीन।
राधा के अंग अंग प्रति बरनन कीं रुचि कीन ॥ २ ॥
बास सु पोकरना प्रगट नगर मेड़ते वास।
रामदास को नंद है हरि दासनि को दास ॥ ३ ॥
सुरबांनी कौं ग्यान कवि ग्रंथहि रचित बनाइ।
नर बांनी वांची बरन मैं है सुगम सुभाइ ॥ ४ ॥

अन्त

दोहा

यह नख सिख बरनन बिबिध पढ़ै सुनै जो प्रीत।
गहत भाव गुन रूप मित बढ़त बाव रति रीत ॥
चूक परी है कहुं ज्यौं जो कहु मेरे बोध।
कीज्यौ सुकवि सुधारि कै दीजौ उपमा सोध ॥

( सरस्वती भंडार )

(६१) नागदमण। रचयिता—साँया झूला। साइज ७-१×७ इंच। पत्र-संख्या ११। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। पहला पन्ना थोड़ा सा फट गया है। लिपिकाल—सं०१७२४। भाषा-डिंगल। विषय—कालिय मर्दन की कथा।

आदि—

दोहा

बरदाती सारद बीनमु सारद करी पसाय।
पन्नगी पैनगां तणो सदपत कीधो आय ॥१॥
प्रभु पधारे पाणीया हेत बड़ा था हरा।
गोइयां के पाखर्यां कोइ दै पाम करंत ॥२॥
कोइ न दीठी कन्नुआ सुवसु न बीआ सैंच।
भार बंभाई बोलबै कीजो गोवण बंध ॥३॥
भगवी भार उतारवा आन्यो वेयि सु गीत।
आप बीहायौ बच नवै नवै बीहायौ मीत ॥४॥

अन्त—

कवत्त

सुणै गुणै संग्रहइ नर मंदल महीतार।
समद पाज मसार हुवै गोपद कवीहार ॥

अनत अनंत आराद सब सवी ताप मनावे ।
भगती मुकति भडार कीमन मुकताह करावे ।।
रमीयो चरीत राधारमण दुमुज वन्ह काली दमण ।
ते तवण अहीराव तण गमण काज आवा गमण ।।

( सरस्वती भडार )

(६२) नारायण लीला। रचयिता—गुमाई माधोदास । साइज ६-४ × ३-२ इंच । पत्र-संख्या २६ । लिपिकाल—सं०१८०० के लगभग । पद्य-संख्या २६६ । विषय-नारायण के विभिन्न अवतारों का संक्षिप्त वर्णन ।

आदि—

जय जय जय श्री जगन्नाथ नारायण स्वामी ।
ब्रह्मादि कीटातर्जीव सर्वांतर जामी ।।१।।
सचराचर बहिरावृत्ता अभिअंतर होई ।
सर्वात्मा सर्वज्ञ नाम नारायण सोई ।।२।।
सर्वभूत हित कारणे नारायण नामा ।
भवन चतुरदस उदर राषि जल महि विश्रामा ।।३।।

अन्त—

श्री जगन्नाथ को रूप देषि मन भयो उलासा ।
श्री जगन्नाथ को दास गावे गुमाई श्री माधोदासा ।।२६६।।

( सरस्वती भण्डार )

(६३) नीसांणी वीरमाण री। रचयिता—ढाढ़ी बादर । साइज ८-१×६-२ इंच । पत्र-संख्या ५७ । लिपिकाल—सं० १८८६ । पद्य संख्या २८५ । भाषा—डिंगल । इसमें मारवाड़ के राव मल्लिनाथ जी के पुत्र जगमाल तथा उनके भतीजे वीरमजी की युद्ध-वीरता का वर्णन है । ग्रंथ के अधिक भाग में वीरमजी और जोइयों की उस लड़ाई का वर्णन है जो सं० १४४० के लगभग लखबेरा नामक स्थान में हुई थी और जिसमें वीरमजी बडी वीरता के साथ लड़ते हुए काम आये थे । वीररस की अत्युत्कृष्ट रचना है ।

आदि—

दोहा

माला रो जस नगर में सोमत जेत सवांण ।
थान खेड़ वीरम थपे जग जाहर घण जांण ।। १ ।।

नीसाँणी

सुत प्यारौं सबसेप रै कुल मैं करवाला।
राजस बका राठवड़ बर धीर बराला॥
खाग खिवाँ दल सामठा विरदाँ रखवाला।
मछिया भारथ भीम ज्यूं दल पारथ वाला॥
देम दसूं दिस दाखिया कीमा कलवाला।
वरी भो हाथा उठिया केइ ताल बिमाला॥
माल मंगाली सुरवाण नहके मंचाला॥१॥

अंत—

सात बीस नीसाणियाँ ऊपर पाँच सवाय।
एक गीत [ ] दोहा भणियाँ गुण छुम भाय॥१८१।

यह प्रति श्रीयुत ठाकुर नाहरसिंहजी राठोड़ के पुस्तकालय की है।

(६४) नेहतरंग। रचयिता—बूंदी के रावराजा बुधसिंह। साइज ६-७×७-२ इंच। पत्र-संख्या २६। लिपिकाल—सं०१७६७, आषाढ़ शुक्ला ७, शनिवार। दोहा, कवित्त, सवैया, छप्पय आदि सब मिलाकर इसमें ४४६ छन्द हैं। इसकी भाषा ब्रज भाषा है। ग्रन्थ १४ तरंगों में विभक्त है। यह एक रीति ग्रन्थ है।

आदि—

दोहा

द्वा दस दल उद्दंड अति चन्द कला दुति साय।
विघन हरन मंगल करन श्री गज मुख गज भाय॥१॥

छप्पय

मदन मोदकर मदन सदन गेनाल बाल मत।
मक मीत भंजन अनेक जिन असुर दस प्रत॥
अग्रहास कर चंद चंद्रमुंडादिक दमय।
अमल बाल सुत भाल बाल लोचन विलास जय॥
जय अर्चित गुन गन अगम आगम सुप चैतन्य मय।
जय दुरति हरन दुरगा जननी राजति सब रस रूप मय॥२॥

अन्त—

दोहा

नव रस पिंगल छंद कछु अलंकार बहु रंग।
कवि पंडित हित समझि कै बरन्यौ नेह तरंग॥४४२॥

सतरह सें चोरासीया नवमी तिथि ससिवार ॥
शुक्ल पन भादो प्रगट रच्यो ग्रन्थ सुखसार ॥४४६॥

( सरस्वती भण्डार )

(६५) पंच सहेली रा दूहा। रचयिता—छीहल । साइज ८.५ × ५.५ इंच। पत्र सख्या ३। लिपिकाल—सं० १६६६, कार्तिक वदि ७। प्रति महाजनी लिपि में लिखी हुई है। इसमें शृंगार रस के ६५ दोहे हैं। भाषा राजस्थानी है।

आदि—

दूहा

देष्या नगर सुहावणा अधिक सुचंगा थान ॥
नाव चंदेरी प्रगटो जग सुरलोक समान ॥ १ ॥
ठाइ ठाइ मिंदर सत पुणा सोने लहींये लेह ॥
छीहल ताकी ओपमा कहत न आवे छेह ॥ २ ॥
ठाइ ठाइ सरवर पेषीये सुभर भरे निवाण ॥
ठाइ ठाइ कुआ बावडी सोहे फटीक समाण ॥ ३ ॥

अन्त—

तीस दीन जाय अणद में चीतमे चोह विध भोग ॥
छीहल पंच सहेलीया हुआ पीउ सजोग ॥ ६३ ॥
मेरा मनका भावना कीया सरस वषाण ।
अण जाणया सुरष हसें रमें चतुर सुजाण ॥६४॥
समत पनरे सें पीचोतेर पुनम फागुण मास ॥
पच सहेली वरणवी कवी छीहल परगास ॥६५॥

( सरस्वती भण्डार )

(६६) पंचाख्यान। रचयिता—फतहराम वैरागी। साइज १३ × ५.८ इच। पत्र-सख्या ७४। लिपिकाल—सं० १६०४। ग्रन्थाग्रन्थ—४०००। विषय—पंचतन्त्र का राजस्थानी गद्य में अनुवाद। अनुवाद बहुत सरल और सरस हुआ है। ग्रन्थ के प्रारम्भ का थोड़ासा अंश यहाँ दिया जाता है:—

अन्त लोभो न कर्त्तव्य कीयेते देह रचणम् ॥
कन्या वणक पुत्रीयां मादलीयो मर्णगता ॥

वारता

एक गाव में रास मडवा लागो। जाजम बिछाई। झालर वजाई। तर मटंग्या ने तस लागी तर गांव का छोरा ने पूछे। अरे डावडा पाणी री जुगत वताओ। तव छोरा कीयो। ऊ कूडो

सोभा का रुप देरे है। तब मरदन्यो कूरे गीयो। आगे दमे तो एक प्रसती पोरी के कनारे ठढी बैठी है। तब मरदनी कैठी है बाद तू कूण है। तब कन्या कही हूँ महाराज का वेरा को बहू हूं। तब मरदनि कही। तू मा क् आई है ।

( सरस्वती भण्डार )

(६७) पद्मावत। रचयिता—मलिक मुहम्मद जायसी। साइज १०-१×६-२ इञ्च। पत्र-संख्या ३६३। लिपिकाल—सं० १८६४, पौष शुक्ला २, मंगलवार। प्रति पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८-२० अक्षर हैं। अक्षर बहुत साफ हैं और पक्की काली स्याही से लिखे हुए हैं। कागज बहुत मोटा, मजबूत और सफेद रंग का है। अक्षरों की बनावट सुन्दर नहीं है पर लिपिकार ने प्रति को इतनी सावधानी और सफाई से लिखा है कि देखकर आश्चर्य होता है। ७२६ पृष्ठों के इतने बड़े ग्रन्थ में एक भी स्थान ऐसा नहीं है जहाँपर किसी अक्षर को एक बार लिख देने के बाद उसे काटने की जरूरत पड़ी हो। प्रत्येक शब्द के बीच में काफी जगह छोड़ी गई है जिससे पढ़ने में किसी तरह की कठिनाई नहीं होती। ऐसा मालूम होता है, मानों सीसे के छपे ग्रन्थ को पढ़ रहे हैं। नागरी प्रचारिणी सभा, काशी द्वारा प्रकाशित 'पद्मावत' और इसके पाठ में स्थान २ पर बहुत अन्तर दिखाई पड़ता है। अन्तिम भाग तो दोनों का बिल्कुल ही भिन्न है।

आदि—

चौपाई

सुमरौं आदि एक करतारू। जे जीव दीन्ह कीन्ह संसारू॥
किन्हस प्रथम जोति परगासू। किन्हस तिहि परबत कबिलासू॥
किन्हस अगिनि पवन जल खेहा। किन्हस बहुत रंग उरेहा॥
किन्हस धरती सरग पतारू। किन्हस बरन बरन औतारू॥

अन्त—

सैयद मुसरफ महा सुहावन। आँधी दरस जगत मन भावन॥
पीर कबीर पीर जग ओलिया। पीर मुसरफ पीर बखानत॥
ओलिया महा सूर सरदारा। दे मुख देद मरे पनिहारा॥
वे मुख त्याग स्वाग जग जाने। जिहि मुख महिमा जानि बखाने॥
जिन कर दौन मस मन लायो। जिन कर वारिद दूर बहायो॥
तें मुख देइ साह रहिराजक। होत पाँहि फिरी पर पामक॥
जिनको कुंकुम सीस पर लागा। जिनी मकज पदुमावति भाषा॥

दोहा

जौं लग ससि रवि ध्रुव अचल सुरसरि मही अकास।
मीर मुफस्सर बीर को तब लगु नाँम प्रकास ॥

(६८) पद्मिनी चरित्र। रचयिता—लब्धोदय। साइज ६·१ × ५ इंच। पत्र-संख्या ८३। लिपिकाल-सं०१८२३, मार्गशीर्ष वदि ६ बुधवार। छन्द-संख्या ८०३। इसमें पद्मिनी की कथा वर्णित है। भाषा बोलचाल की राजस्थानी है।

आदि—

दोहा

श्री आदिसर प्रथम जिन जगपति जोति सरूप।
नीरभी पदवासी नमू अकलि अनत अनूप ॥१॥
चरण कमल चितनु नमु चोवीसो जिन चंद।
सुपदाइक सेवक भणी सावो सुरतरु कंद ॥२॥
सुप्रसन सारद सामणी होज्यो मात हजूर।
बुध दीज्यो मुजनें बहुत प्रकट वचन पडूर ॥३॥

अन्त—

श्री सोधर्मी (SIC) सांमी परपरारे। सोभति गछ सणगार ॥
श्री षरतर गछ जिनराज सुरी जी। आगम अरथ भंडार ॥९५॥
तस पाटें जिम दिनकरु रे। श्री जनरंग वषाण ॥
तस हुकम सवत छिडोतरेंजी। श्री ऊदैपुर सु वषाण ॥९६॥
हिन्दूपति श्री जगतसिंह राणो हाजी। राज करें जग भाण ॥
तास तणी माता श्री जंबुवती रे। गुण चोसठि प्रति माण ॥९७॥
तेह तणें परधाने जगति में जाणीइजी। अभिनव अभय कुमार ॥
केसर मत्री अरि सुत केसरी रे। हँसराज हितकार ॥९८॥
तस आग्रह करि सवत सतरें सतोतरें। चैत्री पुन्यम शनिवार ॥
नवरस सहित सरस वन्ध रच्योरे। निज बुध नें अनुसार ॥९९॥
साध सिरोमण सकल विद्यागुण सोभनारे। वाचै श्री ग्यांनराज ॥
तास प्रसादै सील तणा गुण संपूरयोरे। श्रीलवधोदय हितकाज ॥८००॥
सांमी धरम नें सील तणा गुण सामलोरे। पूजे मन नी आस।
ऊछो अधको जे कह्यौ चातुरी रे। मिछा दुकड़ तास ॥८०१॥
नवनिध माहा सम्पजै दूर करि दूष दंद। लवधोदय कहेंई।
पुत्र कलीत्र सुष संपदारे। सील सफल सुपायंद ॥८०२॥
गाथा दूहा ढाल करि आठसैह अति नंद।
सीपत प्रभावैई संपदा इम जंपै जीवराज ॥

(सरस्वती भण्डार)

(६६) पद्मिनी चौपई। रचयिता—हेमरत्न सूरि। साइज १०×४ ३ इंच। पत्र-संख्या ३८। प्रति के प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३५।४० अक्षर हैं। अक्षर सुवाच्य हैं। लिपिकाल—संवत १७७१, वैशाख सुदी ७ शुक्रवार। पद्य संख्या ६१७। विषय-महारानी पद्मिनी की कथा। ग्रन्थ का अधिक भाग प्रायः चौपई में है पर बीच में कहीं २ छप्पय-सवैया और श्लोक भी हैं।

आदि—

दूहा

सकल सुखदायक सदा सिधि बुधि सहित गणेश।
विघनविडारण रिधिकरण पहिलि सुमत प्रणमेस ॥१॥
प्रम विरद ताव सै सुरें नितु समरौ अम चाम।
तिम दूबी सरसती तवौं पद जुग करई प्रणाम ॥२॥
परसराम वाचक प्रमति प्रणमु सद्गुरु पाय।
अक्खयवौं साँची कथा तथ्य न आगे काय ॥३॥

अन्त—

कछु दोहा कछु चौपई कछु कछु कवित सुचंग।
गाथा और श्लू मिल रही मगहू त्रिवेणी संग ॥६११॥
अमर राय जैसिंग सुत तपै भोज हींदूराय।
सिधीनाथ सुमोप वड मोज वहिर महिराय ॥६१२॥
पाट भगत त्रिवी पुरा सामधरम परधान।
सींघ सकल रूपा सुतन गिरमह बुधि निधान ॥६१३॥
सूरा तन वेपक चतुर भेदा जग भूपाल।
जब दुख भय भय स्वामि प्रम वादल ज्यु विरताल ॥६१४॥
गुण आदर न्यायक सुगुण दत मोटौ दरीयाव॥
सींघ साह रापे सदा भाग सिरै सु भाव ॥६१५॥
ताम सियारी चौपई मन भावी अति मीठ।
है दाता चित रीभवण कथै कवित सचीठ ॥६१६॥
वदि पैतह साठै वरस तिथि पाँचिमि गुरुवार।
कंपै कवित सुचित परि कुभलमेर मझारि ॥६१७॥

यह प्रति भी श्रिन माणिक्य दुधि जी के पुस्तकालय की है।

(७०) पना वीरमदे री वात। रचयिता—अज्ञात। साइज ८×५ इंच। पत्र संख्या ५५। लिपिकाल—सं०१६१४, भादो वदि ३। प्रत्यक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १३ से १६ तक अक्षर हैं। अक्षर बहुत मोटे पर सुन्दर हैं। इसमें इधर

के राव राई भाण के कुँवर वीरमदे और पूंगल देश के सेठ शाहरतन की कन्या पना की प्रेम कहानी का वर्णन है। ग्रन्थ शृंगार रस प्रधान है, पर प्रसगानुसार वीररस की भी इसमें कहीं कहीं सुन्दर व्यजना हुई है और इसलिये इसका दूसरा नाम 'वीर सींगार' भी है। इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं। भाषा बोलचाल की राजस्थानी है। ग्रन्थ का प्रारम्भ इस प्रकार होता है.—

दूहा

सदा मनोरथ सिद्धकरण वाणी अपरवेस।
सारा पहली सवर जे गुणदातार गणेस ॥१॥
निमसकार सुरसती नमो दे गुण मोद रसाय।
भाषा वीर सींगार की वरणों सरस बधाय ॥२॥
सुवरण निज धाता सिरे बना ज चदण वेस।
पदमणि तिरिया स रपजे देसा पूगल देस ॥३॥
करहा घोड़ा कामरा नर पाणि श्रथाह।
जिण घर पदमण नीपजे वाह धरनी वाह ॥४॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(७१) **परशुराम सागर**। रचयिता—परशुराम। साइज़ १२-३ × ७-२ इच। पत्र सख्या २६६। पुस्तकाकार और सजिल्द। लिपिकाल—स० १८३७, ज्येष्ट वदि ६ बुधवार। प्रत्येक पृष्ठ पर २५ पंक्तियाँ और प्रत्येक पक्ति मे २२।२५ अक्षर हैं। अक्षर सुन्दराकार और लिखावट साफ है। इसमें परशुरामजी के २२ ग्रथ और ७५० के लगभग पद सग्रहीत हैं। पहले १७४ पत्रों में ग्रथ और शेप में पद हैं। ग्रथो के नाम नीचे दिये जाते हैं —

| नं | नाम | पत्रांक |
|---|---|---|
| १ | साखी का जोडा | १-८३ |
| २ | छद का जोडा | ८३ ९१ |
| ३ | सवैया दस अवतार का | ९१-९२ |
| ४ | रघुनाथ चरित्र | ९२-९४ |
| ५ | श्री कृष्ण चरित्र | ९४-९७ |
| ६ | सिंगार सुदामा चरित्र | ९७-१०४ |
| ७ | द्रौपदी का जोड़ा | १०४-१०५ |
| ८ | छप्पय गज-ग्राह को | १०५-१०६ |
| ९ | प्रहलाद चरित्र | १०६-११७ |
| ० | अमर बोध लीला | ११७-१२१ |

ग्रंथारंभ के दो दोहे निम्न हैं—

श्री गुरु संत समाज हरि को वन्दौं बेमास ।
परसन परस्यां परम सुख परसा प्रेम विलास ॥१॥
परमगुरु कै पर्से गुरु कै पर्से सनेही साध ।
तन कै सुमरीन परसराम किया करे अपराध ॥

यह प्रति स्थानीय प्रयागदास जी के मन्दिर के पुस्तकालय में सुरक्षित है।

(५) पृथ्वीराज रासो प्रति नं० १। रचयिता—चन्द बरदाई। साइज ८×४-७ इंच। पत्र-संख्या ७०६। प्रति क्रमबद्ध नहीं है। इसमें कुल मिलाकर ६१ प्रस्ताव हैं। प्रत्येक प्रस्ताव के पत्रों की गिनती १, २ ३ आदि शुरू से अलग अलग की गई है और अन्त में उसका नाम और 'इति श्री' लिखा हुआ है। लेकिन प्रस्ताव का नम्बर कहीं पर नहीं लिखा है, जिससे यह मालूम नहीं होता कि पूर्वापर क्रमानुसार कौन सा प्रस्ताव पहले और कौनसा बाद में होना चाहिये। पहले पहल जिस समय यह प्रति हमारे हाथ में आई इसके भिन्न भिन्न प्रस्तावों के पन्ने ताश के पत्तों की तरह गड़बड़ और एक दूसरे से असंबद्ध थे। इसलिये इनको क्रमबद्ध करने में बड़ा कष्ट उठाना पड़ा और पूरे दो दिन में यह काम पूरा हो पाया। प्रति में तीन चार व्यक्तियों के हाथ की लिखावट है और कागज भी दो तीन तरह का काम में लाया गया है। 'घोर पुहोर सम्यौ' 'आनेल्ह पूक बगुन सम्यौ' और 'द्वितीय होमी युद्ध सम्यौ' जिन कागज पर लिखे गये हैं वह बहुत ही प्राचीन दिखाई देता है। प्रति में कहीं भी इसके लेखन

काल का निर्देश नहीं है, लेकिन प्रति है यह बहुत पुरानी। अनुमानतः ३००-३५० वर्ष की पुरानी होगी। इसकी वर्तमान अवस्था, कागज़, स्याही, लिखावट इत्यादि को देखकर यदि कोई इसे ५-१० वर्ष और पहले की लिखी हुई बतलाये तो इसकी भी गुंजाइश है। इसमें सभी प्रस्ताव पूर्ण हैं, सिर्फ 'आपेटक वीर वरदान' नामक प्रस्ताव के तीन पन्ने ( १०वां, ११वा और १२वां ) नहीं हैं। प्रस्तावों के नाम उनकी रूपक संख्या सहित हम नीचे देते हैं।

| नं० | प्रस्ताव का नाम | रूपक संख्या |
|---|---|---|
| १ | दशावतार वर्णन | २१७ |
| २ | कान्ह पट्टी बंधन सम्यौं | ६१ |
| ३ | आखेटक वीर वरदान सम्यौं | ११० |
| ४ | दिल्ली किल्ली सम्यौं | ३६ |
| ५ | अजान बाहु सम्यौं | १८ |
| ६ | नाहरराय सम्यौं | १२० |
| ७ | मेवाती मुगल कथा सम्यौं | ४५ |
| ८ | हुसेन कथा सम्यौं | ६३ |
| ९ | आखेट चूक सम्यौं | ३१ |
| १० | चित्ररेखा पात्र उत्पति सम्यौं | १८ |
| ११ | भोलाराय सम्यौं | २६१ |
| १२ | सलख युद्ध सम्यौं | ६७ |
| १३ | इंछिनी विवाह सम्यौं | ११७ |
| १४ | मुगल कथा | २० |
| १५ | पुंडीर दाहिमी विवाह सम्यौं | १६ |
| १६ | भोमी स्वप्न | ४६ |
| १७ | प्रिया व्याह सम्यौं | ६६ |
| १८ | माधो भाट सम्यौं | १३१ |
| १९ | दिल्ली दान वर्णन सम्यौं | ५० |
| २० | धन कथा | ३१५ |
| २१ | होली कथा | २२ |
| २२ | दीप मालिका कथा | ३५ |
| २३ | ससिव्रता सम्यौं | ५३८ |
| २४ | देवगिरि युद्ध सम्यौं | ६३ |
| २५ | रेवातट सम्यौं | ८७ |
| २६ | अनगपाल सम्यौं | ९८ |
| २७ | घग्घर युद्ध सम्यौं | ४८ |

इस प्रति में से 'धीर पुंडीर' नामक प्रस्ताव के प्रारंभ का थोड़ा सा अंश नीचे दिया जाता है। हमारे विचार में यह इस प्रति में सबसे पहले का लिखा हुआ प्रस्ताव है :—

दोहा

सुष विलास संजोगि सम विलसित नव नव नित्त ।
इक दिन मन मैं उप्पनीय अंगम चित्त सचित्त ॥१॥

कवित्त

मास तीन दिन पंच सहित मद्यौ न राज सर ।
जद्द घट्टे सामंत वैर सुविहान सयर पर ॥
सुभर सूर सामंत उरह भुज पन पर जान्यौ ।
तीय मास तिय दिनहि तिनहि संमार सुमान्यौं ॥
तन तुंग तेज वाजन सन तिनहि तति ऊँचे नगन ।
कैमास विना आमंत घटि हौं जानन आभंग इन ॥२॥

दोहा

जुद्ध अनेक सामंत करि तनु भग्गौ रिपु ठौर ।
इम भंजन कनवज मति अब दियौं भर थौर ॥३॥
कबही पुठि न मैं दई अब लगि दह पोरि ।
करौं परिष्या सूर भर जितौ असुर वहोरि ॥४॥

कवित्त

तब कयौ राव बलिभद्र सत सामंत अभंगम ।
इन बल वट्टै न राज सत वट्टै वर आगम ॥
एक सुवर सुर अत तीर वाहे बल मुक्के ।
पंग सबद सभरै सद गजराजह सुक्के ॥
सामंत सग प्रिथीराज सुनि जैत पंभ वर फारियै ।
पारिष देस बल वीर नृप जीय संदेह न जारियै ॥५॥

( सरस्वती भंडार )

प्रति नं० २। साइज़ १२-२ × ७-३ इंच। पत्र संख्या ८४६। प्रति सफेद रंग के बहुत मोटे और मजबूत बाँसी कागज़ पर लिखी हुई है। पहले पाँच पन्ने कुछ अधिक जीर्ण हो गये हैं और 'आखेटक वीर वरदान' नामक प्रस्ताव के सभी पन्नों को नीचे से उदई ने खा रखा है। लेकिन इससे पाठ की कोई हानि नहीं हुई, सिर्फ हाशिया ही बिगड़ा है। प्रति के पहले चार पन्नों पर पंक्तियों की संख्या १० और

शेष पर ११ हैं। प्रत्येक पंक्ति में ३३ से लगाकर ३६ तक अक्षर हैं। अक्षर बहुत सुन्दर हैं। प्रति में दो व्यक्तियों के हाथ की लिखावट है। 'करहेड़ा युद्ध प्रस्ताव', 'कनवज्ज कथा प्रस्ताव' और 'बड़ी लड़ाई प्रस्ताव' के ९७ पन्ने किसी और व्यक्ति के लिखे हुए हैं और शेष किसी और के। उक्त तीनों प्रस्तावों के पन्नों पर संख्या सूचक अंक लगे हुए नहीं हैं और इन का कागज भी कुछ नया दृष्टिगोचर होता है। अनुमान होता है, ये ९२ पन्ने मात्र से कोई ८० ९० वर्ष पहले लिखवा कर इस में जोड़े गये हैं। प्रति के अन्त में लाल स्याही से लिखी हुई एक विज्ञप्ति है जिसमें बतलाया गया है कि यह प्रति मेवाड़ के महाराणा अमरसिंहजी (दूसरे) के शासन काल में सं० १७६० में लिखी गई थी। वह विज्ञप्ति यह है —

"संवत १७६० वर्षे शाके १६२५ प्रवर्तमाने उत्तरायनगते श्री सूर्ये शिशिर ऋतौ सम्मा गहर मह माघ मासे कृष्ण पक्षे १ तिथौ सोम वासरे॥ श्री उदयपुर मध्ये हिन्दूपति पातिस्याहि महाराजाधिराज महाराणा श्री अमरसिंहजी विजय राज्ये॥ मेदपाट ज्ञातीय भट्ट गोवरधनसुतेन रूपजीना लिखित चंदवरदाई कृत पुस्तकं॥

इस प्रति में ६९ प्रस्ताव हैं। इनके नाम नीचे दिये जाते हैं

| नं० | नाम प्रस्ताव | रूपक संख्या |
|---|---|---|
| १ | आदि पर्व | ४०१ |
| २ | दसमावतार वर्णन | २२० |
| ३ | दिल्ली किल्ली कथा | ३३ |
| ४ | लोहाना आजान बाहु सम्यौ | १८ |
| ५ | कन्ह पट्टी बंधन | ६४ |
| ६ | आखेट वीर वरदान | ११३ |
| ७ | नाहरराय कथा | ११८ |
| ८ | मेवाती मुगल कथा | ७५ |
| ९ | हुसेन कथा सम्यौ | ३४ |
| १० | आखेटक चूक सम्यौ | ३० |
| ११ | चित्ररेखा सम्यौ | १७ |
| १२ | भोलाराय सम्यौ | २८५ |
| १३ | सलख युद्ध सम्यौ | ३४ |
| १४ | इंछिनी विवाह | ११८ |
| १५ | मुगल युद्ध सम्यौ | २० |
| १६ | पुंडीर दाहिमी विवाह | ११ |
| १७ | भौमी स्वप्न | ४० |
| १८ | दिल्ली दान प्रस्ताव | ४७ |

| | | |
|---|---|---|
| ५४ | पज्जून पातसाह बध | ६७ |
| ५५ | सामंत पंग जुद्ध | १२५ |
| ५६ | समर पंग जुद्ध नाम | ६२ |
| ५७ | कैमास बध | १८९ |
| ५८ | दुर्गा केदार सम्यौ | ११८ |
| ५९ | दिल्ली वर्णन सम्यौ | ६० |
| ६० | जंगम कथा | ५० |
| ६१ | षट्रितु बर्णन | ५४ |
| ६२ | कनवज्ज सम्यौ | १४०५ |
| ६३ | सुक चरित्र | १०२ |
| ६४ | धीर पुंडीर सम्यौ | ११८ |
| ६५ | धीर पुंडीर सम्यौ | ११८ |
| ६६ | विवाह सम्यौ | ६ |
| ६७ | बड़ी लड़ाई सम्यौ | ११० |
| ६८ | बाण बेध सम्यौ | ११२ |
| ६९ | राजा रेणसी सम्यौ | १११ |

(सरस्वती भंडार)

प्रति नं० ३। साइज १४-३×६-८ इंच। पत्र-संख्या ५१३। पुस्तकाकार। प्रत्येक पृष्ठ पर २६ पंक्तियां और प्रत्येक पंक्ति में ३० से लगाकर ३६ तक अक्षर हैं। पुस्तक पर लाल रंग के ऊनी कपड़े की जिल्द चढ़ी हुई है जिसे स्थान स्थान पर उदई ने खराब कर रखा है। लिपिकार ने पत्र संख्या-सूचक अंकों के लिखने में गलती कर दी है। ४१७ वें पन्ने के बाद ४१८ न लिखकर ५१८ लिख दिया है। सौ पन्नों की यह गलती अन्त तक चली गई है और अन्तिम पन्ने पर जहाँ ५१३ का अंक लिखा आना चाहिये, ६१३ लिखा मिलता है। वस्तुतः पन्नों की संख्या ५१३ ही है। १२१ वें पन्ने के दूसरे पृष्ठ पर 'पद्मावती विवाह सम्यौ' समाप्त होता है। इसके बाद ११ पन्ने (१२१-१३१) कोरे हैं। प्रति के अन्तिम पृष्ठ पर इसके प्रस्तावों की क्रमवार नामावली दी हुई है। इसमें इन पन्नों पर 'महोबा सम्यौं' का होना सूचित किया गया है। इससे स्पष्ट है कि ये पन्ने 'महोबा सम्यौं' के लिये खाली रखे गये थे पर उक्त 'सम्यौं' के उपलब्ध न होने से अथवा अन्य किसी कारण से उसका यहाँ पर लिखना शेष रह गया है। इस प्रति में भी उपरोक्त प्रति नं० २ के क्रमानुसार ६९ प्रस्ताव हैं। अन्तिम प्रस्ताव 'राजा रैणसी' नामक प्रस्ताव है जो ५१२ वें पन्ने के प्रथम पृष्ठ पर समाप्त हुआ है। इसके अनन्तर दो छप्पय तथा एक दोहा है और

अन्त में पुष्पिका लेख है जिसमें इस प्रति के लिपिकाल आदि का उल्लेख किया गया है। 'राजा रैणसी सम्यौं' के बाद के उल्लिखित इस समस्त अंश को हम यहाँ उद्धृत करते हैं.—

कवित्त

मिलि पंकज गन उदधि करद कागद कातरनी।
कोटि कवी का जलद कमल कटिकर्त्तें करनी॥
इहि तिथि सष्या गुनित कहै कछ्म कवियाने।
इह श्रम लेषनहार भेद भेदै सोइ जाने॥
इन कष्ट ग्रथ पुस्त करय जन बड़ या दुष ना लहय।
पालियें जतन पुस्तक पवित्र लिपि लेषिक विनती करय॥१॥

गुन मनियन रस पोइ चद कवियन दिन्निय।
छद गुनी तें तुट्टि मद छवि भिन भिन किन्निय॥
देस देस बिष्परिय मेल गुन पार न पावय।
उद्दिम करि मेलवत आस विन आलय आवय॥
चित्रकोट रान अमरेस व्रप हित श्रीमुष आयस दयौ।
गुन बीन बीन करुना उदधि लषि रासौ उद्दिम कियौ॥२॥

दोहा

लघु दीरघ ओछौ अधिक जो कछु अतर होइ।
सो कवियन सुप सुद्ध ते कहौ आप बुधि सोइ॥३॥

(पुष्पिका)

"इदं पुस्तक सपूर्णम् श्री सम्वत १८६१ वर्षे शाके १७२६ प्रवर्तमाने श्री सूर्ये उत्तरायन गते ग्रीष्म ऋतै महा मागल्योत्तम मासे ज्येष्ठ मासे शुक्ल पक्षे तिथौ ७ गुरुवासरे इद पुस्तक समाप्त॥ लेपक पाठकयो. शुभ भवतु श्री रस्तु॥ लिषित श्री उदयपुर मध्ये महाराणा जी श्री भीमसिंह जी विजय राज्ये लिषायितं पूरावत ठाकुरां श्री बाबाजी श्री गोपालसिंघ जी सोवतसिघोत। वास गाडरमाला विजय राज्ये। लेपक ब्राह्मण ज्ञाति दशोरा गिरधरलाल॥ श्रीराम"

(सज्जन-वाणी-विलास)

प्रति नं० ४। साइज़ १६-८×११-७ इच। पत्र-संख्या ४०३। चमड़े की जिल्द की पुस्तकाकार प्रति है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ३३ पक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३०।३५ अक्षर हैं। अक्षर बड़े-बड़े और लिखावट सुन्दर है। इसके प्रस्तावों की नामावली तथा उनकी रूपक-संख्या उपरोक्त प्रति नं० २ से मिलती है। सिर्फ इतना अन्तर है कि इसमें 'विवाह सम्यौं' सब के अन्त में दिया हुआ है, और उसमें 'बीर पुंडीर सम्यौं' और

'बड़ो युद्ध सम्यौं' के बीच में हैं। 'महोबा सम्यौं' इस में भी नहीं है। यह प्रति सं० १६६७ में महाराणा स्वरूपसिंह जी के लिये लिखी गई थी। इसकी अन्तिम पुष्पिका लेख यह है —

"सं०१६१० रा वर्षे मासोत्तम मासे भाद्रपद मास ती कृष्ण पखे तीथी ४१० बुधे श्रीकीर्त श्री उदयपुर मध्ये महाराणा श्री श्री श्री श्री १०८ श्री स्वरूपसिंह जी विजय राज्ये लिखितं व्यास भदरनाथ चन्द्रनाथम् व्यासी बड़ा पाथीखाना वास राय श्रीनिवासजी री ब्रह्मपुरी मध्य श्री हुजुर में करायी श्री रस्तु कल्याण मस्तु शुभंभवतु॥ श्री श्री श्री श्री"॥

उक्त पुष्पिका के बाद मेवाड़ी लिपि में कच्ची स्याही से लिखी हुई दो पंक्तियाँ और हैं जिन से सूचित होता है कि इस प्रति की श्लोक संख्या ३१००० है और यह सरस्वती भंडार के लिये लिखी गई थी तथा इसके लिखवाने में राज्य का ४८) रु० खर्च हुआ था। वे पंक्तियाँ ये हैं —

"श्लोक संख्या ३१०००। सं०१६१७ मगसर वदि ८ गुरे श्री सरस्वती भंडार जमा हुई रु० ४८) श्लोक मन ५०० बल को लीखाइ जी री चौडी सु।"

आदि—

साटक

आदि देव प्रनम्य नम्य गुरयं वानीय वन्देपयं।
सिष्ट धारन धारयं वसुमती लच्छीस चरनाश्रयं॥
तम गुन तिष्ठति ईस दुष्ट दहनं सुरनाथ सिद्धिश्रयं।
थिर चर जंगम जीव चंद नमयं सर्वेस वर्दामयं॥

अन्त—

इकतीस बरष संभरि नरेस। ईमावति ब्याह गोवि देस॥
बाइस बरस मिश्रीराज पुर। सारंग सुभ्र ब्याहे सुभुर॥११॥
बत्तीस बरष धर नाम चोप। पगानि सुभ्र ब्याह सुभोप।
राईर व्याप चौमद मराय। पंचाम साप मरिदा पसाय॥१२॥

(विक्टोरिया हॉल पुस्तकालय)

प्रति सं० ५। साइज १०×११ इंच। प्रति पुस्तकाकार, अपूर्ण और बहुत पुराना में है। इसके आदि के २५ और अन्त के कई पन्ने गायब हैं जिससे आदि पर्व के प्रारंभ के ६० रूपक और अन्तिम प्रस्ताव (बाण वेध सम्यौं) के ६६ पाद का समस्त भाग जाता रहा है। इस समय इस प्रति के ७८१ (२६-८ मौजूद हैं। बीच में स्थान स्थान पर पन्ने कोरे रखे गये हैं जिनकी संख्या कर ३५ होती है। प्रारंभ के २५ पन्नों के नष्ट हो जाने से इस बात का

अन्त में पुष्पिका लेख है जिसमें इस प्रति के लिपिकाल आदि का उल्लेख किया गया है। 'राजा रैणसी सम्यौं' के बाद के उल्लिखित इस समस्त अंश को हम यहाँ उद्धृत करते हैं:—

कवित्त

मिलि पञ्ज गन उदधि करद कागद कातरनी।
कोटि कवी का जलह कमल कट्टिकर्ते करनी॥
इहि तिथि सप्या गुनित कहै बरका कवियानै।
इह श्रम लेपनहार भेद भेदै सोइ जानै॥
इन कष्ट ग्रथ पूरन करय जन बड़्या दुप नाँ लहय।
पालियं जतन पुस्तक पवित्र लिपि लेपिक विनती करय॥१॥

गुन मनियन रस पोइ चंद कवियन दिद्धिय।
छंद गुनी तें तुट्टि मद १वि भिन भिन किद्धिय॥
देस देस विप्परिय मेल गुन पार न पावय।
उदिम करि मेलवत आस विन आलय आवय॥
चित्रकोट रान अमरेस न्रप हित श्रीमुप आयस दयौ।
गुन वीन वीन करना उदधि लपि रासौ उद्दिम कियौ॥२॥

दोहा

लघु दीरघ ओछौ अधिक जो वस्तु अतर होइ।
सो कवियन सुप सुद्ध तें कहौ आप बुधि सोइ॥३॥

(पुष्पिका)

"इद पुस्तक सपूर्णम् श्री सम्वत १८६१ वर्षे शाके १७२५ प्रवर्तमाने श्री सूर्ये उत्तरायन गते ग्रीष्म ऋतै महा मागल्योत्तम मासे ज्येष्ठ मासे शुक्ल पक्षे तिथौ ७ गुरुवासरे इद पुस्तक समाप्त ॥ लेपक पाठकयो· शुभ भवतु श्री रस्तु ॥ लिपित श्री उदयपुर मध्ये महाराणा जी श्री भीमसिंह जी विजय राज्ये लिपायितं पूरावत ठाकुरां श्री वावाजी श्री गोपालसिंघ जी सोवतसिघोत। वास गाडरमाला विजय राज्ये। लेपक ब्राह्मण ज्ञाति दशोरा गिरधरलाल ॥ श्रीराम"

( सज्जन-वाणी-विलास )

प्रति नं० ४। साइज १६-८×११-७ इच। पत्र-सख्या ४०३। चमडे की जिल्द की पुस्तकाकार प्रति है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ३३ पंक्तियाँ और प्रति पक्ति में ३०।३५ अक्षर हैं। अक्षर बडे-बड़े और लिखावट सुन्दर है। इसके प्रस्तावो की नामावली तथा उनकी रूपक-सख्या उपरोक्त प्रति न० २ से मिलती है। सिर्फ इतना अन्तर है कि इसमें 'विवाह सम्यौं' सब के अन्त में दिया हुआ है, और उसमें 'धीर पुंडीर सम्यौं' और

'बड़ो युद्ध सम्यौं' के बीच में हैं। 'महोबा सम्यौं' इस में भी नहीं है। यह प्रति सं० १८१७ में महाराणा स्वरूपसिंह जी के लिये लिखी गई थी। इसका अन्तिम पुष्पिका अंश यह है—

"स०१८१७ रा वर्षे मासोत्तम मासे भाद्रपद मासे री कृष्ण पखे तीथी ८१० बुधे ग्रीलीते श्री उदयपुर मध्ये महाराणा श्री श्री श्री श्री १०८ श्री स्वरूपसिंह श्री विजय राज्ये लिखित व्याम मंगूरनाथ बम्भरनाथम् व्यासी बड़ा पालीवाल व्यास राय श्रीनिवासजी री ब्रमपुरी मध्ये श्री कुंवर में बकाजी श्री रस्तु कल्याण मस्तु शुभमस्तु॥ श्री श्री श्री श्री"॥

उक्त पुष्पिका के बाद महाजनी लिपि में कच्ची स्याही से लिखी हुई दो पंक्तियाँ और हैं जिन से सूचित होता है कि इस प्रति की श्लोक संख्या २१००० है और यह सरस्वती भण्डार के लिये लिखी गई थी तथा इसके लिखवाने में राज्य का ४८) रु० व्यय हुआ था। वे पंक्तियाँ ये हैं —

"श्लोक सख्या २१०००। सं०१८१७ मगसर बदि ८ गुरे श्री सरस्वती भंडार जमा हुई रु० ४८) श्लोक प्रत २०० केरे मो सतीवाल श्री री चीठी सु।"

आदि—

साटक

आदि देव प्रनम्य नम्य गुरयं वानीय वन्देपयं।
सिष्टं धारन धारयं वसुमती लच्छीस चरणाश्रयं॥
तम गुन तिष्ठति ईस दुष्ट दहनं सुरनाथ सिद्धिश्रयं।
थिर चर जंगम जीव चंद नमयं सर्वेस वर्दामयं॥

अन्त—

इकइसैं बरष संभरि नरेस। इलापति छपाये गंजि देस॥
बाइसैं बरष प्रिथीराज प्रह। सारंग सुता ब्याहे सुमुह॥११॥
छतीस बरष पर मास बीय। संग्राम सुता ब्याहे सुसीय।
छाहोर ढ्याय चालुक मराय। पंचास बाप अरिदुख पजाय॥१२॥

( विक्टोरिया हॉल पुस्तकालय )

प्रति नं० ५। साइज १०×११ इंच। प्रति पुस्तकाकार, अपूर्ण और बहुत बुरी दशा में है। इसके आदि के ७५ और अन्त के कई पन्ने गायब हैं जिससे आदि पर्व के प्रारंभ के ६७ रूपक और अन्तिम प्रस्ताव ( बाण बेध सम्यौं ) के ६६ वें रूपक के बाद का समस्त भाग जाता रहा है। इस समय इस प्रति के ७८३ (७६-८१२) पन्ने मौजूद हैं। बीच में स्थान स्थान पर पन्ने कोरे रखे गये हैं जिनकी संख्या कुल मिला कर ३२ होती है। प्रारंभ के ७५ पन्नों के नष्ट हो जाने से इस बात का अनुमान तो

लगाया जा सकता है कि अन्त के भी इतने ही पन्ने गायब हुए हैं। पर अंत के इन २५ पन्नों मे कौन कौन से प्रस्ताव लिखे हुए थे, इन मे कितने पन्ने खाली थे, इस प्रति को लिखवाने का काम कब पूरा हुआ था और यह किसके लिये लिखी गई थी इत्यादि बातो को जानने का अब कोई साधन नहीं है। लेकिन प्रति एक-दो वर्ष के अल्प काल मे लिखी गई हो, ऐसा प्रतीत नहीं होता। क्योंकि इस मे नौ-दस तरह की लिखावट है और प्रस्तावो का भी कोई निश्चित क्रम नहीं हैं। ज्ञात होता है, रासो के भिन्न भिन्न प्रस्ताव जिस २ क्रम से और जब जब भी हस्तगत हुए वे उसी क्रम से इस मे लिख लिये गये हैं। 'ससिव्रता सम्यौ', 'सलष युद्ध सम्यौ' और 'अनगपाल सम्यौ' के नीचे उनका लेखन-काल भी दिया हुआ है। ये प्रस्ताव क्रमश. सं० १७७०, स० १७७२ और स० १७७३ के लिखे हुए हैं। लेकिन 'चित्ररेखा' 'दुर्गाकेदार' आदि दो-एक प्रस्ताव इसमे ऐसे भी है, जो कागज आदि को देखते हुए इन से २५।३० वर्ष पहले के लिखे हुए दिखाई पड़ते हैं। साथ ही 'लोहाना अजान बाहु सम्यौ' स्पष्ट ही स० १८००के आस पास का लिखा हुआ है। कहने का अभिप्राय यह कि रासो की यह एक ऐसी प्रति है जिसको तैयार करने मे अनुमानत. ६० वर्ष ( स० १७४०-१८०० ) का समय लगा है।

भिन्न भिन्न व्यक्तियों के हाथ की लिखावट होने से प्रति के सभी पृष्ठों पर पक्तियों और अक्षरो का परिमाण भी इकसा नहीं है। किसी पृष्ठ पर १३ पक्तियाँ किसी पर १५,किसी पर २५,और किसी किसी पर २७ तक पक्तियाँ हैं। लिखावट प्राय. सभी लिपिकारों की सुन्दर और सुपाठ्य है। पाठ भी अधिकतः शुद्ध ही है। दो-एक लिपिकारो ने सयुक्ताक्षरों के लिखने मे असावधानी की है और ख्ख,ग्ग,त्त इत्यादि के स्थान पर क्रमश. ख, ग, त आदि लिख दिया है जिससे कहीं कही छंदो भ ग दिखाई देता है। पर ऐसे स्थान बहुत अधिक नहीं हैं। इस में ६७ प्रस्ताव हैं। उपरोक्त प्रति न० २ के मुकाबले में इसमें तीन प्रस्ताव ( विवाह सम्यौं 'पद्मावती सम्यौ' और रेणसी सम्यौं ) कम और एक ( समरसी दिल्ली सहाय सम्यौं ) अधिक है।

इस प्रति मे से 'ससिव्रता सम्यौं' का थोड़ा सा भाग हम यहाँ देते हैं। यह सम्यौं, जैसा कि ऊपर बतलाया जा चुका है, स० १७७० का लिखा हुआ है.—

दूहा

आदि कथा शशिवृत की कहत अब समूल।
दिल्ली वै पतिसाह गृहि कहि लछि उनमूल ॥१॥

अरिल्ल

ग्रीषम ऋतु बीतंत सुहावन। पिखि बर्षंत पट घन ज्ञावन ॥
विरम ताप तप्पित तनु भावन। बमि शीत सुमीर सुहावन ॥

कवित्त

बमि शीत कब मंद धीर विकच सुरमत पर।
थमित सुरंग सुगंध तमट रमरत रमत पर ॥
मधप चंद मल्लिका धाम धारा गुर गुपर।
रंजि विपिन वाटिका शीत द्रुम दांह रमत तर ॥
कुमकुमा मग उबटंत अभि मधि कमरि बनसार बनि।
श्रीमत राज ग्रीषम सुरिति मगमग पावस तहँय मनि ॥

यह प्रति मेवाड़ के प्रसिद्ध कवि राव बख्तावरजी के पौत्र श्री मोहनसिंह जी राव के पास है।

प्रति नं० ६। साइज ११.४×१०.७ इंच। सजिल्द और गुटकाकार। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १४।१७ अक्षर हैं। अक्षर सुन्दराकार लगभग आध इंच साइज के बड़े व स्पष्ट हैं और पक्की काली स्याही से लिखे हुए हैं। कागज सफेद और चिकना है। यह सं० १६३७ में देवले के राव तख्तसिंह जी के पुत्र कर्णसिंह जी के लिये लिखी गई थी। प्रति दो जिल्दों में है। पहली जिल्द में ११०५ पन्ने और १८ प्रस्ताव हैं। इनमें प्रारंभ के ५४ पन्ने कोरे हैं। दूसरी जिल्द में ५०५ पन्ने और १५ प्रस्ताव हैं। इनमें अन्त के १२ पन्ने खाली हैं। दोनों जिल्दों के प्रस्तावों के नाम ठीक उसी क्रम से, जिस क्रम से ये लिखे गये हैं, उनकी रूपक संख्या सहित हम नीचे देते हैं।

पहली जिल्द—

| नाम प्रस्ताव | रूपक संख्या |
|---|---|
| हंसावती | ४४ |
| पहाड़राय | ७१ |
| वरन्य कथा | ११ |
| मामधव | ८६ |
| पाबूल कछवाहा योग | ११ |

| | |
|---|---|
| पज्जून चालुका | २८ |
| कैमास युद्ध | ७६ |
| चद द्वारका गमन | ४८ |
| भीम वध | १४१ |
| संजोगिता पूर्व जन्म कथा | १५२ |
| कैमास वध | १८० |
| दुर्गा केदार | १६७ |
| दिल्ली वर्णन | १७ |
| षट्‌ ऋतु वर्णन | ५५ |
| कन्नौज कथा | १३८४ |
| धीर पुंडीर | १८ |
| विवाह वर्णन | २ |
| बड़ी लड़ाई | ६३७ |

दूसरी जिल्द.—

| नाम प्रस्ताव | रूपक संख्या |
|---|---|
| बाण वेध | २६२ |
| राजा रैणसी | ११६ |
| सलप युद्ध | ६४ |
| इछिनी विवाह | ११८ |
| मुगल युद्ध | २० |
| पुंढीर दाहिमी विवाह | १६ |
| भोम गयन | ५० |
| दिल्ली दान | ५७ |
| पद्मावती विवाह | ४६ |
| होली कथा | २२ |
| दीपमालिका कथा | २५ |
| संजोगिता | ८६ |
| शुक वर्णन | ७८ |
| बालुकाराय | ११६ |
| पंग यज्ञ विध्वंस | २० |
| संजोगिता नैमाचरण | ५५ |
| हाँसीपुर युद्ध | .३२ |
| पज्जून महुवा | -६ |

इसकी भाषा का दिग्दर्शन कराने के लिये इसमें से 'पद्मावती सम्यौ' के प्रारंभ का थोड़ा सा अंश हम यहाँ देते हैं —

दूहा

पूरब दिस गढ़ गढ़न पति समुद्रसिषर अति दुग्ग।
तहाँ सु विजय सुर राजपति जादूकुल्ल अभग्ग ॥१॥
हसम हय गय देस अति पति सायर मरजाद।
प्रबल भूप सेवहिं सकल धुनि निसान बहु साद ॥२॥

कवित्त

धुनि निसान बहु साद नाद सुर पंच बजत दिन।
दस हजार हय चढ़त हेम नग जटित साज तिन ॥
गज असंष गजपतीय मुहर सेनातीय सक्खहु।
इक नायक कर धरि पिनाक धर भर रज रष्षहु ॥
दस पुत्र पुत्रीय एकह समय सुरथ व रगड भम रड (sic) भमर।
भंडार लछीय अगनित पदम सो पद्मसेन कुंवर सुघर ॥३॥

यह प्रति बेदला* के राजकीय पुस्तक भंडार में वर्तमान है।

प्रति नं० ७। साइज १३·८×६ इंच। इस में कुल मिलाकर १०२ पन्ने हैं जिनमें कुछ पन्ने कोरे हैं और कुछ पर 'सूरमारासजी' का थोड़ा,सा अंश तथा तुलसी देव आदि कवियों की फुटकर कवितायें लिखी हुई हैं। लिखावट भद्दी और पाठ

*बेदला मेवाड़ की वर्तमान राजधानी उदयपुर से डेढ़ कोस उत्तर में चौहान राजपूतों का एक बहुत बड़ा ठिकाना है। इनके स्वामी इतिहास प्रसिद्ध वीर चन्द्रभान जो महाराणा सांगा की ओर से लड़ते हुये खानवा के युद्ध में काम आये थे, के वंशज हैं और 'राव' उनका खिताब है। यहाँ के राजकीय पुस्तकालय में भी प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकों तथा अन्य इतिहास विषयक सामग्री का अच्छा संग्रह है। यह प्रति इसी पुस्तकालय की है।

अशुद्ध है। यह प्रति अपूर्ण है। इसे रामलाल नामक किसी व्यक्ति ने अपने खुद के पढने के लिये स० १८५५ मे शाहपुरे मे लिखा था। उपरोक्त प्रति नं० २ या ३ तीन में से किसी की नक़ल जान पड़ती है। इसमें १४ प्रस्ताव हैं। इनके नाम नीचे दिये जाते हैं,—

| | |
|---|---|
| १ | आदि पर्व |
| २ | दसावतार वर्णन ( अपूर्ण ) |
| ३ | सलप युद्ध |
| ४ | नाहरराय |
| ५ | पज्जून पातसाह युद्ध |
| ६ | हंसावती विवाह वर्णन |
| ७ | दुर्गा केदार |
| ८ | दिल्ली वर्णन |
| ९ | जगम कथा |
| १० | षटऋतु वर्णन |
| ११ | कनवज्ज कथा ( अपूर्ण ) |
| १२ | संयोगिता नेमाचरण ( अपूर्ण ) |
| १३ | आखटेक श्राप |
| १४ | शुक चरित्र |

(सरस्वती भंडार)

प्रति नं० ८। ( कनवज्ज सम्यौं )। साइज ७-५×६ इंच। पत्र संख्या १०४। प्रत्येक पृष्ठ पर २१ पक्तियां और प्रति पक्ति में १७।२० अक्षर हैं। अक्षर सुवाच्य और लिखावट साधारणतः अच्छी है। इसमें ७३५ पद्य हैं। प्रति सं०१८६२ की लिखी हुई है। इसका अन्तिम पुष्पिका लेख यह है:—

"इति श्री कवि चन्द विरचिते प्रथीराज रायसौ कनवज्ज कहाव संपूर्नम्॥ सुभमस्तु॥ संवत १८६२ भाद्र वदि ८ कह लिखित त्रिपाठी मथुरादासेन कालंजर वासिना पोथी लिखी पथरहट मा॥"

आदि—

दोहा

ग्यारह सै इक्यावना चैत तीज रविवार।
कनवज दिष्पन कारनह चल्यौ सुसम्हर वार॥१॥

छप्पय

भाद्र मे समचार लिपि कीन्हे सधि कम्मे।
धन्नी सूर सामंत पंक धारी दृढ बल सम्मे॥
तब सर्जुग भर बज्र बज्र रेखे बज्रानन।
भर मारथ सम सूर देव दानव मनु मानन॥
गिरग्रीव तमक भंजै चरित युद्ध भेष दृश्यन नृपति।
मिटै सुभट भर सुम्माई गीरति दिपि दिपु लोकपति ॥२८

अन्त—

छप्पय

समि तीनो मृग बढ्यो कही सुर मन दीपवन।
सुरि नरेस पुर किंग जीति महीप पिनंपिय॥
हो अनंप संजवी कही मधगंध न आम।
समधर्मत महरन परम पहुपंजलि मार्ग॥
मृग दृष्टि समचार लग मवन चित्त सुधि सुचिर मन।
जिमि जिमि नय निर्जमि प्रबल तिमि तिमि सुर सुरा ममन ॥०३२३

( सरस्वती भंडार )

प्रति नं० ६। ( बड़ो युद्ध सम्यौं⊛ )। यह ८"×६ ४ इंच साइज के ११४ पन्नों की गुटकाकार प्रति है। इसके बहुत से पन्नों पर अक्षरों की स्याही उड़ गई है तथा दो-चार पन्ने टूट भी गये हैं और कइयों में छेद पड़ गये हैं। इस पर किसी समय चमड़े की जिल्द थी। लेकिन इस समय तो उसका भी दोनों तरफ से कोई एक-एक इंच के क़रीब टुकड़ा रह गया है। प्रति मारवाड़ी लिपि में लिखी हुई है। अक्षर मोटे हैं। पर पढ़ने में कोई खास कठिनाई नहीं होती। ७५ वें रूपक के बाद के ७१ पन्नों पर रासो के किसी दूसरे प्रस्ताव का अंश लिखा हुआ है। तदनंतर फिर 'बड़ो युद्ध

⊛ अध्याय अथवा सर्ग के लिए 'पृथ्वीराज रासो' की कुछ हस्तलिखित प्रतियों में 'प्रस्ताव' और कुछ में 'सम्यौ' शब्द का प्रयोग देखने को मिलता है। 'सम्यौ' शब्द एकवचन है और राजपूताने में यह फारसी शब्द 'ज़माना' के अर्थ में प्रयुक्त होता है, जैसे 'आपरो सम्यौ बीते सम्यौ आयो' इत्यादि। लेकिन इसके अंत में 'ौ' देख कर हिन्दी के लेखकों ने इसे 'समय' का विकृत तथा बहुवचन रूप मान लिया है और अपने गढ़े हुए इसके बहुवचन रूप 'समयों' का प्रयोग भी वे करते हैं जो गलत ही नहीं, वरन हास्यजनक भी है। वास्तव में 'सम्यौ' शब्द का प्रयोग बहुवचन में हो ही नहीं सकता। इस के सिवा 'समय' और 'सम्यौ' के अर्थ में भी उतना ही अन्तर है जितना कि क्रमशः इनके पर्यायवाची अंग्रेज़ी शब्द Time और Period में है।

सम्यौं' शुरू होता है जो अंत तक चला गया है। प्रति का अंतिम पन्ना अपनी जगह से निकल गया है और नीचे से फट भी गया है जिससे अंतिम छंद की अंतिम दो तीन पंक्तियों के अक्षर जाते रहे हैं। प्रति में लिपिकाल दिया हुआ नहीं है। परन्तु वास्तव में यह इतनी प्राचीन नहीं है जितनी कि रूप-रंग से दिखाई पड़ती है। अधिक से अधिक यह २०० वर्ष की पुरानी हो सकती है। इसका पहला छप्पय यहाँ दिया जाता है:—

निसा एक माधव सूं मास ग्रीषम रित आगम।
निसा जाम पाछिलो सपन राजन लहि जागम॥
सेत चीर छीनी पवित्र आभ्रंन अलकीय।
मुकत वध त्राटंक वध वेणा अवलंकीय।
निजवर धार काजल नयन इरह गस दह करीय।
मानिका रा (य) वसह विषम राषि राषि धम्ना धरीय॥१॥

सरस्वती भण्डार

(७३) प्रबोध चन्द्रोदय नाटक। रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवन्तसिंह। साइज ६-५×८-४ इंच। पत्र-संख्या ६। लिपिकाल—संवत् १७६५, भादो वदि ६, सोमवार। प्रत्येक पृष्ठ पर २२ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में ३०।३५ अक्षर हैं। लिखावट सुन्दर है। प्रति के पाँचवें पन्ने के दो टुकड़े हो गये हैं। शेष सब ठीक हैं। नाटक पद्य में है। विषय—वेदान्त।

आदि—

कवित्त

जैसैं मृग त्रिस्ना विषैं जल को प्रतीत होत
रूपै की प्रतीत जैसैं सीप विषैं होत है।
जैसैं जाकैं विन जानैं जगत सति जांनयत
जाकैं जानैं जानियत विस्व सबै तोत है॥
ऐसौ जो अखड ग्यान पूरन प्रकासमांन
नित्ति सम सत्ति सुध आनंद उदोत है।
नाही परमातमा की करत उपासना हौं
निसंदेह जानौं याकी चेतना ही जोत है॥१॥

अन्त—

जौ लौं गंगा को प्रवाह वहत पितिमण्डल मैं
सेस धरैं भार जौ लौं सकल ब्रहमंड कौ।

ससि की किरन सौ कौं पोषत हैं औषधिनि
प्रबल प्रकास तपै बिंब मारतंड को ॥
खांडत न मरजाद अपनी जलधि सौ कौं
भाय बल महारिपि मारकंड को।
तेज परिवार बल धाम सुख संपत्ति सों
सो कौं राज करैं महाराज नव खंड को ॥

( सरस्वती भंडार )

(७४) प्रेम सागर। रचयिता—प्रेमदास। साइज ८.१×६.४ इंच। पत्र-संख्या २३। लिपिकाल—सं० १८६४, माघ सुदी ८, शुक्रवार। प्रति सजिल्द और पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १७-२० अक्षर हैं। विषय कृष्ण भक्ति। ग्रंथ ११ अध्यायों में विभक्त है। रचना मधुर है।

आदि—

जै विरंचि जै जै नारायेन जै महेस गनेस।
जै जै सारद जै गुर देवा बुद्ध दि करो प्रवेस॥
विनती करहुं हाथ जोरे जुग चरन कमल सिरनाऊ।
प्रेम कही राधा हरिजू को जो मनुमासन पाऊं॥१॥

कीजे कृपा दान जन सेवक पद अनुसासन दीजै।
तो मैं कहौं प्रेम को सागर येह विनती सुनि लीजे॥
जय गुपाल संतन सुख दायेक मन धर आसन हारे।
आरत हरन करन जग मंगल राधा नाम पियारे॥२॥

अंत—

प्रेम सहित जो मंगल करि है मानि हिये बिस्वास।
ताहि क भवन हरिह न रैहे करि है श्री जू वासा॥
प्रेम करै हरि दरस मिलत है सुनियो संतो बाता।
प्रेम बस्य ते सदा रहत है मंडर निस्व विधाता॥२१॥

( सरस्वती भंडार )

(७५) फूल चेतनी। रचयिता—अज्ञात। साइज ६.२×६ इंच। पत्र संख्या ७। लिपिकाल दिया हुआ नहीं है। लेकिन रूप-रंग से कोई २००/२५० वर्ष की पुरानी दिखाई पड़ती है। पद्य-संख्या ४०। विषय—नायिका भेद। भाषा ब्रजभाषा है। शृंगाररस की अत्युत्कृष्ट रचना है।

आदि—

छप्पय

सित कीरीत तिहु लोक करनि सीतल सेवति जन ।
तपनि ताप तमहरन दरस अहलाद भरत मन ॥
वरन चारि वरदान नाम सुभ वरनि चारु रुचि ।
तोरे सेवक निकर लसै सिव सग परम सुचि ॥
है फलदायक जगत को सेवत जो गुर दास भल ।
सोइ पारवती धौ सुरसरी लसै सुधाधरि धौ अमल ॥

अन्त—

आये वसंत ह्वै मारग के उमहे सो महा कपटी पिय ही के ।
मेरी तो चूक नहीं कछु वै परि जानी सुभाइन रावरे जी के ॥
आम के वौर मधू वृत कीट पिए रस प्यारे कठोर हौ जी के ।
वाम कहौ अहो प्रान पियारे न वाम तौ रावरे ही अति नीके ॥

( सरस्वती भंडार ).

(७६) विड़द सिणगार। रचयिता—करणीदान। साइज १२-१५×६-६ इंच। पत्र-संख्या ६। लिपिकाल—सं० १८५६, माघ शुक्ला ५ गुरुवार। छन्द-संख्या १३६। भाषा-डिंगल। विषय—जोधपुर के महाराजा अभयसिंह का जीवन चरित्र। यह करणीदान के एक दूसरे बड़े ग्रन्थ 'सूरज प्रकाश' का संक्षिप्त रूप है।

आदि—

छन्द पद्धरी

श्री गणपति सरसति निमस्कार। दीजीयै मुझ वर बुध उदार ॥
अवसाण सिद्ध रहमाण अंस। वाषाण करू नृप भाण वंस ॥१॥
जिण तेज अरक जिम छक जहूर। सु दर प्रवीण दातार सूर ॥
छत्रपतीय अभौ छत्रकुल छत्तीस। बहत्तर कला सुलछण बत्तीस ॥२॥
वरणाश्रम ध्रम मरजाद वेद । भाषा षट नवरस अरथ भेद ॥
आपरा समद थागण अथाग। रूपग चत्र असी छत्तीस राग ॥३॥

अन्त—

पित गीता चत्रसालोक पात। भागवत सिलोकी सपत भांत ॥
ईण मझ उजासरो गुण अपार। सूरजप्रकाश रो तत सार ॥१३४॥
कीरत प्रकास सुजि राज काम। नृप ग्रथ विरद सिंगार नांम ।
महाराज निवाज स उछव मल्ल। कविराज राज कहीयौ करन्न ॥
जपै आसीस आयमा जोड़। कायम्म राज नृप जुगा कोड ॥१३५॥

दोहा

अंबर धरा पानी पवन सूरज चंद्र समाज।
महाराज जसमालको रिपु हुवा सुलतान ॥११९॥

( सरस्वती भण्डार )

(७७) बिहारी सतसई प्रति नं० १। साइज ५-८×३.८ इंच। पत्र संख्या ६०। लिपिकाल—सं० १७८३, चैत्र शुक्ला पंचमी। यह भवानीदास नामक किसी व्यक्ति द्वारा उसके सुत के पढ़ने के लिये लिखी गई थी। इसमें ७११ दोहे हैं।

अंतिम दोहा—

घर घर हिंदुनी तुरकिनी देहिं असीस सराहि।
पतिनि राखि चादरि चुरी तैं राखी जयसाहि ॥७११॥

( सरस्वती भण्डार )

प्रति नं० २। साइज ८.६×६ इंच। पत्र संख्या ३८। लिपिकाल—सं० १७६१। इसमें ६२३ दोहे हैं जिनका क्रम विषय के अनुसार रखा गया है। पाठ प्रायः शुद्ध है, पर कहीं-कहीं दोहों की मात्राएँ कम ज्यादा हैं।

अंतिम दोहे ये हैं—

चलत पाइ निगुनी गुनी धनु मनि मुत्तिय माल।
भेंट भये ज ( य ) साहि सुं भागु चाहियतु भाल ॥६२२॥
प्रतिबिंबित जयसाहि दुती दीपति दरपन धाम।
सब जग जीतन कौं कर्यौ काय ब्यूह मनौ काम ॥६२३॥

( सरस्वती भंडार )

प्रति नं० ३। साइज ७-२×८-२ इंच। पत्र संख्या ११८। लिपिकाल—सं० १७७३, कार्तिक सुदी ८ शुक्रवार। यह प्रति किसी दौलत सागर के शिष्य विनोद सागर यति द्वारा किसी शाह जी के पुत्र सुख जी के लिये लिखी गई थी। इसमें ७१३ दोहे हैं। प्रत्येक दोहे के नीचे जैन कवि मानसिंह (?) की टीका भी है।

आदि—

मेरी भव बाधा हरौ राधा नागर सोइ ॥
जा तन (की) झांई परे स्याम हरित दुति होइ ॥१॥

टीका

इहां ग्रन्थ की आदि ॥ मंगलाचरण के काम ॥ श्री राधा-कृष्ण को संजोग ॥ शृंगार व्याख्यान कीजे है ॥ जा तन०॥ स्यामद्द० ॥ जा के सरीर की जोति के लागत ही ॥ श्री कृष्ण जु हरित दुति कहे ते ॥ श्री राधा जुक्त नील रत्न ममान रंग होय ॥ जैसे हरताल और नील को रंग अेकठे ॥ मथन नीलो रग होत है ॥ श्री राधा पीत रग ॥ अर कृष्ण जु नील रग ॥ दोहु के संजोग कर ॥ दोहुं को अेक रग होइ ॥ पांच रत्न ममान ॥ इति गर्भितार्थ ॥ असी श्री राधा जु ॥ नागर कहेते रूप गुण करी सुन्दर ॥ सो मेरी भव बाधा हरो कहते मेरी संसार की पीडा ॥ रोग सोगादि कष्ट दुरै करो ॥१॥

अन्तिम दोहा :—

दोहा

हुकम पाइ जयसाह को हरि राधिका प्रसाद ।
करी बिहारी सतसही भरी अनेक सवाद ॥७१२

टीका

हुक० ॥ हरि ॥ राजा श्री जयसिंघ जु को हुकम आदेस पाइकै ॥ श्री राधा कृष्ण जु के प्रसाद करिकै ॥ करी०॥ भरी०॥ बिहारी कविस्वर सात सै तेरा दोहरा अनेक रस स्वादु भरे कीए ॥ इत्यर्थ० ७१२॥

( सरस्वती भण्डार )

प्रति नं० ४ । साइज ६-६ × ५-१ इंच । पत्र-संख्या २७ । लिपिकाल—सं०१७८३, फाल्गुण सुदी १३ । यह उपरोक्त प्रति न० २ की नक़ल प्रतीत होती है । दोनों में दोहों का पूर्वापर क्रम प्रायः एक ही सा है । दोहों की संख्या भी दोनों में वही ६५३ है, सिर्फ इतना अन्तर है कि इसमें दोहों पर उनके सख्यात्मक अक आदि से अन्त तक एक सिलसिले से लगाये गये हैं और इसमें प्रत्येक विषय के दोहों की संख्या अलग-अलग बतलाई गई है ।

अन्तिम दोहे:—

चलत पाइ निगुनी गुनी धनु मनि मुत्तिय लाल ।
भेंट भये जयसाहि सौं भागु चाहियतु भाल ॥
प्रतिबिंबित जयसाहि दुति दीपति दर्पनि धाम ।
सब जग जीतन कौं कर्यौ काय व्यूह मनौ काम ॥

( सरस्वती भण्डार )

प्रति नं ५। यह ५४×५ इंच साइज के ६१ पत्रों की गुटकाकार प्रति है। इसमें ७१३ दोहे हैं। यह प्रति स० १७८३, कार्तिक शुक्ला ११ शनिवार को मेवाड़ के महाराणा संग्रामसिंह जी (दूसरे) के कुँवर जगतसिंह जी के लिये लिखी गई थी। इसका पाठ बहुत शुद्ध है।

अंतिम दोहे:—

घर घर तुरकनि हिंदुनी देत असीस सराहि।
पतिनु राखि चादर चुरी तैं राखो जयसाहि ॥
हुकम पाय जयसाहि कौ हरि राधिका प्रसाद।
करी बिहारी सतसई भरी अनेक सवाद ॥७१३॥

यह प्रति स्थानीय प्रयागदास जी के अरयत के पुस्तकालय में सुरक्षित है।

प्रति नं० ६। साइज ८३×८-२ इंच। पत्र संख्या ३८। लिपिकाल सं० १७६४, फाल्गुण सुदी ८, गुरुवार। इसमें ७१० दोहे हैं।

अंतिम दोहे—

यों दल काढ़े बलख तें तैं जयसिंह भुवाल।
उदर अघासुर कै परै ज्यों हरि गाय गुवाल ॥७०९॥
घर घर हिंदुनि तुरकनी कहै असीस सराहि।
पति राखी चादर चुरी तें राखी जयसाहि ॥७१०

(सरस्वती भण्डार)

प्रति नं० ७। साइज ७-७×५-६ इंच। पत्र संख्या ३२। लिपिकाल-सं० १८९८ प्रति जीर्णावस्था में है। चार पांच पन्ने फट भी गये हैं। इसमें ७०५ दोहे हैं।

अन्तिम दोहे:—

रहति न रिन जयसाहि मुख लखि लाखन की फौज।
जाँचि निराखरऊ चलें लै लाखन की मौज ॥७०४॥
चलत पाइ निगुनी गुनी धन मनि मुत्तिय माल।
भेट भये जयसाह सौं भाग चाहियतु भाल ॥७०५॥

(सरस्वती भण्डार)

प्रति नं० ८। साइज ६-७×५-६ इंच। पत्र संख्या ३८। इसमें लिपिकाल दिया हुआ नहीं है। कोई २०० वर्ष की पुरानी दिखाई पड़ती है। इसमें ७०१ दोहे हैं।

अन्तिम दोहे.—

गोरी गदकारी परैं हँसतु कपोलनु गाड़ ।
कैसें लसति गवारि यह सुनकिरवा की आड़ ॥७००॥
जौ,लौं लपौं न कुल कथा ठिक तौ लौं ठहराइ ।
देपों आवत देप ही क्यों हूँ रह्यौ न जाइ ॥७०१॥

( सरस्वती भण्डार )

प्रति नं० ६ । साइज ५×३-६ इंच । पत्र संख्या १०१ । लिपिकाल—सं० १८५० के आस पास । इस में ७१६ दोहे हैं ।

अन्तिम दोहे:—

घर घर तुरकनि हिंदुनी कहैं असीस सराहि ।
पति न राखि चादरि चुरीं तें राखि जयसाहि ॥७१५॥
हुकम पाई जयसाहि कौ हरि राधिका प्रसाद ।
करी विहारी सतसई भरी अनेक सवाद ॥७१६॥

( सरस्वती भण्डार )

प्रति नं १० । १०-६×५-७ इंच की पुस्तकाकार प्रति है । पत्र-संख्या २६ । लिपिकाल का उल्लेख इसमें भी नहीं है । कोई १००/१२५ वर्ष पहले की लिखी हुई प्रतीत होती है । इसमें ७०६ दोहे हैं जो किसी क्रम विशेष से नहीं रखे गये हैं । यह विहारी के दोहों का एक सामान्य संग्रह मात्र है ।

अन्तिम दोहे —

जौ लौं लखै न कुल कथा ठिक तो लौं ठहराइ ।
देखैं आवति देख ही क्यू हूँ रह्यौ न जाइ ॥७०८॥
तन्त्री नाद कवित्त रस सरस राग रति रंग ।
अनबूडे बूडे तिरै जे बूडे सब अंग ॥७०६॥

( सरस्वती भण्डार )

(७८) बुद्धिरासौ । रचयिता—जल्ह । साइज ६×८-२ इंच । पत्र-संख्या ६ । लिपिकाल—सं० १७०४, पौष शुक्ला ३ रविवार । दोहा, छप्पय, गाहा, पाघड़ी, मोतीदाम, मुडैल, अड़ैल इत्यादि सब मिलाकर १४० छन्दों में ग्रंथ समाप्त हुआ है । इसमें चम्पावती नगरी के राजकुमार और जलधितरंगिनी नामक एक रूपवती स्त्री की प्रेम-कहानी है । राजकुमार अपनी राजधानी से आकर कुछ दिनों के लिये

जलभितरंगिनी के साथ समुद्र के पास किसी निर्जन स्थान में रहता है और जिस समय वहाँ से रवाना होता है, जलभितरंगिनी से एक माह के भीतर वापिस लौटने का वादा करता है। अवधि के ऊपर कई माह के बीत जाने पर भी जब राजकुमार नहीं आता है तब विरहोत्तापित जलभितरंगिनी दुनिया से विरक्त हो जाती है और अपने बहुमूल्य वस्त्राभूषणों को उतार फेंकती है। इस पर उसकी माँ उसके सामने दुनिया के विलास-वैभव तथा देव दुर्लभ मानव देह की महत्ता का राग अलापने लगती है। इतने में राजकुमार भी आ पहुँचता है। दोनों का पुनर्मिलन हो जाता है और आनन्द उत्साह के साथ अपना समय व्यतीत करते हैं।

आदि—

दोहा

चंपावति अनुरागुरी जिन् हरष मय मंद ॥
सोम वंस वर रूपरथ नृपति तहीं मकरध्वंद ॥१॥

छन्द पद्धरि

श्रीजग पंच सुरे पुराम । नगर नागर मंडप मंद प्रकास ॥
नर नारक जन्म सुरम्य सुवासु । भूरम भूरि कीनो कविलासु ॥२॥
राज पुत्र इक रचित देस । धन बहु बंधि चल्यौ परदेस ॥
चप रूप पूरण बुधि धीर । कोकनि मदन जिपहइ भीर ॥३॥
वेस सहस इस ऊतरी थइ । जलचतरंगनी वीय विच हइ ॥
मेट भेट जोगिन आपि । कहि सरीर समेत समाधि ॥४॥

अन्त—

दोहा

प्रमा पत बसंत मी सोमवा कृष्ण मधि ।
प्रथम मंडल जिमरी बहुची कवि मंडनि ॥१६॥
इति प्रतिसार सुगम रस वर्णे किये कवि मदद ।
चंपावति नगरी सुबस वसी मनोहर नगर ॥१७॥

( सरस्वती भंडार )

(७६) मत्स्य-पच्चाई। रचयिता—मनसाराम। साइज ६.२×४.८ इंच। पत्र संख्या ४। लिपिकाल—सं० १८३१। प्रति के प्रत्येक पृष्ठ पर १२ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३०।३२ अक्षर हैं। इसमें मानदेव और त्रिलोचन के जीवन-चरित्र वर्णित हैं। ग्रंथ के आदि की दो पंक्तियाँ निम्न हैं —

चौपाई

अलप निरंजन विनवौं तोही। मांगूं साध सगति दे मोही।
सवत सौला मैं पैंताला। वाणी बोले वचन रसाला॥

यह प्रति स्थानीय प्रयागदास जी के अस्थल के पुस्तकालय की है।

(८०) भक्तमाल। रचयिता—नाभादास। साइज़ ७६×७ इंच। पत्र-संख्या ३५। कागज बहुत पतला और जीर्णावस्था में है। लिखावट भद्दी पर पाठ शुद्ध है। लिपिकाल—सं० १७२४। विषय—भक्तों की कथा।

आदि—

दोहा

भगति भगत भगवंत गुर चत्रु नाम वपु ऐक।
इनके पग वदन करत नासई विघ्न अनेक॥ १॥

अन्त—

भगत दास जिन जिन कथी तिनकी जूठन पाइ।
मै मत सारु अछेर ह्वं कीनु सीलो (क) वनाइ॥ ११॥
काहूँ के वल जोग जग कुल करणी की आस।
भगति नाव माला अगर उर वसी नराईणदास॥ १२॥

( सरस्वती भडार )

(८१) भक्तमाल की टीका। रचयिता—प्रियादास। साइज़ ८-७×६-६ इंच। पत्र-संख्या ६०। लिपिकाल—सं० १७८६, माह सुदी ५, सोमवार। पद्य-सख्या ६१८।

आदि—

कवित्त

महा प्रभू कृष्ण चैतन्य मन हरन जू के
चरन कौ ध्यान मेरे नाम मुख गाईयै।
ताहि समै नाभा जू ने आग्या दई लई धारी
टीका विस्तार भक्तमाल कौं सुनाईयै॥
कीजीइ कवित्त बंद छद अति प्यारौ लगे
लगे जग मांहि कहि वानी विरमाईयै।
जानौ निज मति ऐयें सुन्यो भागवत शुकद
मुनि प्रवेश कियौ असै ही कहाईयै॥ १॥

अन्त—

अग्नि जराबो छेदै अंग में सुहायो भावै
सूरी पै चढ़ाबो और गरल पिवायबो।
बीछू डसाबो कोरि सांप डसायबो हाथी
आगे डरवाबो इती भीत उपजायबो॥
सिंघ पै खवाबो चाहे भूमि गड़वाबो तीखी
अनी बिंधवाबो मोहि दुख नहीं पायबो।
ब्रज जन प्रान कान्ह बात यह कान धरो
भक्ति सो बिमुख ताको मुख न दिखायबो॥ १२८॥

( सज्जन-वाणी विलास )

(८२) भक्तमाल की टीका। टीकाकार—बालकराम। साइज १२ ३ × ९-७ इंच। पत्र-संख्या ४५८। प्रत्येक पृष्ठ पर २३।२६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। लिपि सुडौल और सुपाठ्य है। यह प्रति मेवाड़ के महाराणा शम्भुसिंह जी की माता के लिये स० १९३२ में लिपिबद्ध हुई थी —

हिंदवा हिंदौ पातसा, संभुसिंह नरेंद।
ता जननी आंचल अरथ, लिखियौ सहज आनंद॥
संमत उगणी और बतीसा। चौदस भादूं सीत को वासा॥
उत्तम पुस्त रो पन हुए सोई। लिख्यो प्रीति कर बांचो सोई॥

नाभाजी के 'भक्तमाल' की यह एक बहुत बड़ी, सरस और भावपूर्ण टीका है। टीकाकार ने इसका नाम 'भक्त दाम गुण चित्रनी टीका' रखा है। इसमें दोहा, छप्पय आदि कई प्रकार के छंदों का प्रयोग किया गया है, पर अधिकता चौपइया छंद की है। हिंदी के भक्त कवियों के विषय में नाभादास ने अपने भक्तमाल में भिन्न-भिन्न बातों पर प्रकाश डाला है उनके अलावा भी बहुत सी नई बातें इसमें बतलाई गई हैं और इसलिये साहित्यिक दृष्टि से महत्वपूर्ण होने के साथ-साथ यह संत-महात्माओं के इतिहास की दृष्टि से भी परम उपयोगी है। केवल आदि अंत का भाग न देकर इसमें से कबीर साहब के विषय का पूरा लेख हम नीचे उद्धृत करते हैं।

मूल
( छप्पय )

कबीर कानि राखी नहीं बर्नाश्रम षटदरसनी।
भक्ति बिमुख जो धर्म सोई अधर्म करि गायो।

जोग जज्ञ व्रत दान भजन विन तुच्छ बतायो ॥
हिंदू तुरक प्रमाण रमैणी सवदी सापी।
पषिपात नहिं बात सवनि का हित की भाषी ॥
आरूढ दसा ह्वै जगत परि मुषि देषि नाहीं भनी।
कबीर कांणि रापी नहीं वर्ण आश्रम षटदरसनी ॥

टीका

( चौपइया छंद )

अब कबीर की गाथा सुनियै आदि हु तैं जो होई।
वह आरूढ मता जिम हिनकर पषपात नहिं कोई ॥
रामांनंदहि सेवत एका वनिक तिया चित लाई।
नित दरसन स्वामी पैं आवै सीधा ल्यावै बाई ॥ १ ॥

पैं ताकै मन पुत्र कांमनां प्रगट न मुष सूं गावै।
स्वामी अंतरजामी जानी मों ताकै मन भावै ॥
तब मन ही मैं कीन्ह विचारा दैहौं या कूं पूता।
पै हरि पासहि आज्ञा लैऊं यहु नारी अवसूता ॥ २ ॥

तब स्वामी कहि तासूं आवहु प्रात सवेरी बाई।
स्वामी प्रात न्हाय पूजा करि हरिसू आज्ञा पाई।
बाई प्रात न आई संका भाग मंद अनुसारी।
ताही समय पठाई औरहि विप्री भोजन कारी ॥ ३ ॥

सा विधवा गत स्वामी पासा हरि इच्छा बलवता।
नमन करी तिहि दूरिहि जबही स्वामी वचन भणंता ॥
होहि पुत्र हरि भक्ता तेरैं सत्य हमारी बानी।
सुनतहि विधवा सकुची मन मैं पुनि स्वामींहि बषानी ॥ ४ ॥

तुम जानीं सौ मैं नहिं स्वामी हौं विधवा द्विज नारी।
द्वा दई तुम सौ मम सापा जग मम होत पवारी ॥
तब स्वामी कहि ताकै भोलै कही होयगी त्योंहीं।
भक्त गिरा हरि मृषा न करई वांषा राम को ज्योंही ॥ ५ ॥

सा पछिताय वनिक तिय पासिहि जाय सुनाई सोई।
सुनि सा वांनी मन पछितानीं बनियांनीं अति रोई ॥
पुनि तिहि विधवा गुपती रापी तब लगि पुत्र जनाई।
काल पाय सुत जायौ सोई पदक दयौ नपाई ॥ ६ ॥

वसन बेचि करि आधौं लाहा सन्तनि देय पवाई।
मन आनन्द रंपै अति धीरा मोच बोध चित लाई ॥१५॥

एक बार हरि परचौं लेवें वैराग्य रूप बनावा।
दुरबल तन जीरण पट धार्या कबीर पासहि आवा॥
कहो साधु मोकूं पट दीजे दुखत सीत तन छावा।
तब कबीर आधौं पट देवे फारण लग्यौ तगावा ॥१६॥

कही भक्त सारोई दीजे आधे नहिं सराई।
तब सब दीयो लियो कहुँ श्रोटा कबीर गेह न आई॥
घर लरकै तिय जननी भूखी परची तिनि दुख पाई।
अस बिचार दिन तीन कबीरा छुपा राम समराई ॥१७॥

धीर कबीरा संका बका पैं घर लरका भूखा।
तब करि कृपा होय बनिजारौ आयौ हरि मेंलूका॥
घर कबीर के डारन गोनी सकल सु जि निकसाई।
कबीर की मानहि कहि हरि जी भीतर धरिये माई ॥१८॥

कहि माई तूं को बनिजारौ सूंज कहां तें लाया।
मति डारै बिन जानै मम सुत वित्त न लेन पराया॥
कहि नायक सुनि माता बानी तेरा सुत पैं राजा।
दरस आय बहु वित्त चढ़ावा ताको ले यहु साजा ॥१९॥

घर कू दयौ पठाय कबीरैं मौं हम ले इत आता।
हौं बनिजारौ सतन प्यारौ अब तौ धारौ माता॥
हरि कहि जाता बिन धरि माता सुत की खबरि करावा।
सोधि कबीरहि नर ले आवा रिध को रीति जनावा ॥२०॥

पुनि कबीर मौं मन मैं जानी कृपा करी रघुराई।
अब ताना काहे कू तनिये सहजै राम पुराई॥
तब कबीर बहु सत बुलाया ठौर ठौर के जबही।
सोई सूज पवाई सतनि कछु न राखी तबही ॥२१॥

सुनि ब्राह्मण सन्यासी कोपे कबीर के घर आवा।
कही कबीरहि भागि नगर तजि जीवत तोहि छुटावा॥
तब कबीर कहि क्यु उठि जाऊ कछु राहा नहिं मारी।
नहिं धन मैं काहू का चोरा तकी नहीं परनारी ॥२२॥

मैं बैठो गृह हरि गुण गाऊँ क्युं तुमको पकराई।
तब द्विज कहीं तूं हम रापौनी हमरी मांन घटाई॥
राजा तो कौं सूजि चढाई हम हि कछु न पुछाई।
सुदिया सुद्र बुलाय जिमाया संपति दई लुटाई ॥२३॥

विश्वरूप हरि अंतर भासा सब जग रीति लपानी।
एक वार श्री गुरु के पासहि अद्भुत बौल्यौ वांनी ॥३२॥

स्वामी मानस पूजा ठांनत हरि सिर क्रीट बनावा।
चक्र बनावा लपि कबीर कहि प्रभु यहु वका आवा॥
स्वांमीं कहि तैं कैसे जानां तबहि कबीर प्रकासा।
मैं देपत हूं कृपा तिहारी तब निरमत हौं दासा॥३३॥

हुकम तिहारे विधवा द्विज तिय गरभ अरभ हौं सूता।
जानौं सोई जंनी स्वामीं समरथ बड़ अवधूता॥
तब तैं रामानन्द हु आदर कबीर कौ अति ठानैं।
कबीर की जग कीरति बाढ़ी राजा परजा मानैं॥३४॥

पूजा भेट लोक बहु धरई लेत न कबीर दासा।
असन बसन तन चाहत लैवे जाके हरि विश्वासा॥
जो जो अधिकारी धरि जावै सो लै संत जिमावै।
त्यौं त्यौं अधिक जातरा लागै कबीर कूं न सुहावै॥३५॥

ध्यान भंग लपि जगत निवारन चोज कबीर कीन्हा।
दै कछु गणिका संग लिवाई वतक गंग जल लीन्हां॥
वृपली कन्ध भुजा धरि चौहट विचरा दास कबीरा।
सब जग निन्दा करिवै लागा जिनकी बुधि अधीरा॥३६॥

ब्राह्मण बनिया हसत कहत अस दिन दस भक्ति कराई।
अब कबीर वृपली अति देपहु अन्त नींच कुल जाई॥
तब कबीर के जेतक संगी भक्ति सकल मुप गोई।
ताही समय एक द्वै ठहरा कबीर संगी सोई॥३७॥

महत सन्त आचारज अगमहि जांनैं जानन हारा।
तब कबीर वृपिली तजि चाला कासी भूपति द्वारा॥
गयौ तहाँ पूरव उत आदर नृप आसन नहि दीन्हां।
सब सू बैठा दूरि कबीरा तबहि चोज इक कीन्हा॥३८॥

झूंठी निंदा करत लोक कौ वुरौ होत यहु जांनी।
प्रगट कमडलु तैं जल डार्यौ राम भापि मुज पांनी॥
देपि चरित नृप पूछी तासूं यहु की कर्यौ कबीरा।
तब कबीर कहि जगंनाथ कौ पडौ भात उतीरा॥३९॥

अटका उष्ण पर्यौ तिस पग परि हरि कृपया हम दीसा।
तिस पग पैं जल डारि सिरावा कौस चार सत बीसा॥
नृप कही साच कहै किधु ढहकत मन में बात न आई।
मूढ़ सभाजन कहि हँसि जुलहा मदिरा मत्त बकाई॥४०॥

पातसाह तब कोप कबीरहि बोलान फर पठावा ।
च्यारि जट घर कहँ कबीरहि चलो हजूरि बुलावा ॥४९॥

इन कहि कौन हजूर कही उन अधिजो पति पतिसाहा ।
की जानें हम कू कहि तेरी माता चुगली वाहा ॥
समझि कबीर चल्यौ तिनि संगति सगनि कू दै धीरा ।
गयौ जवन पैं परौ राम रति निरभय दास कबीरा ॥५०॥

काजी कहत कबीरहि कहियें हजरत कदम सलामहि ।
कही कबीर सलाम न जानू समरौ करता रामही ॥
पातसाह तब कोप बषाना क्यू रे जुलहा पाजी ।
मस्त भयो संका नहीं मानत कौन राह तैं साजी ॥५१॥

तू बीसत हैं दो जग जाता निज कुल राहा गमाई ।
अपनी राहा चलत गति होई वेद कतेब कहाई ॥
कस भरमा कौन भ्रमावा तबहि कबीर कहावा ।
मैं नहि भरमा भरमे तुमही हिंदू तुरक जितावा ॥५२॥

काजी ब्राह्मण मरम न जानैं सब जग ए भरमावा ।
ब्रह्म अलह की षबरि न जांनत लोभी लूम करावा ॥
वकरी मुरगी सुरभी मारत कौन कतेब कहाई ।
और हि मारि भिस्त पहुँचावत आपहि मरि किन जाई ॥५३॥

दो जग परै तुरक अरू हिंदू जेते आतम घाती ।
हम निरभय भजि राम करीमा निसि दिन सौं सगाती ॥
षसम लाल करि मलेछ बोला गाफल सक न धारहि ।
अब देषहुँगो राम तिहारा तूब परैं जब मारहि ॥५४॥

पुनि कबीर निरभय मन बोला सभा तुच्छ तिहि भासी ।
की मारहि मो कौं हरि राषैं जो सब विश्व प्रकासी ॥
तो से रंक कत्ते हरि जाचत और तिकै चसि चारा ।
हरि का कीया मिटै नहि तोसु तू की करहि हमारा ॥५५॥

पातसाह तब कोपा भारी ज्यौं अहि सैफ दबाई ।
हुकम कियौ पकरौ जुलहा कू पकर्‌यो पुनि फुरमाई ॥
धरहु कठ पद कर जंजीरा देहु गग मैं डारी ।
त्यौं ही करि डार्‌यो गंगा विचि सुमर्‌यो दास मुरारी ॥५६॥

तब कबीर कूं राम उबारा तौरे सब जंजीरा ।
कमल पत्र ज्यौं जल मैं तरिया आवा तीर कबीरा ॥
भक्त भीर रघुबीर धीर धनु तीर धरण कर चंडा ।
कहा होत काहू कै कोपहि भक्त अभय सब पंडा ॥५७॥

कबीर मन में कोप न धारा तातें असुर बचाना ।
नातरि दोषी सहितहि नरहरि ठैनों गरठ पयांना ॥ ७ ॥

हस्ती टारि हारि पातस्याहा कबीर के पग परिया ।
साचा राम कबीर तिहारा रयां मोहि में टरिया ॥
मो पें गजब न धरो राम की मैं पर भाविन करिया ।
भक्त कही मति डरो यचा अब चेता दिन अनुसरिया ॥ ८ ॥

ज्यों अब तूं नहि चेता होता तो पस्ती स्पर (?) मारा ।
सिवरूप देषा मम साहिब तोकूं मारन धारा ॥
मेरे कोप कोप तामों प्रभु लेतो तोकं मारो ।
मेरी धीर धीर सों रहिया इननों आम टवारी ॥ ९ ॥

पातस्या हरि करी सलामा कहि तुम हरि यदा ।
काजी द्विज सब भरम भुलानां कछु न जानत गदा ॥
हुकम करो तो मार दिवाऊं काजी ब्राह्मण सीसा ।
कूठा दोष करत तुम नू मठ तुम सुमरन जगदीसा ॥१०॥

फुरमावहु कछु ग्राम देस पुर बहुधन तुम कू दीजे ।
कहि कबीर धन कछु न लेऊ धन लगि सब जग छीजे ॥
एक राम धन अचल गयो मे जा करि तुम हो माना ।
तित ही भक्त विजय लषि काजी द्विज तें लगे प्रयांना ॥११॥

पातस्याहा कहि जान न पावें मारहु ठगा धाई ।
तब कबीर कहि मति करु ऐसी इन मम भली कराई ॥
इन चुगली कर तो पें मेरा परचा कीन्हा भारी ।
तब तू निरषि चरन मम लागा कीरति बढ़ी हमारी ॥१२॥

काहू मतें दुषावो सबमें साहिब राम बिराजा ।
करी षमा तब ब्राह्मण काजी गए ढॉकि मुष लाजा ॥
चरण लागि पातसाह कबीरहि पठ्यो पथि दे चारा ।
विजय कबीर गृह तब आवा कीरति बढ़ी अपारा ॥१३॥

सुनि सुनि संत कबीर षेम कू पूछन दरसन आवा ।
कहि कबीर राम सतन की कृपा मम दुष नहि पावा ॥
जात्रा लगी कबीरदास की महिमा कीरति छाई ।
भक्त राज सतन में गावत सब जग करत बडाई ॥१४॥

कबीर को जस सुनि द्विज मन में मछर करि नहि भावै ।
ईश्वर माया प्रबल जगत में जाकरि विदुप भुलावै ॥
द्विजनि मतो करि च्यारि द्विजनि की डाढी मूछ मुडाई ।
माला तिलक बनाय पढाए पत्री कर पकराई ॥१५॥

जरि बरि उठि मात सुत नारी सुढियन फीरा पारा ।
पीसत कीपत हम थकि हारी सुढिया भए अपारा ॥२४॥

तब कबीर निज तिय कूं बोधी नं मति सतत भाटे ।
जो मोकू पति चाहत है तो कटे राशि मनि साटे ॥
बूढीया मानहि पर बकन दे नूं गिर मानि हमारी ।
मन सेव करि भला होत है करो प्रीति मन धारी ॥२५॥

सोहु न समझी भाग हीन तिय तब कबीर मन पैचा ।
कपट बिहारनि भक्ति बिना निज मान लिया मन ऐंचा ॥
गुरु प्रसाद मन रुप्यो राम में जोग जुक्ति भासी ।
इंद्रीयजीत अतीत विषय सूं मन हरि रूप विनासी ॥२६॥

तब हरि इच्छा इंद्र पठाई अपसर कबीर पासा ।
देषन ताके मनकी दृढता सुंदर रूप विभासा ॥
आय कबीरहि बचन सुनाया कोकिल कलरव जैसे ।
पद झनकर धुनि मनु पग बोलत दग सर सुर धनु तैसे ॥२७॥

मैं अपसरा इंद्र की पठई आई सेवा काजा ।
अरी करो मोहि तुम हरिजन मोसे सब सुष साजा ॥
हम हित बहु जन कष्ट कराई तप सूरा पण साजे ।
हिम गलि कासी करवत लेवे गिरि तें गिरि तन भाजे ॥२८॥

सो मैं तेरे सहजहि आई कीजे भोग विलासा ।
कबीर कहि नहि मेरे गरजी हरिजी सो मन सासा ॥
जाहु ठिकानें मैं नहि विचलूं तुम कछु अकलि गमाई ।
स्वरग माहि की सुरवर थोरा सो कमीन के आई ॥२९॥

मैं कछु इंद्रासन नहि लेऊ क्यू पठई सुरराजा ।
मैं गरीब बैठो हरि गाऊ नहीं भोग सू काजा ॥
अपसर कही नेकु तो मो दिसि देषहु रूप विसाला ।
समुझत नाही हमरे सुष मैं तातें टानत टाला ॥३०॥

तबहि कबीरनि हरि बषानी जानत हो तब रीति हि ।
रूप दिपाइ भपाइ मूढ कू डारि देति भव भीतिहि ॥
इक्षु जंत्र जो इक्षु निचोवत रस लै डालै छोई ।
ऐसी गति तिहि नर की होवै तुम सूं रति करि जोई ॥३१॥

भगुर प्रीति अलप मति तुम्हरी सो आख्यान सुनाई ।
नकुल सषा नारी इक वारा सिसू पै नकुल रषाई ॥
जल भरवै नारी गत पीछें सिसु ढिग अहि इक आवा ।
नकुल सर्प कूं मारि नारि पैं कहिवे सनमुष जावा ॥३२॥

रुचिर मधुर सुर करि तिय मूरति गिरि गागर पटकाई ।
सकुचाहि नारि गद् गद् सीचन सिसुहि देखि पछिताई ॥
तिनि बिचारि हितकारि दुहू तिय दुखदा गृह समाजा ।
ऐसी प्रीति तिहारी की प्रभु ज्यों करि ज्योला पाजा ॥१३॥

तब पुनि काम कटाछ बाण भर अपसर जन सू गाई ।
कैसी तिया कबीर नहीं हम मति सुख सुर मन भाई ॥
करि आदर मम सुधि दिवाऊ नर रूपि कर रस सामी ।
ऐसे बचन रचन चंचल दृग करि भावहि बहु भाखी ॥१४॥

मकर केतु के बाण बहुत बिधि चलाये जन पै भारी ।
तहू महि डिग्यौ कबीर भक्ति रत अशरण शरण मुरारी ॥
प्रबल मदन मद अपसर करि मुनि तापस होत पखारी ।
कबीर काम जलधि जस बहरी मनसिर नमित भिखारी ॥१५॥

गई अपसरा निरखि अचल जन इन्द्रहि बात सुनाई ।
अडिग मेरु ज्यों सीतल जल ज्यों मन बस लगाई न काई ॥
अधिक सिराइ जन मनभाई निरखत उलटी चाले ।
ताहु न कबीर कौ मन डीगे ज्यों करि सिम महि हाले ॥१६॥

ताहि समय कबीरा पासहि भै पत्ति राम पधारा ।
अरविन्द कंज गदाधर भुजधर तन घन नील सुढारा ॥
कुंडल कीर पीत पट माला भूषण सब निज धारी ।
निरखि रूप हरि कौ निज दासा मन आनंद भारी ॥१७॥

कर्यो चरण हरि निज भुज प्यारी कबीर के सिर धारा ।
है कृपाल प्रभु जन सू बोल्या ले कबीर वर भारा ॥
कर्ड़ अवधि पति ऐक सुम धरि छिपौं इंद्र पद जीजै ।
ताको चरण न रखे और की सिधि रिधि सिद्धि गहीजै ॥१८॥

तब कबीर कहि तुम प्रभु समरथ सकल बिमल तुम धामा ॥
मैं भोला वर माँगि न जानन चाहत छोहि कृपामा ॥
तुम दयाल मम मन की जानत कछू मांगौं बडभागा ।
इराम सुगम करन मन परमित मौ सब नश्वर नाना ॥१९॥

अब मैं भूलहु दीहु कछू वर तुम मोकौं कछु दीजै ।
ज्यों सिसु चाहि मिलि गहे अनै मूढ़ पिता मेरी निधि कीजै ॥
मौ पछु भाग राग बहु भरोसा तब जन है दुखदाई ।
भजहि दीन हीय तब अमहर पैद आगहू पाई ॥२०॥

अस कनि धीर कबीरहि हरि जी भाषी बाणी ऐसा ।
धन्य धन्य तू भक्त हमारा भारा मोमु बैसा ॥

कहि तौ तोकूं संग हमारे लेजाऊं मम धांमां।
तोकूं मैं कमला जुत सेऊं देऊं अति धारांमां ॥४१॥
जौ मन हैं तौ रहो इहांहि बढवौ भक्ति हमारी॥
पीछैं आवहु मेरे धांमहि इंछा जवहि तिहारी॥
अजर अमर तूं होंहि कवीरा मेरा भक्ति प्रतापा।
गति निज छंद दई मैं तोंकू जथिष्ट करियें आपा ॥४२॥
करि प्रणाम कवीरे तवही हरि जी अंतर जाता।
रह्यौ कवीर कोट दिन फिरि धर करन भक्ति विख्याता॥
बीस वरस का होय कवीरा राम भक्ति संभारा।
संत संवछर साधी भक्तिहि तो पीछैं गन पारा ॥४३॥
कासी वास प्रताप कवीरा होवा जीवन मुक्ता।
भक्ति प्रताप विसारी कित्ते द्विज ऐसी वातहि उक्ता॥
मगहा मैं मरि कुगति जात हैं कासी मृति गति जावा।
तव कवीर मृति हित रचि लीला भक्ति प्रभाव दिपावा ॥४४॥
मगहा जाय विछाय कुसमथर कवीर सयन कराई।
पट ओढ़े पौढ़े हरिदासा स्वासा देह धराई॥
ओर भक्त नाचैं अरु गावैं ताल मृदंग वजावैं।
कवीर प्रयांन जांनि मंगल जस हरि को मिलि वौ गावैं ॥४५॥
हींदू तुरक अरक जे लोका कवीर मत नहि जांनें।
जारन गारन के हित झगरा ते सवहि मिलि ठांनें॥
हिन्दू कहत कवीरहि जारैं तुरक कहै गड़वाई।
तिन को झगरो देषि संतजन वोले वात वुझाई ॥४६॥
काहे लरत कवीरहि देषहु पीछैं करियौ वाता।
तव संतनि चादर करि दूरि दिषया फूल रहाता॥
जांनी सवनि कवीर राम कैं धांम सिदेहा जाता।
तव कवीर के जेतक दासा ससि चकोर ज्यौं ध्याता ॥४७॥
तव कवीर अनुक्रम सूं जावा देषत सुर पुर थांनां।
देष इंन्द्र अति आदर कीन्हा सव सुर चरण लगावा॥
रिषि लोक हैं ब्रंह्म के पद गयौ वंह्म हू मांनां।
पुनि ध्रुव पद गत ध्रुव सूं मिलि करि हरि के धाम सिधांनां ॥४८॥
महा विष्णु श्रीरांम ब्रंह्म पद भगवत वाची जोई।
तासूं मिलि करि जथेष्ट मुक्ति हि पायौ सव सुप सोई॥
हरि को सुप वरण्यों नहि जावै सो जांनैं जो पाया।
अस कवीर जस सरस रस भक्ति जथा बुद्धि हम गाया ॥४९॥

सोरठा

हरि पद तीर कबीर प्रेम नीर सुप सीलिधर ॥
तुरकनि कौ सिरपीर हींदू उडगनि इंदुसम ॥२०॥

इति श्री श्रीमद्भक्त दांम गुण चित्रनी टीकायां कबीर भक्त गुण वरण नौ नांम चतुर त्रिंमोरचना वृंद ॥३४॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(८३) भक्ति विनोद। रचयिता—सूरति मिश्र। साइज ६.४×६.२ इंच। पत्र संख्या २६। लिपिकाल—सं० १८७८, भादौं सुदी १, सोमवार। इसमें नीति, वैराग्य, ईश-भक्ति, पटऋतु-वर्णन, नायिका भेद आदि विभिन्न विषयों के ३२४ फुटकर दोहे, कवित्त और सवैये हैं।

आदि—

दोहा

ध्यांन धरैं प्रभु कौ हियैं नांम स्वाद अनुरक्त।
दीन भाव विनती करैं जय जय श्री हरि भक्त ॥१॥
मन सिद्धै प्रभु कौं जु पिय तिन गुन वरनत मोद।
समय समय लीला कहैं इहि विध भक्त विनोद ॥२॥

अन्त—

कवित्त

हाथी हय द्वार भूरि भरे हैं भंडार पढ़ें
बंदी जन बार बार कीरत सुधारी हैं।
सोने के महल दासी मची सी टहल करैं
चहल पहल कवि सूरत सवारी हैं ॥
कंपत से कहा वर संपति निहारो यह
दीनी जदुराज तुम सौं न जो उचारी हैं।
वेग चलौ धांमा मग हेरति है भांमा यह
राज लोक सामा श्री सुदामा जु तिहारी हैं ॥३२३॥

दोहा

यह विध सूरत सुकवि यह वरन्यौं भक्ति विनोद।
पढ़त गुनत जिहिं चित बढ़ैं कृष्ण भक्ति जुत मोद ॥३२४॥

( सरस्वती भण्डार )

(८४) भक्ति सागर। रचयिता—चरणदास। साइज़ १२-३ × ८-८ इंच। पत्र संख्या १२८। प्रति सजिल्द और पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ट पर ३० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २८।३० अक्षर हैं। अक्षर सुन्दर और लिखावट सुवाच्य है। यह प्रति सं०१८७६ में लिखी गई थी। इसमें चरणदास जी के १७ ग्रंथ और २६ फुटकर छप्पय-कवित्त संग्रहीत हैं। पूरा विवरण नीचे दिया जाता है:—

| नं० | ग्रंथ का नाम | पद्य संख्या |
|---|---|---|
| १ | ब्रज चरित्र | ६५ |
| २ | अमर लोक अखंड धाम वर्णन | ४३ |
| ३ | धर्म जिहाज | १७७ |
| ४ | ग्यान स्वरोदय | २२७ |
| ५ | अष्टांग जोग | ३३१ |
| ६ | पंच उपनिषद् अथ वर्न वेद की भाषा | ११६ |
| ७ | संदेह सागर | २४ |
| ८ | भक्ति पदारथ | १४४ |
| ९ | चारों जुग वर्णन कुंडलियां | ४ |
| १० | नाम का अंग | ११५ |
| ११ | सील का अंग | २७ |
| १२ | दया का अंग | २५ |
| १३ | मोह छुटावन का अंग | १२० |
| १४ | भक्तिपदारथ | २०२ |
| १५ | मन विरक्त वरन गुटकासार | १०२ |
| १६ | ब्रह्म ज्ञान | १८८ |
| १७ | शब्द | ३०१ |

( सरस्वती भण्डार )

(८५) भगवती जयकर्ण स्तोत्र। रचयिता—अज्ञात। साइज़ ६-८ × ४-१ इंच पत्र संख्या ५। पद्य संख्या ४४। लिपिकाल—सं० १७४६, कार्तिक कृष्णा ५। विषय-सरस्वती की प्रार्थना। भाषा–पिंगल और राजस्थानी का मिश्रण। कविता मधुर और भावपूर्ण है।

आदि—

गाथा

सकल सिद्धि दातारं पार्श्वनत्वास्त वीस्यहं।
वरदां सारदा देवी सुख सौभाग्यकारणी ॥१॥

( छंद अडिल वल्ल )

सरसति भगवति जग विख्याता । आदि भवानी कविजन माता ॥
सारद स्वामिनि तुम्ह पय लग्गं । दोइ कर जोडी हित बुद्धि मग्गं ॥२॥
पुस्तक हाथ कमंडल सोहै । एक कर विमल विमल मन मोहै ॥
इक कर वीणा बाजि भीणा । नादै चतुर वचक्षण लीणा ॥३॥
हंस वाहण हरषै करि ध्याऊं । राति दिवस तोरा गुण गाऊं ॥
हुं तुम्ह सुत सेवग कहिवाऊं । तिण कारण निर्मल मति पाऊं ॥४॥

अन्त—

संवत चंद कला अति उज्जल । सायर सिद्ध आसू सुदि निरमल ॥
हरनि मग्गर गुरुवार उदारा । भगवति छंद रच्यो जयकारा ॥४२॥
सारद नाम जपी जगि जाणं । सारद गुण गाऊं सुविहाणं ॥
सारद आपै बुद्धि विनाणं । सारद नामि कोडि कल्याणं ॥४३॥

( गाहा )

इय बहु भत्ति भरेणं । अमय जडु देण संथूया देवी ॥
भगवती तुम्ह पसायां । होउ सदा मंथ कलाणं ॥४४॥

( सरस्वती भण्डार )

(८६) भर्तृहरि शतक भाषा । अनुवादक—जयपुर नरेश महाराजा प्रताप सिंह । साइज ५.४ × ५.८ इंच । पत्र-संख्या १६२ । प्रति सजिल्द और गुटकाकार है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १६।२० अक्षर हैं । अक्षर सुंदराकार और लिखावट शुद्ध है । यह प्रति सं० १८८५, मार्गशीर्ष सुदी २ चंद्रवार को मेवाड़ के महाराणा जवानसिंह जी के लिये भट्ट दयाराम नामक किसी व्यक्ति द्वारा लिखी गई थी । यह भर्तृहरिकृत नीतिशतक, शृंगार-शतक और वैराग्यशतक का छंदोबद्ध हिन्दी-अनुवाद है । अनुवाद की भाषा बहुत ललित एवं विषयानुकूल है और इसमें चार छंदों का प्रयोग किया गया है—सोरठा, दोहा, छप्पय और कुंडलिया । अनुवाद के साथ २ मूल भी है । पहले मूल श्लोक देकर बाद में उसका हिंदी पद्यानुवाद दिया गया है । प्रति के १६२ पत्रों का विभाजन तीन भागोंमें नीचे लिखे अनुसार हुआ है:—

(१) नीति शतक—१—५३
(२) शृंगार शतक—५३—१०४
(३) वैराग्य शतक—१०४—१६२

इसमें से नीति शतक के प्रारंभ का पहला पद्य मूल सहित यहाँ दिया जाता है।

यां चिन्तयामि सततं मयि सा विरक्ता।
सा ऽप्यन्यमिच्छति जनं स जनोऽन्यसक्तः ॥
अस्मत्कृते च परितुष्यति काचिदन्या।
धिक्तां च तं च मदनं च इमां च मां च ॥

छप्पय

जाकी मेरे चाह वहै मोसों विरक्त मन।
पुरुष और सों प्रीति पुरुष वह चाहत और धन ॥
मेरे कृत पर रीझ रही कोई इक औरहि।
यह विचित्र गति देखि चित्त ज्यों तजत न बौरहि ॥

सब भांति राज पत्नी सुधिक जार पुरुष को परम धिक।
धिक काम याहि धिक मोहि धिक अब ब्रजनिधि को सरन इक ॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(८७) भय चिंतामणि। रचयिता—लालदास। साइज़ ७-६×६-७ इंच। पत्र-संख्या ७। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। अक्षरों की बनावट भद्दी है। लिपिकाल—सं० १७२४। इसमें मनुष्य के गर्भवास से लगाकर मृत्यु तक के भय-दुःखों का वर्णन है।

आदि—

गरभ वास की त्रास मैं रहे औंध दस मास।
हात पाव सुकच्या रहे द्वारि न आवै सास ॥
द्वार न आवै सास वास नरकन मैं दीनुं ;
उरध सीस अरध पाव अहार मल मूत्र न लीनुं ॥
दुपित भयो अकुलाइ त्राहि सांई अब काढ़ो।
अब कै लैसु नाव भगति करिस्यु अब गाढ़ो ॥
अब कैं केउंही नीसरूं तो वीसरूं नाही लगार।
भाव भगति करसुं सदा जो काढ़ो अब की बार ॥

अन्त

दोहा

लार पड्यौ छांड़ै नहीं भरी भरी रालैं बाथ।
लालदास जो उबरै जाके सब लो साथ ॥

मवल जीन माथो कीया ते सुख पावै जीव।
जीहा जाय तीहा सुखी राखै समरथ पीव ॥
जे भगतां रत्त नाम सुं ते जमलोक न जाय।
सदा सनेही राम मैं महलै रहै समाय ॥
जम नियड़ो आवै नहीं जे पण मांहै प्राण।
मंनसा वाचा करमना लगै न जम के बाण ॥

( सरस्वती भंडार )

(८८) भाषा भारथ। रचयिता—साँदू सेतसी। साइज १२·६×६ इंच। पत्र-संख्या २१३। प्रति बहुत मोटे और सफेद रंग के बाँसी कागज पर लिखी हुई है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ३० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३३।३५ अक्षर हैं। अक्षर छोटे पर सुन्दर हैं। लिपिकाल—सं० १८८२, माघ कृष्णा ६ रविवार। विषय—महाभारत का अनुवाद। भाषा डिंगल है और गोतीदाम, हनूफाल, दूहा, कवित्त, चौपाई आदि विविध छंद का प्रयोग किया गया है। बीच में कहीं कहीं गद्य भी है। प्रति के अन्त में लिपिकार ने इसकी श्लोक संख्या १२६०० बतलाई है।

आदि—

गाथा

गवरी पुत्र गणेसो गज वदनाय अग्र तेतीसं।
गन सुध सुतन महेसो दे सदबुधि चित्रगा वुर कुल ॥१॥
जोगादि अगन जनेवो जग पालग रवि पुगु धामंगा।
दीजै दकति सदेवो वादि विचारी चित्रगा भारन ॥२॥
गीरवरधर गोपालो गज उधरण अनत अगमागम।
दीजै दरसनि दयालो बालो कहण सुक चक्राधर ॥३॥

अन्त—

छप्पय

तर भेलप सुन मिलत निसा भेलप सप नांहिन।
जल भेलप मल घटत मनहपुरषां चित चाहिन ॥
पंडित भेलप प्रगटि महा विद्या घन पावन।
सतपुरषां संग कीयां भीत हरि हुंत छगावन ॥
महिमा समंद आदर विमल देगन जन आणंदीयो।
कवि मांह हरी भेलप करे भाषा दष पारह भयो ॥

दूहा

सेवा अभा नरेसरी भेलप छटी सुरीयंद ।
कवि भाषा भारथ कियो आग्या आणंदकंद ॥
श्रवणे सहित सुध सुणै प्रावह पाद प्रमांण ।
करे जिके निहचैं करे पुहचैं पद निरवांण ॥

( सरस्वती भंडार )

(८६) भाषा भूषण । रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवंतसिंह । साइज ६.५×८.४ इंच । पत्र-संख्या ६ । लिपिकाल—सं० १७६५ । पद्य-संख्या २१० (दोहे) । पाठ शुद्ध है ।

आदि—

दोहा

विघन हरन तुम हो सदा गनपति होहु सहाय ।
विनती कर जोरें करूं दीजै ग्रंथ बनाय ॥१॥
जिहिं कीन्हों परपंच सब अपनी इच्छा पाय ।
ताकों हों वंदन करूं हाथ जोरि सिर नाय ॥२॥

अन्त—

लछन तिय अरु पुरुष के हावभाव रस धांम ।
अलंकार संजोग तें भाषा भूषन नांम ॥२०६॥
भाषा भूषन ग्रंथ को जो देखे चित लाइ ।
विविध अर्थ साहित्य रस समुझै सबै बनाइ ॥२१०॥

( सरस्वती भंडार )

(६०) भीम विलास । रचयिता—किशन जी आढ़ा । साइज १२.५×६.३ इंच । पत्र-संख्या १७५ । अंत के २४ पत्रे सिर्फ एक तरफ लिखे हुए हैं । प्रति बहुत मोटे सफेद रंग के देशी कागज पर लिखी हुई है और सजिल्द है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १८।२० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं । अक्षर बड़े बड़े पर भद्दे हैं । यह सं० १८८० में लिपिबद्ध हुई थी । इसमें मेवाड़ के महाराणा भीमसिंह जी का जीवन-इतिहास और उनकी राज्य व्यवस्था का सविस्तर वर्णन है । भाषा डिंगल है । इसमें दोहा, छप्पय, साटक, मोतीदाम, दवावैत, त्रोटक आदि कई प्रकार के छंदों का प्रयोग किया गया है और कुल मिलाकर ७१७ पद्यों में ग्रंथ समाप्त हुआ है ।

आदि—

छंद साटक

श्री लंबोदर सिंधुरास्य सुभगं गौरी अनंदायनं।
सिंदूरार्चित सुंड डंड प्रथुलं मद गल्ल छ्याजितं ॥
पांणौ मोदकयं कुठार दधतं विघ्नान्न खंडायनं।
विद्या बुद्धि विवेक विस्व वरदं जै जै गनाधीस्वरं ॥१॥

अन्त—

छप्पय

स्वांमि त्रिया अरु पिता पुत्र नरपत परधांनह।
ठाकर चाकर भ्रात मित्र प्रोहित पमरांनह॥
कवि द्विज छत्रीय वैस्य सुद्र जे ग्रंथनि गाये।
निज निज धर्म सुरात किसन जे वर्नि दिखाये॥
महारांन भीम निज पुत्र तुन अमर होहु आसीस दिय।
गुन भीम विलास किसंन कवि कीरत पुत्र प्रकास किय ॥७१७॥

दूहा

धर अंबर रवि ससि सुधर रांम नाम जग सीस।
जौं लौं भीम जवांन तुन अमर रहौ अवनीस ॥७१७॥

यह प्रति इस ग्रंथ के रचयिता किशनजी के वंशधर श्रीयुत ठाकुर लक्ष्मणदान जी के पास है।

(६१) मदन सतक। रचयिता—दांम। साइज ७-४×६-२ इंच। पत्र-संख्या ७। लिपिकाल—सं० १७३५, आश्विन कृष्णा ८, सोमवार। प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २४ अक्षर हैं। विषय—मदन कुमार और चंपकमाल की प्रेम कहानी। भाषा—ढूंढाड़ी। ग्रंथ में गद्य-पद्य दोनों हैं।

आदि—

दोहा

सिरधा (?) सही पाय नमि भूत वत चित धार।
मदन सतक ज्यांमि लिख्यौ ज्यूं कीनौ करतार ॥१॥

श्री पुर नगर के विषै आनंद वन। ता महि कामदेव को प्रासाद। तिहां मदन कुमार घोरा बांधि शुक कुं द्वार बैठाइ आपन सोया। इतने राय नगर की बेटी कामदेव की पूजा करन आई। ... ... ... ...।

दोहा

आस फली सब मदन की पूरब पुण्य प्रसाइ।
दांम कहैं जन सबन स्युं पुण्य करहु मन लाइ॥

( सरस्वती भंडार )

(६२) मधुमालती । रचयिता—निगम कायस्थ। साइज ९-५×५-८ इंच। पत्र-संख्या ३६। लिपिकाल—सं० १७६८ फाल्गुन कृष्णा ४, भृगुवार। पद्य-संख्या ७६६। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है। कविता सरस है।

आदि—

चौपाई

बर विरंचित नया बर पाऊं। संकर सुत गणपति सिर नाऊं॥
चतुर हेत चातुरी रिझाऊं। रस मालती मनोहर गाऊं॥१॥
लीलावती ललित इक देसा। चंद्रसेन तिह सुहड नरेसा॥
शुभ गावनि ध्वज गगन प्रवेसा। मांनौं मंडल रच्यौं महेसा॥२॥
बसै नेरपुर योजन चारैं। चौरासी चौहटा विचारैं॥
अति विचित्र दीसै नर नारी। मनौं तिलक नर भुवन मझारि॥३॥

अन्त—

दोहा

राजा पढ़ै सु राज गति मंत्री पढ़ै तो बुद्धि।
कांमी कांम विलास रस ग्यानी ग्यान समृद्धि॥७६५॥
संपूरन मधुमालती सकल कथा संमूर।
श्रोता वकता सबन कौ सुखदायक दुख दूर॥७६६॥

( सरस्वती भंडार )

(६३) मनोरथ वल्लरी। रचयिता—तुलसीदास। साइज ६-१×४-५ इंच। पत्र संख्या १४। लिपिकाल—सं० १७६३, आसाढ़ वदि ४, सोमवार। पद्य संख्या १६१ (दोहे)। विषय—राधा-भक्ति-वर्णन। कविता मधुर है।

आदि—

दोहा

श्री राधा गिरधर चरण सरण परम सुप पाइ।
करी मनोरथ वल्लरी फरी परी रसहि चुचाइ।१॥

श्री राधे सुव रूप गुण सील सुहाग सुनि श्रोन।
नरी नरदासी होंन की होंस करै नहि कौन ॥२॥

अन्त—

दोहा

वेद सस रिप चंद्र पुनि संवत ताकी मास।
सावन वदि तिथि पंचमी वल्लरी कीयो प्रकास ॥१११॥

(सरस्वती भंडार)

(६४) मनोरथ वल्लरी। रचयिता—रामराय। साइज ८-७×६-६ इंच। पत्र-संख्या ३३। प्रत्येक पृष्ठ पर १२।१३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २४।२७ अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १७८६, श्रावण सुदी ५, शनिवार। विषय—कृष्ण लीला। भाषा ब्रजभाषा है।

आदि—

दोहा

लीला ललित गोपाल की सुधा सिंधु सुष रास।
कहि भगवानु हित रामराय के पीवन बढ़े पियास ॥१॥

चौपई

याके प्रीतम नंद किसोर। कृष्णचंद ताके नैन चकोर॥
चरन कमल पर अलिया को मन। ताहि न भावै और कछू धन ॥२॥
यह लीला लागी जिय जाकै। हरि मूरति हिरदै रहै ताकै॥
वृन्दावन अति सघन अनूप। तहाँ विराजत कृष्ण सरूप ॥३॥
सोभित रह्यो कंकन जग तैसें। स्याम पास जमुना बहै तैसें॥
प्रिया सखी निज नाउ न रहै। यों हरि भजै यों हरि मनु गहै ॥१॥
यै सौ सबै प्रेम की मूरति। कहां लगि बरनों तिनकी सूरति॥
कवल नैन पिय रहो निहार। वृंदावन में करै विहार ॥१॥

अन्त—

दोहा

जो कोउ भावै यह कथा सोई पुरुष प्रमान।
रामराय हित जानि कै करै दास भगवान॥

(सरस्वती भंडार)

(६५) **मान मंजरी** । रचयिता—नंददास । साइज़ ६-४×४-४ इंच । पत्र संख्या २६ । लिखावट भद्दी है । लिपिकाल सं० १६६८, पोप सुदी ११ । पद्य संख्या २७० । विपय—पर्यायवाची शब्दों का कोप ।

आदि—

दोहा

तं नमामि परम गुरू कृष्ण कमल दल नैंन ।
जग कारन करुना रवन गोकुल जाको ऐंन ॥१॥
उचरि सकत न संस्कृत जांन्यौ चाहत नाम ।
तिन लगि नंद जथा सुमति रचन नाम की दाम ॥२॥
ग्रंथन नाना नाम को अमरकोप के भाइ ।
मानवती के मान पर मिलै अरथ सब आइ ॥३॥

अन्त—

दोहा

माला अक अज गुनवती इह जु नाम की दाम ।
जनरु कंठ करि है जु कोउ ह्वै हैं छवि कौ धाम ॥२६९॥
मान मंजरी नाम इह जो पढ़ि है सुग्यान ।
सो सब ठौरहि गुनि नमौं पैहैं अति सनमान ॥२७०॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(६६) **मोहमरद की कथा** । रचयिता—जगन्नाथ । साइज़ ७-६×७ इंच । पत्र-संख्या ११ । लिपिकाल—संवत १७२४ । पद्य-संख्या ११६ । विपय--मोहमरद राजा की कथा । रचना सरस और मनोहारिणी है ।

आदि—

गुर गोबिंद की अग्या पाऊं । संत समागम बरणि सुनाऊं ॥
सुनो एक इतिहास पुराणा । नारद बीशन भयो वपाना ॥१॥
बैकुंठ लोक बीशन को वासा । आऐ तिहां सकल हरिदासा ॥
सनक सनंदन आऐ ईसा । ईन्द्र आदि देव तेतीसा ॥२॥
गंगा आदि तीरथ सव आऐ । वड़े मुनीस्वर सकल सीधाऐ ॥
प्रसंन होइ करि बूझै ग्याना । सब ही धरे बीशन को ध्याना ॥३॥

अन्त—

वे हरजी ऐसे हैं राजा । ताके न्याय संवारो काजा ।
जीन तंन मंन तोसुं लेपै खाया। पुत्र कलीत्र समरपी माया ॥११४॥
राजा नारद अनंत सुख पायो। व्यास श्रीपती कुंवरनी सुनायो।
जो या लीला सीखै अरु गावै। नारायण को दरसण पावै ॥११५॥
मोहमरद हरजी की गाथा। नीत प्रीत गावै जन जगनाथा ॥११६॥

(सरस्वती भंडार)

(६७) मृग संवाद री चौपई। रचयिता—अज्ञात। साइज १०×६-३ इंच। पत्र-संख्या ४६। लिपि काल—सं० १८५५, फाल्गुन सुदी १३। पद्य संख्या २४६। इसमें मृग-व्याध संवाद के रूप में नीति और उपदेश की बातें बतलाई गई हैं। भाषा बोलचाल की राजस्थानी और कविता मधुर है।

आदि—

दोहा

आद पुरष आदेसरु तीन लोक के राय।
पावन में पावन मह्या घट घट रहे समाय ॥१॥
आत्मा पुरिषल करी ऐसे श्री महाराज।
एक नाम नरहर तणो तीन लोकनि जैहाज ॥२॥
चरण कमल तेहना नमी आयों मन उलास।
मृग संवाद री चौपई कर सुं कथा प्रसाद ॥३॥

अन्त—

चौपई

कथा प्रसादें सिवपुर ठांम। पामसर देवदा धाम॥
कथा सुणंतां दान जे करि। जेहना एकोतर उधरै ॥२४७॥
भणैं गुणैं जेहनि सिवपुर वास। भणतां गुणतां लील वैलास॥
ऐह कथा नो पुतलो देह। इम तम जीवो नारायण देह ॥२४८॥
इधको योछो पै भणीयो जेह। मिछाम दोकडो होज्यो तेह॥
भणैं सुणै ते अवचल लहै। पुन्य पसाय सिवपद लहै ॥२४९॥

(सरस्वती भंडार)

(६८) रघुवर जस प्रकास। रचयिता—किशन जी आढ़ा। साइज १०-२×६-५ इंच। पत्र-संख्या १३४। प्रति पुस्तकाकार और सजिल्द है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर

२० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। लिखावट बहुत सुन्दर और साफ़ है। प्रति सं० १६३७ की लिखी हुई है। इसमें हिन्दी और संस्कृत के बहु प्रचलित छंदों तथा डिंगल के ६६ प्रकार के गीतों का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन है। उदाहरणों में भगवान श्री रामचन्द्र जी की कथा क्रम पूर्वक वर्णित है। बीच में कहीं कहीं गद्य भी है। भाषा डिंगल है।

आदि—

छप्पय

श्री लंबोदर परम संत बुधवंत सिधवर।
आच फरस ओपंत विघन वन हंतऊ वंबर॥
मद कपोल महकंत मधुप आमंत्त गंध मद।
नंद महेसुर जननि मंत हित दयावंत हद॥
उचरंत किसन कवि यम अरज तन अनंत भगती जुगत।
जांनु की कंत अप्पण सुजस ऐक दंत दीजे उगत॥१॥

अन्त—

दूहा

रघुवर सुजस प्रकास री अहनिस करै अभ्यास।
सको सुकवि बाजै सही रांम कृपा सर रास॥
परगट छंद अनुष्टुपां संख्या गिणीयां सार।
सुज रघुवर प्रकास जस है गुण तीन हजार॥
जिण री गुण भण जेण नूं न गिणे गुर निरधार।
पड़ रौरव लैं सौ प्रगट अवस स्वांन अवतार॥

यह प्रति साहित्यरत्न पंडित उमाशंकर जी द्विवेदी के पास है।

(६६) रत्न परीक्षा। रचयिता—अज्ञात। साइज़ ७·७ × ५·८ इंच। पत्र-संख्या १४८। सजिल्द। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १२ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २० के लगभग अक्षर हैं। प्रति सं० १८५५ की लिखी हुई है। इसमें मोती, हीरा, पन्ना, मूंगा आदि रत्नों की भिन्न २ जातियों और गुणों का वर्णन है। ग्रंथ वैद्यक शास्त्र से संबंध रखता है। पर विषय को कथा सूत्र में पिरोकर कवि ने इसमें सरसता पैदा करने की कोशिश की है और इसीलिये इसका थोड़ा सा साहित्यिक मूल्य भी है। इसकी कथा का सारांश इस प्रकार है:—

एक दिन स्नान करने के पश्चात् राजा अम्बरीष जब वस्त्राभूषण धारण करने लगते हैं तब उनके मनमें यह विचार उठता है कि इन सुन्दर २ रत्न-मणियों की उत्पत्ति कैसे हुई होगी। राजा अपनी सभा में आते हैं और अपने पंडितों से इस विषय में पूछ-ताछ करते हैं। इसपर पाराशर मुनि कहते हैं महाराज! मैंने वेद-पुराण आदि सभी को गाया है और रत्न-मणियों के नाम भी सुने हैं। पर इनका भेद अभी तक मुझे नहीं मिला। हाँ, व्यास मुनि इस भेद को अवश्य जानते हैं। आप यदि उनके पास चलें तो आपके प्रश्नों का उत्तर मिल सकता है। इस पर राजा अंबरीष और पाराशर दोनों व्यासजी के आश्रम में जाते हैं। वहाँ पर अंबरीष वही प्रश्न व्यास जी से करते हैं। व्यास जी राजा के प्रश्नों को सुनकर बहुत प्रसन्न होते हैं और कहते हैं—राजन्! रत्न-मणियों के रहस्य को शिव जी ने ब्रह्मा और विष्णु के सामने पार्वती को बतलाया था। वह मुझे स्मरण है। मैं तुम्हें सुनाता हूँ। तदंतर मनमें शिवजी का ध्यान लगाकर व्यास जी रत्न-मणियों का वर्णन प्रारंभ करते हैं।

ग्रंथ २६ अध्यायों में विभक्त है। अंतिम अध्याय में मूल विषय के बाद में राज-कर्म की चर्चा शुरू होती है जिसमें व्यास जी ने अंबरीष को राजा के कर्त्तव्यों और राज-मर्यादा की शिक्षा दी है। ग्रंथ की भाषा राजस्थानी और छंद दोहा-चौपाई हैं। प्रारंभ का थोड़ा सा अंश यहाँ दिया जाता है:—

मूकं करोति वाचालं पंगु लंघयते गिरम्॥
यत्कृपा त महं वन्दे परमानन्द माधवम्॥१॥
वासुदेव सुतंदेवं कंस चाणूर मर्दनम्॥
देवकी परमानन्दं कृष्णं वन्दे जगद्गुरुम्॥२॥

शिव गोरी गणेश मनाऊँ। सुमर सारदा ध्यान लगाऊँ॥
सुमरूँ ब्रह्मा वेद उचारी। सुमरूँ सुन्दर कुंज विहारी॥
सब देवन को पहिले ध्याऊँ। गुरु चरनन को सीस नवाऊँ॥
सनक ऋषि मुनि कृपा कीजे। हरि भक्ति में प्रिती दीजे॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(१००) रस प्रकास। रचयिता—नवनीतराय। साइज ८-४×४-६ इंच। पत्र-संख्या ४४। प्रति सजिल्द है। कागज बहुत पतला पर मजबूत है। लिपिकाल—सं० १७८४। पद्य संख्या ३८२। विषय—नायिका भेद। भाषा ब्रजभाषा है। बहुत उच्च कोटिका रीति ग्रंथ है।

आदि—

दोहा

लंबोदर धर बुद्धि धर गनवर वरधर ध्यांन॥
ससिधर धार सुजानि धर सुन्दर वर धरि ध्यांन॥१॥

सवैया

रूप रसाल बिसाल बिराजतु राजतु भालु सुधाकर धार्यौ।
ग्यांननि कौं गुर के गुन गाए हौ ध्यान विधान प्रकासु बिहार्यौ॥
एक हौ दंत बड़े वरदाइक पाइक मुन्नि के पापु प्रहार्यौ।
ध्यावैं गनेस नवो निधि पाइए पाइए और पदारथ चार्यौ॥२॥

अंत—

दोहा

सो सेवक ब्रज चंद कौ राखतु हौ चित ध्यान।
होत अनुग्रह जास कौ पावत है नर ग्यान॥२८२॥

( सरस्वती भंडार )

(१०१) रस मंजरी। रचयिता—ज्ञान कवि। साइज ६-३×८ इंच। पत्र संख्या ४६। प्रत्येक पृष्ठ पर ११ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १६।१८ अक्षर हैं। लिखावट बहुत सुन्दर है। प्रति में लिपिकाल का उल्लेख नहीं है। कोई दो सौ वर्ष की पुरानी दिखाई पड़ती है। इसमें रसों का विवेचन है। रचना सरस है।

आदि—

प्रथम सुमिरों अलख अगोचर निरंजन।
निराकार निर्गुन सुखदाइक दुख भंजन॥
अवगति अविनासी कर्त्तार है।
और सबै चलि जांहि एक कर्ता रहै॥१॥

दूहा

कर्ता कर्ता चैन कौ हर्ता दुख जंजार॥
करि ताको सुमिरन सदा जो अरूप करतार॥२॥
वाम महागद लीजीये उनतैं दूजी ठौर।
निज सेवक आगे भए तिन सेवक सिरमौर॥३॥

अंत—

संवत सत्रै सै जु नौ हो कातक को मास।
ज्ञांन कवी रस मंजरी भाषा करी प्रकास॥
सं (sic) जारज वासठौ और माहा जुलकाद।
ज्ञांन करी रस मंजरी अपनी बुधि परसाद॥

( सरस्वती भण्डार )

(१०२) रसरत्न। रचयिता—सूरति मिश्र। साइज ६.४×६.२ इंच। पत्र-संख्या २८। प्रत्येक पृष्ठ पर २४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। अक्षर बड़े २ और सुन्दर हैं। यह प्रति सं० १८६८, फाल्गुन वदि ८, गुरुवार को मेवाड़ के महाराणा भवानसिंहजी के लिये लिखी गई थी। इसमें नायिका भेद और रसों का संक्षिप्त विवेचन है। भाषा व्रजभाषा है। इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं। पहले पद्य देकर फिर उसे गद्य में समझाया गया है।

आदि—

दोहा

कमल नयन कमलद वरन कमल नाभि कमलाप।
तिनके चरन कमल रहौ मो मन गुन गुन जाप॥

अर्थ—कमल नयन कमल से हैं नैन जिनके कमलद वरन कमलद कहिये मेघ के वर्ण है स्याम स्वरूप है। कमल नाभि श्री कृष्ण को नाम ही है। कमल जिनकी नाभि से उपज्यो है कमल ते ब्रह्मा उपज्यों है। कमलाप कमला लक्ष्मी ताके पति हैं तिनके चरन कमल समेत गुन के जाप सौं मेरे मन मैं रहौ।

अंत—

दोहा

तिनके हित टीका किया सुनहु सकल कविराइ।
ओसवाल परसिद्ध जग रिषभ गोत्र सुपदाइ॥९॥
संवत सत अष्टा दसैं सावन छवि भृगुवार।
टीका हित सुलतानमल रच्यौ अमल सुपसार॥१०॥
रस पोथी को सुप जिनो हिय को चाह सुजान।
तो टीका पढ़ियौ भलो नींको ह्वै है ग्यान॥११॥

( सरस्वती भंडार )

(१०३) रसराज। रचयिता—मतिराम। साइज ६.५×८.४ इंच। पत्र-संख्या २४। लिपिकाल—सं० १७६७। प्रति बहुत जीर्ण हो गई है। पाठ शुद्ध है।

आदि—

दोहा

होत नायका नायकहि आलंबित शृंगार।
तातैं वरनौं नायका नायक मति अनुसार॥१॥
उपजत जाहि विलोकि कैं चित विचरति जिहि भाव।
ताहि बखानत नायका जे प्रवीन कवि राव॥२॥

अंत—

अनमिप लोचन बांम वह यातें; नंद कुमार ॥
मींचु गई जरि बीच ही विरहानल की झाल ॥५१८॥
समुझि समुझि सब रीझि हैं सज्जन सुकवि समाज ॥
रसिकनि के रस कौं कीयौ भयौ ग्रंथ रसराज ॥५१६॥

( सरस्वती भंडार )

(१०४) रस शिरोमणि। रचयिता—नरवर गढ़ के अधिपति महाराज रामसिंह। साइज ४-६ × ७-६ इंच। लिपिकाल—सं० १८५० । पत्र-संख्या ३३२। विषय-काव्य के नवों रसों के विविध अंगों का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन। रचना प्रौढ़ है।

आदि—

दूहा

विघन हरन आँनँद करन राधा नंद कुमार।
तिन्हैं परसपर होत है आलंबित शृंगार।

अन्त—

कूरम कुल नरवर नृपति छत्रसिंह परवीन।
रामसिंह तिहैं तनय यह वरन्यौ ग्रंथ नवीन ॥३३१॥
वरन वरन विचारि नीकैं समझियौ गुन धाँम।
सरल ग्रंथ नवीन प्रगट्यौ रस सिरोमनि नाँम।
माघ सुदी तिथि पूरना पग पुष्य अरु गुरवार।
गिनि अठारह सै वरस पुनि तीस संवत सार ॥३३२॥

( सरस्वती भण्डार )

(१०५) रस सरस। रचयिता—राय शिवदास। साइज ६-५ × ८-४ इंच। पत्र-संख्या ५२ । लिपिकाल—सं० १७६५, प्रथम आश्विन सुदी ६, भृगुवार। ग्रंथ आठ विलासों में विभक्त है। पद्य-संख्या ८५६। विषय—नायिका भेद और रसों के विविध अंग का विवेचन। लक्षण दोहों में और उदाहरण कवित्त, सवैया, छप्पय आदि में हैं। भाषा ब्रजभाषा है। रचना बहुत सरस और काव्य-कला-पूर्ण है।

आदि—

दोहा

विघन विदारन विरद वर वारन वदन विकास ॥
वर दे वहु वाढै विसद वांनी वुद्धि विलास ॥१॥

छप्पय

गौरी पतियर प्रेम विहसि गजमुष अवगाहौं ॥
रहति देषि गति जीव तिपुर तिनु चित्त उमाहौं ॥
तर्ने मोंद लषि काम संक पर तिय हिय धारी ॥
निंद कर्म मुष विषय निरषि रति दया विचारी ॥
संत सुद्ध रूप सुषि विरद करि विनय दाम श्रवननि धरौं ॥
रस सरस ग्रंथ चाहन रच्यौ नव रस मय शिव शिव करौं ॥२१॥

अन्त—

दोहा

कै तरु धरै सुग्रंथ मैं घर कवित्त कविराइ ।
ताही सौं गम्भीरता अरथ बरन दरसाइ ॥१२८॥
आठौं रस रस भेद मैं ले बरनैं मति ठानि ।
राज नीति मैं संभवैं ते मति लीजो मानि ॥१२६॥
सत्रह सै चौरानवै संवत सुभ वैशाष ।
भयो ग्रंथ पूरन सु यह छठ ससि सुष सित पाष ॥१३०॥

( सरस्वती भण्डार)

(१०६) रसिक पचीसी । रचयिता—रसराशि । साइज ४-२×२-६ इंच । पत्र संख्या १४ । लिपिकाल—सं० १८८० । पद्य-संख्या २६ (कवित्त) । विषय-गोपी-प्रेम वर्णन । रचना सरस है ।

आदि—

कवित्त

परम पवित्र तुम मित्र हो हमारे ऊधो
अंतर विथा की कथा मेरी सुन लीजिये ।
वृज की वे बाला जैसे मेरी जप माला यही
विरह की ज्वाला तामैं तन मन दीजिये ॥
मेरो विसवास मेरी श्वास रंगि रास (रसराशि ?) मेरे
मिलबे की प्यास आंन समाधान कीजिये ।
प्रीत सौं प्रतीति सौं लिखि है रस रीनिन सौं
पत्रिका हमारी प्रांन प्यारीन को दीजिये ॥१॥

अन्त—

राधेजू रसिक माहा रसक गोविन्द जूके
　　रसके संदेसनि में भरी रसकाई है।
रस ही के उत्तर रसीले व्रज वासिन के
　　सुनि सुनि उधोहू रसिकताई पाई है ॥
रसिक सुजांन माहा जांन श्री प्रताप भूप
　　तिनकी कृपा तें यहै बात बनि आई है।
रसिक सभा में रसरंग बरसायवें कों
　　रसिक पचीसी रसरासिहु बनाई है ॥२६॥

( सरस्वती भंडार )

(१०७) रसिक प्रिया। रचयिता—केशवदास। साइज ६×८·२ इंच। पत्र-संख्या ५७। लिपिकाल—सं० १७०४ पोष वदि १४ सोमवार। प्रति बहुत शुद्ध लिखी हुई है।

आदि—

छप्पय

एक रदनु गज वदन सदन बुधि मदन कदन सुत।
गवरी नंद आनंदकंद जग वंद चंद जुत ॥
सुपदाइक दाइक सुकिति गननाइक नाइक।
खलघायक घायक दरिद्र सब लाइक लाइक ॥
गुरु गन अनंत भगवंत भव भगतिवंत भव भय हरन।
जय केशवदास निवास निधि लंबोदर असरन सरन ॥१॥

अंत—

दोहा

जैसे रसिक प्रिया बिना देषिय दिन दिन दीन।
त्योंही भाषा कवि सबै रसिक प्रिया करि हीन ॥
बाढ़ै रति मति अति बढ़ै जांनै सब रस रीति।
स्वारथु परमारथ लहै रसिक प्रिया की प्रीति ॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(१०८) रसिक प्रिया की टीका। रचयिता—कुशलधीर। साइज १०-१×४-५ इंच। पत्र-संख्या १०८। लिपिकाल—सं० १७६६, आसोज सुदी ४, शुक्रवार। टीका

राजस्थानी भाषा में है जिसपर गुजराती का भी पुट लगा हुआ है। टीकाकारने बहुत सरल भाषा और बहुत थोड़े शब्दों में केशव की कविता के मर्म को समझाने की कोशिश की है। प्रारंभ का थोड़ा सा भाग यहाँ दिया जाता है :—

छप्पय

एक रदन गज बदन सदन बुद्धि मदन कदन सुत ॥
गवरी नंद आनंदकन्द जगवंद चंद जुत ॥
सुखदायक दायक सुकित जग नायक नायक ॥
खलघायक घायक दलिद्र सब लायक लायक ॥
गुन गन अनंत भगवन्त भक्तिवन्त भव भय हरन ॥
जय केशवदास निवास निधि लम्बोदर असरन सरन ॥१॥

टीका:—एक रदन कहे एक दांत छइ। हस्तिइनो बदन छे जेहनो घर छइ जे बुद्धिनउ मदन नो कंदर्पहार जे महादेव तेहनउ पुत्र छइ गवरी कहे,पार्वति तेहनो पुत्र आनंद कहे हर्ष तेहनो कंद छइ जग संसार जेहने पगे लागइ चंद्रमा ललाटे छइ जेहने सुख शाता नो देण हार छे वली भली कीर्ति नो देणहार छै खल गण मां अप्रेसर छै गेह-बली नायक योग्य छै दुर्जननो मारण हार छै बली दलिद्र नो मारण हार छै सर्व लायक उपमान योग्य छइ जे योग्य मां योग्य गुरू गरिष्ठ ज्यों मांहि गुण अनंत छइ ज्ञानवंत तेजवंत जे संसार मांहे शुद्ध भगति सेवाना करणहार तेहना संसार जे भय तेहना हरणहार छइ जयवंत हो केशव कहै छै जे निवास ठाम छै सब निधिनो मोटो उदर छै जेहना एहवो गणेश असरण अनाथ तेहनो जे शरण।

( सरस्वती भण्डार )

(१०६) रसिक प्रिया की टीका। टीकाकार—सूरति मिश्र। साइज़ १३-६×१० इंच। पत्र—संख्या २१६। प्रति पुस्तकाकार, सजिल्द और सचित्र है। कागज़ सफेद रंग का बहुत मोटा, चिकना और मज़बूत है। प्रत्येक पृष्ठ पर चारों ओर डेढ़ इंच चौड़ी कोर छोड़ी गई है जिसपर सुनहरे बेल-बूटे चित्रित हैं। पहले दो पन्नों पर चित्र सूची है। तीसरा पन्ना खाली है। चौथे पन्ने की दूसरी पीठ पर महाराणा शंभुसिंह जी का एक बहुत ही सुन्दर चित्र है। महाराणा साहब राज्य सिंहासन पर आसीन हैं और उनके सामने कवि राव बख्तावर जी अपने घुटनों पर एक पुस्तक रखे हुए बैठे हैं। पास में शिवलाल और परशुराम नामक दो चित्रकार, जिन्होंने इस पुस्तक के चित्रों को बनाया था, हाथ जोड़े खड़े हैं। इसके आगे के दो पन्नों पर पहले महाराणा शंभुसिंह जी का और बाद में बीकानेर के महाराजा जोरावरसिंह जी

का वर्णन है। जोरावरसिंह जी के वर्णन से ज्ञात होता है कि सुरति-मिश्र ने यह टीका उक्त महाराजा के आग्रह से बनाई थी और इसलिये इसका नाम 'जोरावर प्रकास टीका' रक्खा गया है:—

बीकानेर प्रसिद्ध है अति पुनीत सुभ धाम।
लछिमी नारायन जहाँ इष्ट परम अभिराम ॥२॥
... ... ... ... ...
... ... .... ... ...
श्री जोरावरसिंह जू राज करत तिहिं ठौर।
सब विद्या में अति निपुण जिन समान नहिं और ॥५॥
वैद्यक जोतिप न्याय अरु कविता रस में लीन।
तिन कवि सूरत मिश्र पै कृपा नेह अति कीन ॥६॥
बहु विधि सौं सनमान कर कही एक दिन बात।
पोथी केशवदास की सबै कठिन विख्यात ॥७॥
तिन में यह रसिक प्रिया अति गँभीर है सोइ।
तिहि टीका ऐसी करो ज्यों समझै सब कोइ ॥८॥
तब तिनके हित यह रच्यौ अति विस्तार बिलास।
नाम धर्यौ या ग्रंथ को जोरावर परकास ॥९॥
... ... .... ... ...
संवत सत अष्टादसै फागुण सुध गुरुवार।
जोरावर परकास कौ तिथि सप्तमि अवतार ॥२१॥

उपरोक्त वर्णन के बाद के पन्ने पर गणपति का चित्र है। तदंतर टीका प्रारंभ होती है। प्रत्येक पन्ने के एक तरफ मूल एवं उसकी टीका है और दूसरी तरफ उसी भाव का द्योतक सुन्दर चित्र है। प्रत्येक चित्र अपने रंग-ढंग का अप्रतिम और चित्र-कला-कौशल का उत्कृष्ट नमूना है। केशव की कविता और उसपर सूरति मिश्र की टीका को पढ़ लेने के बाद पाठक जब उसी चीज को चित्रकारी के रूप में देखता है तब उसका हृदय आनंदातिरेक से सहसा नाच उठता है और वह अपने आपको एक नई दुनियाँ में, नवीन वातावरण में पाता है। टीका केशव के शब्द-कौशल को समझने में सहायक होती है और चित्र उनके भाव-सौन्दर्य को हृदय तक पहुँचाते हैं। पुस्तक क्या हैं, उच्च कोटि के चित्रों का एक अलबम है। इसको इस रूप में तैयार करवाने में राज्य का ४६००) रू० खर्च हुआ है पर आज तो इससे चौगुने मूल्य में भी इस तरह का कार्य असंभव है। टीका २०७ वें पन्ने पर समाप्त हुई है। इसके बाद के बारह पन्नों पर १२ चित्र और फुटकर कविताएँ हैं। चित्रों में विभिन्न ऋतुओं

के दृश्य अंकित हैं और महाराणा सज्जनसिंह जी फाग आदि खेलते हुए बतलाये गये हैं। कविताओं में महाराणा सज्जनसिंह जी की यश-कीर्ति का वर्णन है। प्रति की लिखावट भी बहुत सुन्दर और आकर्षक है। अंतिम पुष्पिका लेख सुनहरी अक्षरों में लिखा हुआ है जिसमें लिपिकारने अपना नाम दुर्लभराम बतलाया है। इसके नीचे दो दोहे और हैं जिनसे सूचित होता है कि इस सचित्र प्रति को तैयार करवाने का काम महाराणा शंभुसिंह जी ने शुरू किया था जो महाराणा सज्जनसिंह जी के समय में समाप्त हुआ:—

"सिद्धश्री मदुमारमण चरण परिचरण संजाता खिलैश्वर्य धैर्य वीर्य प्रताप मण्डल खचित दिगंतराल वर्त्तवर्ति मुनि गण गीयमानाच्य शोभा सुरा पर मार्तंडायमानानां, श्री श्री श्री १०८ श्री श्री महाराजाधिराज श्रीमत्सज्जनसिंहजी इत्येषां मादेशातो भूसुर दशपुरा पर चंचु दुर्लभरामः ॥ सूत्रधार। चित्रकार। शिवलाल परशुरामाभ्यां। परिकर यत्नेन, बखावर राया मिधेनच सुचित्राद्यलंकार त्रिपुरा, कवि हृदयंगमा रसिक प्रिया, निर्वेध लक्षण नायिका, विविध स्वर्ण जटिताद्य यथास्थान स्थित सुचित्राक्षर वरालंकारादि भूषिता विरचिता ॥ गुणाग्नि निधि भूमित विक्रम हायनगते प्रौष्ठ पदीये वलक्ष पक्ष गते पञ्चमि रविवासरेऽलं जयतितराम् ॥"

दोहा

पुस्तक या नृप शंभु सौं चित्र सहित ही बद्ध।
ताकों श्री सज्जन सरस पूरन करी प्रसिद्ध ॥१॥
हुए चित्र जु अर्थ युत यथत कवी के बोध।
होय हीन कछु भाव तो छमियो बुध जन सोध ॥२॥

इस टीका के अंत का थोड़ा सा अंश यहाँ उद्धृत किया जाता है:—

( मूल )

दोहा

जाहें रति मति अति बढ़ें जांनें सब रस रीत।
स्वारथ परमारथ लहैं रसिक प्रिया की प्रीत ॥१६॥

इति श्रीमन्महाराज कुमार इंद्रजीत विरचितायां रसिक प्रियायां रस अन रस वर्ननं नाम षोडशः प्रभावः ॥१६॥

( टीका )

जाहें रति अति ॥ या रसिक प्रिया के पढ़े रति मति अति बढ़े और सब कहा सबरस तिनकी रीति जानें और स्वारथ कहा याकै बड़े चातुर्यता लहे सब सब राजा प्रजा कौं वल्लभ होई यह भाँति तो स्वारथ लहैं और श्री राधा कृष्ण कौ बरनन है ॥ या में तिनके ध्यान तें परमारथ लहैं। यामें रसिक प्रिया की प्रीति तें दोऊ बातें सिद्ध होयहि ॥१६॥

दोहा

जोरावर परकास कों पढ़ें गुनें चितलाय।
बुधि प्रकास अरु भक्ति निज ताहि देहि हरिराय ॥१७॥

इति श्रीमन्महाराज श्री जोरावरसिंह विरचिते रसिक प्रिया टीका विवरणे जोरावर प्रकासे रस अनरस वर्नन नाम षोडसो विलास: ॥१६॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(११०) रसोई लीला। रचयिता—हरिनाम। साइज ७-६×७ इंच। पत्र-संख्या ५। लिपिकाल—सं० १७२४। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अत्तर हैं। लिखावट भद्दी है। छंदोभंग भी बहुत है। एक दिन यशोदा किसी ब्राह्मण को अपने यहाँ भोजन का निमन्त्रण देती है। जिस समय वह ब्राह्मण भोजन करने लगता है, बालक कृष्ण भी उसकी भक्ति से मुग्ध होकर उसके साथ खाने लग जाते हैं। इसी कथा के आधार पर यह छोटा सा ग्रंथ तैयार किया गया है। कविता साधारण है।

आदि—

पांडे ऐक गोपाल उपासी। दीन देखन आवै ब्रीजवासी ॥
जसुमती सुन्यु गर मैं आयौ। नीवतो दे मंदीर पधरायौ ॥
अरव धुप दीपकु दीनु। सेरक चंदन वंदन कीनु ॥
दे आसनु वैठार्यौ पांडे। तोलुं तुरंत पठाऐ भांडे ॥
चुल्हा चौका सुन्दर कर्यौ। सीधो सुघरु तिहां ले धर्यौ ॥
चावरु चोपा वहोत मंगाऐ। सुंदर घी लकरे मनु भाऐ ॥

अन्त—

पाय प्रसाद मोद मनु मान्यु। जीवन जन्म सफल करी जान्यु ॥
वेर वेर आसीका सुनाई। मानिक महरि गोद भरी ल्याई ॥
माला तीलक वीरी करि दीनें। सरधा सहित डंडोत जु कीनें ॥
जो या लीला सुनैं अरु गावै। जन हरीनामु परमु पद पावै ॥

( सरस्वती भंडार )

(१११) राग-माला। रचयिता—हरिवल्लभ। साइज १०-४×६-४ इंच। पत्र-संख्या १२। लिपिकाल—सं० १८१६, ज्येष्ठ सुदी १३ बुधवार। कवित्त, सवैया, दोहा आदि कुल मिलाकर इसमें १०० पद्य हैं। यह एक संगीत शास्त्र का ग्रंथ है। इसमें भैरव, कौशिक, हिंडोल, दीपक, श्री और मेघ, इन छः रागों के स्वरूपों का वर्णन किया गया है। भाषा व्रजभाषा है।

आदि—

चौपाई

महादेव को मतो लहौं। पटरागनि के नामनि कहौं ॥
भैरव कौसिक अरु हिंडोल। दीपक सीरी राग फिनि बोल ॥
मेघ रागनि छुटो बखानि। इहै पुरुष तूं निहचै जानि।'

अन्त—

दोहा

हरिवल्लभ भाषा करी सब संगीत को सार।
तामैं संपूरन भयौ रागऽध्याय अपार ॥

( सरस्वती भंडार )

(११२) राजनीति रा दूहा। रचयिता—रीवां नरेश महाराज विश्वनाथसिंह जू देव। साइज ६-४×६-४ इंच। पत्र संख्या १७। पन्ने सिर्फ एक ही तरफ लिखे हुए हैं। लिपिकाल—सं० १८६१। प्रत्येक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२२ अक्षर हैं। लिखावट सुन्दर है। ग्रंथ दोहा—चौपाइयों में है। इसमें राजाओं को राजनीति, व्यवहार-कुशलता, राजकार्य-संचालन आदि की शिक्षा दी गई है। कविता मधुर है।

आदि—

कछुक धर्म कहि अब कहौं राजनीति व्यौहार।
जाहि किये भूपति तरैं यह दुस्तर ससार॥
साधु और विद्यारथी मंत्री अरु सरदार।
नृप सुत पांचों निज चलन भवनिधि उतरैं पार ॥
साधु सरीर साधि तप ठानै। विद्यारथी जो पढ़िबोइ जानै ॥
मंत्री सीलवान कुलवांनै। सास्त्र निपुन अरु लौकिक जानै ॥

अन्त—

पुन्य पाप सब प्रजन को लहत दसांस भुवाल।
तातें धर्महिं की सदां सबहि चलावहिं चाल ॥
चलहि चाल मंत्री सदां भूपति की जस चाल।
कबहुँ सुनन पावहि नहीं दुष की बात भुवाल ॥

( सरस्वती भंडार )

(११३) राज प्रकास। राव किशोरदास। साइज़ १०-७×८-३ इंच। पत्र-संख्या ६१। लिखावट पन्नों के सिर्फ एक तरफ है। प्रत्येक पृष्ठ पर १४।१७ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२४ अक्षर हैं। प्रति घसीटमाँ मारवाड़ी लिपि में लिखी हुई है। अक्षरों की बनावट भद्दी है। लिपिकाल—सं० १७१६। इसमें दूहा, कवित्त, मोतीदाम, निसाणी आदि विविध छंदों का प्रयोग किया गया है जिनकी संख्या कुल मिलाकर १३२ होती है। भाषा डिंगल है। पहले ५६ छंदों में प्रारंभ से लगाकर महाराणा जगतसिंह तक के मेवाड़ के राजाओं की वंशावली दी गई है। शेष ७६ छंदों में महाराणा राजसिंह के विलास-वैभव और शौर्य-पराक्रम का वर्णन है।

आदि—

दोहा

गणपति सरसति गरुड़पति अपपति हंसपति वांणि।
तुस्ट होय मो दीजीए जुगति पुस्टि इस्ट जांणि ॥१॥
दीन सुलभ देवा दुलभ क्रिपा वलभ हितकारि।
अलभ लभ लभै इकतिन लभ लभै नर नारि ॥२॥
जुगति जगत जीवै जचै उगति विगति अणपार।
निरत फुरत वांणी त्रमल सुरति सभा संसार ॥३॥
रांणों प्रतपै राजसी धर गिरपाटउ घोर।
राज प्रकासित नाम गहि कहि कहि राव किसोर ॥४॥

अंत—

दोहा

काम ती रती कमल विमल राह विसतार।
धनि हिंदू हिंदवाण धनि कवि धनि कीय करतार ॥१३१॥

छप्पय

कवि धनि कीय करतार चार राजसी विराजै॥
सर गिरवर संचरी छत्रधारी कीत छाजै॥
चंद दुर्नींद नरींद तेज सीतल अवतारी॥
सतजुग त्रेता हूंत चार द्वापर हू भारी॥
अंक गिरह तेणि आईस अर्णी जाम नसातां जाणीयौ॥
राजसी रांण अविचल रहो राव किसोर वखाणीयौ ॥१३२॥

( सरस्वती भंडार )

(११४) राज विलास। रचयिता—मानसिंह। साइज़ १०×६ इंच। पन्नों पर संख्यात्मक अंक लगे हुए नहीं हैं, पर गिनती में १६८ होते हैं। प्रत्येक पृष्ठ पर ११ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २४।२५ अक्षर हैं। अक्षर बड़े बड़े, लगभग आध इंच आकार के सुन्दर रूप में हैं। यह प्रति सं० १७४६ में मेवाड़ के महाराणा जयसिंह जी के समय में लिखी गई थी। इसका पाठ बहुत शुद्ध है और सारे ग्रंथ में कहीं भी छंदो भंग नजर नहीं आता है।

आदि—

दोहा

सेवत सुरनर मुनि सकल अकल अनूप अपार।
विबुध मात वागेश्वरी दिन दिन सुख दातार ॥१॥
देवी ज्यों तुम करि दया कालिदास कवि कीन।
वरदायिनी त्यों देहु वर निर्मल उक्ति नवीन ॥२॥

अन्त—

छप्पय

पँ उत्तम आचार निबल आधार सबल नृप।
सुरहि संत जन सरन जग्य घन दांन होम जप ॥
विस्तारन विधि वेद ईस प्रासाद उद्धरन।
असुरायन उथ्थपन सुकवि घन वित्त समप्पन ॥
दिन दिनहिं सदाव्रत पट्टदरस भुंचाई यदुनाथ मति।
कहि मान राण राजेस यों चत्रीपन रक्खन्त चिति ॥

(सरस्वती भण्डार)

(११५) राजा रिसालू री वात। रचयिता—चारण नरबदो। साइज़ ८·४×५·८ इंच। पत्र-संख्या १४। प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २४।२७ अक्षर हैं। अक्षर सुन्दराकार और लिखावट साफ है। प्रति सं० १८२२, वैशाख वदि ५ गुरुवार की लिखी हुई है। इसमें श्रीपुर नगर के राजा शालिवाहन की कहानी है। कहानी गद्य-पद्यात्मक है। भाषा राजस्थानी है।

आदि—

वारता

श्रीपुर नगर को राजा सालिवाहन राज करे छै। तिणरे पाटे राजा समसत राज करे छे। तिणरे सात असतरी छै। पिण पुत्र नहीं। बेटा वासते घणा देव देवता पुज्य

पटदरसण छतीस पाखंड । ग्रनेक दाय उपाय कीधा । पिण पुत्र नहीं । तदी राजा कहे । पुत्र विना माहरो राज किसां कांमरो । यत उक्तं:—

सिंघालो ग्रर खेलणो जिण हेक कुल न जाउ ।
तास पुराणी वाड़ जम दन दन माथे पाउ ॥

ग्रन्तं—

राजा रसालु हंदि वातड़ी कुंडी कथीयन सोयवें ॥
गावे चारण नरवदो हसति पायक मोजवें ॥

( सरस्वती भण्डार )

(११६) **राणा रासो** । रचयिता—दयालदास । साइज़ १३-२×८ इंच । पत्र-संख्या १२४ । प्रति सजिल्द एवं पुस्तकाकार है और मशीन के बने हुए सफेद रंग के काग़ज़ पर लिखी हुई है । २७ वें छंद के बाद के ६६ छंदों को लिपिकार लिखना भूल गया था जिनको ६×५-५ इंच साइज़ के पीले रंग के पाँच अलग पन्नों पर लिखवा कर पहले और दूसरे पन्ने के बीच में बाद में जोड़ा गया है । इन पन्नों की लिखावट किसी दूसरे व्यक्ति के हाथ की है । प्रति के लिखने में लिपिकार ने बहुत ग़लतियाँ की हैं जिनकी शुद्धि स्थान २ पर पेंसिल से हाशिये पर कर रखी है । यह प्रति सं० १६४४ की लिखी हुई है और, जैसा कि इसकी पुष्पिका से सूचित होता है, सं० १६७५ के आदर्श की नक़ल है:—

" सं० १६७५ का माहा वद ५ सुभं लिखतां भाई सोभजी । यह राणा रासो की पुस्तक जिला रासमी के परगना गलूंड के फूलेस्या मालियों के राव दयाराम की पुस्तक सं० १६७५ की लिखी हुई से राजस्थान उदयपुर गोरवाल विष्णुदत्त ने सं० १६४४ का मृगशिर विद १४ के दिन पंडित जी श्री मोहनलाल जी विष्णुलाल जी पंड्या के पुस्तकालय के लिये लिखी " ।

राणा रासो की पद्य संख्या ८७५ के लगभग है । चंदकृत पृथ्वीराज रासो की तरह इसमें भी रसावला, विराज, साटक आदि प्राचीन छंदों का प्रयोग हुआ है और भाषा शैली भी बहुत कुछ उससे मिलती-जुलती है । यह एक ऐतिहासिक काव्य ग्रंथ है जिसमें महाराणा कर्णसिंह ( सं० १६७६—८४ ) तक के मेवाड़ के राणाओं का वर्णन है । ग्रंथ का आदि और अंतिम भाग नीचे दिया जाता है ।

ग्रादि—

दोहा

विस्व रचित विधि ने जपे गजमुप गवरी नंदु ।
सो जपि जपि पावन करो थपि थपि बुद्धि समंदु ॥१॥

सारद ज्याके वदन पर तुम कीनो बसि बासु ।
दीन दयाल दीरघ दमा तिनके परम प्रकासु ॥२॥
सीसोदा जगपति नृपति ता सुत राजर रांनु ।
तिनके निरमल वंस को करयौ प्रसंस बखानु ॥३॥

अंत—

सेवें सबै करंन को रांन भांन के पाइ ।
चिंता डर उपजे नहीं दरसन ही दुख जाइ ॥
चंद छंद चहुवांन के बोली डमा विसाल ।
रान राम अतिहास कूं दीरे न पलन दयाल ॥

यह प्रति महता जोधसिंहजी के पुस्तकालय में सुरक्षित है।

(११७) राम चन्द्रिका । रचयिता—केशवदास । साइज १०×७·५ इंच । पत्र संख्या ८० । लिपिकाल सं० १८२७, वैशाख वदि २ शनिवार । पाठ प्रायः शुद्ध है।

आदि—

कवित्त

बालक मृनालनि ज्यों तोरि डारै सब काल
कठिन कराल कै अकाल दूरि दीह दुप को।
विपति हरत हठि पदुमिनि के पात सम
पंक ज्यों पताल पेठि पठवै कलुष को ॥
दूरि के कलंक अंक भव सीस ससि सम
राषत हैं केसोदास दास के वपुष को।
सांकरे [की सांकर न सनमुष होत ही तो]
दसमुष मुष जोवै गजमुष मुष को ॥१॥

अंत—

तोटक छंद

ऐसे राघव जिनि विसराए । जन्म जनम तेई डहकाए ॥
अलष पुरुष जगदीस जगत गुर । जगत जनक ध्यावै तीन्यौ पुर ॥
इहि इहि भांति त्रियो उद्धारे । भक्तहि राषि अभक्तहि मारे ॥
जो कोउ मकर अन्हाय प्रयागे । करै तपस्या निसुदिन जागे ॥
अस्वमेध जो कोटिन कीजै । तुला तौलि कंचन बहु दीजै ॥
जप तप संजम कीं जो करै । राम कथा नहिं सो पटतरै ॥
जो कोउ श्रवन सुनै रामायन । जनमैं फिरि न होइ पारायन ॥

बोहत लही पायर तज्ञ बुइत तिन प्रमांगु कपि राई।
लपी श्री राम नाम गिर डारत दधि सिरि जात तिराई ॥
इन्द्रजीत वहि कुंभ दसानन सुर गइ वंदि छिड़ाई।
सकल संग्राम त्रिलक कपि स्यन्या अमृत आंणि जिवाई ॥
जां के चरण गहत सरणागति लंक बभीषण पाई।
माघवदास चरण रज महिमा हणुमांन रघुभाई ॥

( सरस्वती भंडार )

(१२०) रास। रचयिता—व्यास। साइज ७-६×७ इंच। पत्र-संख्या ७। लिपिकाल—सं० १७८४। लिखावट भद्दी है। पद्य-संख्या २७। विषय—राम वर्णन। भाषा व्रजभाषा है। रचना मधुर है। ग्रंथारंभ इस प्रकार होता है:—

सरद सुहाई आई राति। दसौं दिस फूल रही वन जाति ॥
देषि स्याम मन सुप भयौ। त्रोविध पवन दी दुप भयौ ॥
ससी गोमंडित जमुना कूल। बरिषत बिटप सुधा फल फूल ॥
राधा रवन बजायौ बैंन। सुनि धुनि गोपिन उपज्यौ मैंन ॥

( सरस्वती भंडार )

(१२१) रास विलास। रचयिता—रसिकराय। साइज ८-८×६ इंच। पत्र संख्या १४। लिपिकाल—सं० १८०० के लगभग। भाषा—व्रजभाषा। विषय—राम वर्णन। ग्रंथ छोटे २ पाँच अध्यायों में विभक्त है जिनमें सब मिलाकर १४६ पद्य हैं। कविता मधुर है।

आदि—

छप्पय

श्री राधा चरनारवृन्द आनंद मोदकर।
नव पल्लव दल मंजु ललित जावक वर सुंदर ॥
नव प्रसून जनु कुंद चंद सम रूप पयूषैं।
मनि नूपुर जगमगहि फैलि रही बिबुध मयूषैं ॥
अभिराम सकल दुविधा सम निकाम धाम वर्दंत रहत।
दुप दंद कंद दंद सकल सु नंदनंदन बंदन करत ॥१॥

अन्त—

दोहा

मदनमोहन माधुरी छवि निरषि लोचन कोर।
कलपतरू गोपाल जनु कोसदा जुगुल किसोर ॥

जथा मति प्रभु भक्ति ते बरनी कथा रसाल ।
चारि पदारथ दाहिने रसिकराइ गोपाल ।
संवत संत्रैसै समै पचपन भादों मास ।
आठें बुध गोपाल जन बरन्यौ रास बिलास ॥

(सरस्वती भंडार)

(१२२) रुक्मिणी परिणय । रचयिता—रीवां नरेश महाराज रघुराजसिंह । साइज़ १३-१/८ इंच । पुस्तकाकार और सजिल्द । पत्र संख्या २४० । प्रत्येक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १४।१६ अक्षर हैं । अक्षर बहुत सुन्दर हैं । ग्रंथ २१ खंडों में विभक्त है । इसमें कृष्ण-रुक्मिणी के विवाह की कथा बड़ी सरस भाषा तथा विविध छंदों में वर्णित है । ग्रंथ शृंगाररस प्रधान है । पर प्रसंगानुसार वीर, रौद्र आदि अन्य रसों की भी इसमें अच्छी छटा दिखाई पड़ती है । प्रति में लिपिकाल का उल्लेख नहीं है । पर बहुत पुरानी भी यह दिखाई नहीं देती । अधिक से अधिक ७० वर्ष की पुरानी होगी ।

आदि- ·

सोरठा

जय केशव कमनीय चेदिप मागध मद मथन ।
जय रुकमिनी सुपीय जदुकुल कुमुद मयंक जय ॥
पंगु चढ़ैं गिरि शृंग जासु कृपा मूकहु बदहिं ।
श्रीमुख पंकज भृंग सो माधव रक्षक रहै ॥

अन्त—

मैं निज मति अनुसार रुकुमिनि परिनय को कयौ ।
सज्जन करि सुविचार समुझि सुखित ह्वै हैं सदा ॥
बोनइस सैं अरु सात भादव सित गुरु सप्तमी ।
रच्यौ ग्रंथ अवदात रुकुमिनि परिनय नाम जेहि ॥

(सरस्वती भंडार)

(१२३) रुक्मिणी मंगल । रचयिता—केसौराय । साइज़ ६-८×६-२ इंच । पत्र संख्या १०४ । लिपिकाल—सं० १७४२, चैत्र सुदी ११ सोमवार । प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में १४।१८ अक्षर हैं । विषय—श्री कृष्ण रुक्मिणी के विवाह और रास आदि का वर्णन है । इसमें दोहा, कवित्त, सवैया इत्यादि कई प्रकार के छंदों का प्रयोग किया गया है । भाषा ब्रजभाषा है । बड़ी प्रौढ़ और भावपूर्ण रचना है ।

आदि—

दोहा

सिधकरन दुख भयहरन हरन विघन बहुभाय।
ता गणपत के पद कमल वंदति केसौराय॥

छंद चरचिरी

क्रीट मुकुट सीस जटत देपत छवि पाप कटत गवर नंद भाल चंद जैजै गणनायकं।
विघनहरन सिधिकरन वंदत जे चरन कमल ताम दुखसंताप दरन रिध सिध दायकं॥
वक्र तुंड सरूप करन आपदा दलद्र हरन रडपाल सुर नरन नमस्ते विनायकं।
सुभा धार अति उदार तारन संसार भार केसौराय ध्यान धार हैं सदा सहायकं॥

अन्त—

नृपति विक्रमांजीत सुसंवतु सत्तरह सैं पच्चासा।
श्री हरि रुकमनि जन्म ब्याह को कह्यौ भकति सा रासा॥
ऐकादशी कृशन फांगुन की मथुरा मधि सुभ भाइन।
काइथ केसौराइ कियौ पूरन गिरंथ सुभ चाइन॥
जा विध श्री हरि रुकमनि जू करि दया बोध प्रगटायौ।
ताही विध बहु भगति प्रीतसौं रस रहस्य निज गायौ॥
सब कवि कोविद सौंहौं बहु बिन पुन नति करत जोरि कर।
भूल देख दोखौ बनाइ कें कीजै छिमा बिबधवर॥

( सरस्वती भण्डार )

(१२४) रूप मंजरीः प्रति नं० १। रचयिता—नंददास। साइज ६-५×८-४ इंच। पत्र-संख्या १५। लिपिकाल-सं० १७६८ श्रावण वदि ३, शनिवार। पद्य संख्या ३६२। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है। इसमें भैदरपुर (विदर्भ?) के राजा धर्मसेन की कन्या रूप मंजरी के रूप और कृष्ण के साथ उसकी प्रेम-भक्ति की कथा वर्णित है। बीच में नवोढ़ा, मुग्धा आदि नायिकाओं का भी संक्षिप्त वर्णन है। शृंगाररस की अत्युत्कृष्ट रचना है। भाषा भी इसकी बहुत प्रौढ़ और परिमार्जित है।

आदि—

दोहा

उर धरि गुर आनंदमय नंद सुमति अनुसार।
रच्यौ चहतु इक रस कथा कृष्ण कथा जिहि सार॥१॥
रूप मंजरी नाम इह भरी सुप्रेम प्रमोद।
कवि जन मन अलिगन सकल सरसैं सरस विनोद॥२॥

चौपाई

पुनि प्रनऊं परमारथ जोई। घट घट विवट पूरि रह्यौ सोई ॥
ज्यौं जल भरि बहु भाजन माहीं। इंदु एक सबही में छाहीं ॥२॥

अन्त—

चौपाई

अलि विनु कमल कहा पहिचानैं। पहिचानैं तो रसु नहिं जानैं ॥
निपट ही निरमोलिक नग आही। नैन हीन क्यौं पावैं ताही ॥३६०॥
दारू मैं दहन कहत सब कोई। जतन विना नहीं परगट होई ॥
आगि आगि कर सीतु न जाई। जब प्रगटै तब ही सुषदाई। ३६१॥

दोहा

कथनी कियैं न पाइयैं कानी पहये सोइ।
बातनु दीपकु ना वरैं बारैं दीपकु होइ ॥३६२॥

प्रति नं० २। साइज ११–५×५ इंच। पत्र संख्या २८। लिपिकाल—सं० १७२६, मार्गशीर्ष शुक्ला ११ सोमवार। प्रति बहुत जीर्णावस्था में है। प्रायः सभी पन्नों को स्थान-स्थान पर उदई ने खा रखा है। लेकिन सौभाग्य से पाठ फिर भी सुरक्षित है। यह उपरोक्त प्रति नं० १ से ७२ वर्ष पहले की लिखी हुई है। लेकिन उसकी अपेक्षा इसमें ८५ पद्य कम हैं अर्थात इसकी पद्य संख्या २७७ है। इसमें उक्त प्रति वाले वे बहुत से पद्य नहीं हैं जिनमें रूपमंजरी के सौन्दर्य्य तथा नवोढ़ा आदि नायिकाओं का वर्णन किया गया है। इस के सिवा दोनों के आदि-अंत के छंदों में भी थोड़ा सा अंतर है। यदि यह उक्त प्रति के बाद की लिखी हुई होती तो 'यह उसका सारांश है,' 'लिपिकार ने लिखने में भूल कर दी है' इत्यादि बातों का अनुमान करने की गुंजाइश रहती। पर अब इस तरह के खयाली घोड़े दौड़ाने के लिये कोई स्थान नहीं रह गया है। स्पष्ट है कि दोनों दो भिन्न आदर्शों की प्रतिलिपियाँ हैं।

आदि—

दोहा

प्रथमहि प्रनऊ प्रेम मैं प्रजोति जो आहि।
रूप उपावन रूप निधि नेति कहित कवि ताहि ॥१॥

चौपाई

परम प्रेम पधित इक आही। नंद जथा मति बरनत ताही ॥
जाकैं सुनत गुनत मन सरसै। सरस होइ रस बसन ही दरसै ॥२॥

अंत—

चौपाई

तिनकी यह लीला रस भरी। नंददास निज हित के करी।
जो इहि हित सों सुनैं सुनावैं। सो पुनि परम [?] पद पावै ॥२७५॥

दोहा

जदपि अगम ते अगम अति निगम कहत है ताहिं।
तदपि रंगीले प्रेम ते निपट निकट प्रभु आहिं ॥२७६॥
कथनी नाहिन पाइये करनी पाइये सोइ।
बातें दीपक नां बरै बारे दीपक होइ ॥२७७॥

(१२५) रोशन नाटक। रचयिता—शिवनाथ। साइज़ ७.७×५.८ इंच। पत्र-संख्या २१। लिपिकाल—सं० १८६८, फाल्गुण बदि ७। पद्य-संख्या ५६६। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है। इस में काबुल के बादशाह मलूकशाह के चार पुत्रों की कहानी है। रचना सरस और भावपूर्ण है।

आदि—

दोहा

ध्यावत गनपति के सदा केते विघन विलात।
आदि पुरुष दाया सदन आनंद अति अधिकात ॥१॥
बीना माला गुनन की सुप आला सामाइ।
देउ बुद्धि जाते कछू बरनौं कथा बनाइ ॥२॥
है सांचो बलिरामपुर विजुलेसुरि अस्थान।
जोगीराज महंत तहँ मोतीगिर सुभ ग्यान ॥३॥
महापात्र सिवनाथ सों तिन पुनी कही दीन।
कथा रचो मरताव की जामैं जुगुति नवीन ॥४॥

अन्त—

दोहा

संवत मुनि सर वसु ससी सुदि असाढ़ छुटि छेलि।
कथा रची बलिरामपुर मोतीगिरि अवरेगि ॥

महापात्र सिवनाथ कवि अग्रनी वास हमेस।
समासिंह को सुत सदा सेवक चरन महेस॥
(सरस्वती भंडार)

(१२६) लीलावती भाषा। रचयिता—लालचंद। साइज़ ६-६×५-१इंच। पत्र-संख्या २५। प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३६।४० अक्षर हैं। लिखावट बहुत सुन्दर है। लिपिकाल—सं० १७८७, ज्येष्ठ वदि ६ चंद्रवार। विषय-गणित। संस्कृत के प्रसिद्ध ग्रंथ लीलावती का भाषान्तर है। इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं। बीच में कहीं २ रेखा-चित्र भी हैं। रचना बहुत उपयोगी और हिंदी के गौरव को बढ़ाने वाली है।

आदि—

कवित्त

सोभित सिंदूर पूर गज सीस नीके नूर
एक दंत सुंदर विराजै भाल चंद जू।
सुर कोरि करि जोरि अभिमान दूर छोरि
प्रणमत जाकै पद-पंकज अमंद जू॥
गोरी पूत सेवइ जोऊ सोऊ मन चिंत्यो
पावइ रिद्धि वृद्धि सिद्धि होत हैं आनंद जू।
विघन निवारइ संतलोक कुं सुधारइ
ऐसे गणपति देव जय जय सुखकंद जू॥

अंत—

दोहा

बीकानेर बडो सहर चिहुं दिसि मैं परसिद्धि।
घर घर घण कंचण प्रबल वर वर रिद्धि समृद्धि॥
घर घर सुंदर नारि शुभ झिगमिग कंचण देह।
कोकिल कंठी कामिनी दिन दिन वधतैं नेह॥
गढ मठ मंदिर देहरा देपत हरपै नैंन।
कवि उपमा ऐसी कहैं स्वर्ग लोक मनु ऐंन॥
राजै तिहाँ राजा बडो श्री अनूपसिंह भूप।
राष्ट्र वंश नृप करण सुत सुंदर रूप अनूप॥
जस प्रताप रवि तेज सम पसरत जगत प्रकास।
वइरी भूप वडा वडा तिमिर जेम हुवै नास॥
जां लगि सूर समुद्र ससि मेरु मही गिर राज।
तां लगि भाषा ग्रंथ यहु वरतो जन सुख काज॥
(सरस्वती भण्डार)

(१२७) वचनिका राठौड़ रतनसिंह महेसदासोत री। रचयिता—जग्गा जी साइज १२×४ इंच। पत्र-संख्या १४। लिपिकाल—सं० १७६२, माह वदि १०, शनिवार। प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ४०।४५ अक्षर हैं। लिखावट बहुत भद्दी है और इसलिये पढ़ने में बहुत कठिनाई होती है। भाषा डिंगल है। पद्य-संख्या २६५। इसमें जोधपुर के महाराजा जसवंतसिंह और शाहजहाँ के विद्रोही पुत्र औरंगज़ेब और मुराद के उस युद्ध का वर्णन है जो उज्जैन की रणभूमि में सं० १७१५ में हुआ था। रतलाम के राठोड़ राजा रतनसिंह इस लड़ाई में बड़ी वीरता के साथ लड़ते हुए काम आये थे। अतः उन्हीं के नाम से इस ग्रंथ का नाम करण हुआ है। वीररस की बड़ी सबल और उत्कृष्ट रचना है।

आदि—

गाहा

गणपति गुणे गहीरं गुण भाइग दान गुणे दयणं ॥
सिधि ऋधि सुबुधि सधीरं सुंडाहल देव सुमसनं ॥

कवित्त

समरि विमन मिव सगति सीध दाता सरसति।
धर्मांशुं कमधज पुहवी राजा छत्रपति ॥
वल जेहा चक्कवै हूवा जिण वंस नरेसर।
त्याग स्याग निकलंक वंस छत्रीस तणा गर ॥
गजराज दियण भंजण गजां ढभै विरुदां ऊपरें।
कुल मांय धरे प्रगटीयौ कमंध रतनमलि रण में लरै ॥

अन्त—

दोहा

जोड़ भंयो सदीयौ जगाँ रामौ रतन रसाल।
सूरां पूरां सांमलो भड़ मोटा भूपाल ॥

(१२८) वन परिक्रमा। रचयिता—माधौदास। साइज ६×४-६ इंच। पाँच पन्नों का छोटा सा ग्रंथ है। प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।३० अक्षर हैं। लिपिकाल अज्ञात है। इसमें वृन्दावन की परिक्रमा का वर्णन है। कविता साधारण कोटि की है।

आदि—

दोहा

प्रथम चरण विनती करूं श्री राधे कृष्ण उदार।
मथुरा मंडल करत हैं ये हरि नित्य विहार॥

अंत—

परम भगत रुचि उपजहि उर आणंद प्रकास।
श्रीहरिदासन दास गावै माधोदास॥

( सरस्वती भंडार )

(१२६) वात संग्रह। साइज १६-८×१०-५ इंच। पत्र संख्या ३५२। बीच में दस पन्ने कोरे हैं। यह प्रति सं० १८२३ में मेवाड़ के महाराणा अरिसिंह जी (दूसरे) के लिये लिखी गई थी। इसमें राजस्थान की बहुप्रचलित १०५ कहानियाँ संग्रहीत हैं। कहानियों के नाम ये हैं:—

१ सदा भाटी री वात
२ जगदेवजी री वात
३ शामा री वात
४ खेमां बजारी री वात
५ रेवारी देवसी री वात
६ रत्ना हीरां री वात
७ भला बुरा री वात
८ काणां रजपूतरी वात
९ गंध्रपसेण री वात
१० चौबोली राणी री वात
११ पेला बोल री वात
१२ दूजा बोल री वात
१३ तीजा बोल री वात
१४ चौथा बोल री वात
१५ पाँचमा बोल री वात
१६ राजा सुशील री वात
१७ राजा भोज और माव पंडित री अर राणी भाणमती री वात
१८ भोज राजा अर चार चारणां री वात
१९ राजा अर छींपण री वात
२० वीरोचंद महता री वात

२ राजा चंद री वात
२२ हरिदास चवांण री वात
२३ जैमा सरवहीया री वात
२४ कुंवर रायधण री वात
२५ पोपांबाई री वात
२६ कंवलयाइत रा साह री वात
२७ सूरज रा वरत री वात
२८ राजा पराक्रमसेण री वात
२९ तणा रा भारत री वात
३० श्रोपाणां री वात
३१ रजपूत श्रालणसी री श्रर सादा साह री वात
३२ दोवाली री वात
३३ भाट्यां री श्रांप जुदी हुई जणी री वात
३४ वेलांकरा री वात
३५ भला बुरा री वात
३६ राजा भोज श्रर खापर्‌या चोर री वात
३७ मोरडी हार गल्यो जणी री वात
३८ दिल्ली रा हुंसनायक री वात
३९ चित्रसेण कुंश्रर री वात
४० पातसाह चंग रा बेटा री वात
४१ पाटण रे बामण चोरी कीदी जणी री वात
४२ चार श्रपछरां री श्रर राजा इन्द्र री वात
४३ कुंवर भूपतसेण री वात
४४ शाह ग्याना री वात
४५ वंसी री उत्पति री वात
४६ दीद मान रा फल री वात
४७ नरवदन ने नरसिंह दल री वात
४८ राजा विजयराव री वात पेली
४९ राजा विजयराव री वात दूजी
५० राजा विजयराव री वात तीजी
५१ राजा विजयराव री वात चौथी
५२ राजा विजयराव री वात पाँचमी
५३ राजा विजयराव री वात छठी
५४ राजा विजयराव री वात सातमी
५५ राजा विजयराव री वात आठमी
५६ राजा विजयराव री वात नमी

(१३८) वाराणसी विलास। रचयिता—देवकर्ण। (सरस्वती भंडार) पत्र-संख्या १५२। लिपिकाल—सं० १८७३। साइज १४·४×६·८ इंच। विषय—वाराह पुराण के काशी खंड का भाषानुवाद। ४०५२ छंदों का यह एक बहुत बड़ा ग्रंथ है जो तीस 'विलासों' में विभक्त है। इसमें दोहा, सोरठा, छप्पय, गीतिका, त्रोटक, तोमर आदि कई तरह के छंदों का प्रयोग किया गया है। भाषा व्रजभाषा है। कविता प्रौढ़ और प्रांजल है।

आदि—

छप्पय

सुंडा दंड प्रचंड रंग मंडित सिंदूर वर।
भाल चंद जगचंद्र शुभ्र तिरपुंड्र तास तर॥
मनिमय सुवन किरीट हेम सिर छत्र विराजित।
अलि गुंजत मद लोभ लोल कुंडल श्रुति राजत॥
भुज चारि चारु भूषन कलित लंबोदर असरन सरन।
नित देवकरन बंदन चरन हर नंदन आनंद करन॥१॥

दोहा

लायक वरदायक सुमिरि गननायक हरनंद।
वारानसी विलास पुनि वरनत रचि शुभ छंद॥२॥

अंत—

छप्पय

भोगि सुभोग अखंड बहुरि शिवलोकहि पावहिं।
शिव वा शिवगन होत फेरि मृतलोक न आवहिं॥
कुंभ योनि तप भोन महा कहिये मति भारी।
अब तुव मन में कहा सुनन इच्छा सुखकारी॥
कहि देवकरन कासी कथा सुनत कहत पातक दहत।
मुनि बिना संक बूझो सु तुम मोहि महा आनंद लहत॥११३॥

(सज्जन वाणी विलास)

(१३१) विक्रम पंचदंड चौपई। रचयिता—सिद्धसेन। साइज १०-५×४-७ इंच। पत्र-संख्या २४। प्रति में लिपिकाल दिया हुआ नहीं है। अनुमानतः कोई ३०० वर्ष की पुरानी दिखाई पड़ती है। इसमें विक्रमादित्य के न्याय, शासन-प्रबंध, वैभव इत्यादि का वर्णन है। ग्रंथ पाँच 'आदेशों' में विभक्त है। पहले आदेश में ६१, दूसरे में ६४, तीसरे में ७४, चौथे में ४७ और पाँचवें में १११ छंद हैं। इस प्रकार पूरे ग्रंथ की छंद संख्या ४१७ है। मुख्य छंद दोहा-चौपई हैं। भाषा गुजराती मिश्रित राजस्थानी है।

आदि—

दोहा

जयउ पास जीराउलो जगमंडण जिणचंद।
जास पसाइं पांमीइं नितु नितु परमाणंद॥
वरकांणइं जांणइं सहू त्रेवीसमो जिणेस।
जेह तणी सहुइं वहइं आण जिसी परसेस॥

अन्त—

चौपई

गुरु कहै अम्हे धन केथउं करूं। कहे राजा मैं कीधउं वणउं॥
तीणें धनइं जिण हरउ कार। नगर कराविउ संघ उदार॥
विक्रम ना गुण हीयडै धरी। पंचदंड छत्र ऊचरी॥
पनर छपन मास वैसाख। कीधउ वाजे धउलै पाख॥
भणैं गुणैं जे सांभले तेह तणी संकट सवि टलइ॥
राज रिद्धि नइ रुड़ी बुद्धि ते पामइं अष्ट महासिद्धि॥

(सरस्वती भंडार)

(१३२) विज्ञान गीता। रचयिता—केशवदास। साइज ६·५×८·४ इंच। पत्र-संख्या ४०। लिपिकाल—सं० १७६६ भादों सुदी २, भृगुवार। यह प्रति मेवाड़ के महाराणा जगतसिंह जी के लिये लिखी गई थी। पाठ शुद्ध है।

आदि—

कवित्त

जोति अनादि अनंत अमित अद्भुत अरूप गुनि।
परमानंद पावन प्रसिद्ध पूरन प्रकास पुनि॥
निन्य नवीन निरीह निपट निर्वान निरंजन।
सम सर्वग सर्वग्य सर्वचित चिंतत विद्वन॥
वरनी न जाइ देखी सुनी नेति नेति भाषत निगम।
ताकौं प्रनाम केसव करत सु अनुदिन करि संजम नियम॥१॥

अन्त—

दोहा

सुनि सुनि केसवराय सौं रीझि कह्यौ नृपनाथ।
मांनि मनोरथ चित्तके कीजै वैसैं नाथ।२४।
वृत्ति दई पुरपांनि की देहु बालकनि आसु।
मोही आनौं जानि कै दे गंगा तट वासु।२५।
वृत्ति दई पदवी दई दूरि कर्यौ दुप आसु।
जाइ करौ सकलत्र सौं श्री गंगा तट वासु।२६।

( सरस्वती भंडार )

(१३३) विनय माला। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथ सिंहजू देव। साइज़ ६-२×४-६ इंच। पत्र संख्या ४०। लिपिकाल—सं० १८८६। विषय—राम-चरित्र। तुलसीकृत विनयपत्रिका के ढंग पर इसकी रचना भी पदों में की गई है। कुल मिलाकर इसमें ११४ पद हैं। बड़ी सरस और भक्ति-भावपूर्ण रचना है। पहला पद यहाँ दिया जाता है।

जयति सोक सब हरन बहु मोद उर भरन जग विदित असरन सरन मोर स्वामी।
जैति दीन हित करन संदेह दल दरन विमुषन हैं सनमुष करन हृदै जामी॥
जैति अकल निरुपाधि निरपाधि जन मन बरन सच्चिदानंद तन भूमि धारी।
जैति दीन विसुनाथ भव मग्न तारन प्रियादास पद जुगुल बंदे मोदारी॥१॥

( सरस्वती भण्डार )

(१३४) विनोद रस । रचयिता—सुमतिहंस । साइज़ ८-५ × ५-५ इंच । पत्र-संख्या ७ । लिपिकाल—सं० १७२७ श्रावण वदि ३ । पद्य-संख्या १६७ । ग्रंथ दोहा-चौपई में है । बीच में कहीं कहीं संस्कृत के श्लोक भी हैं । इसमें उज्जैन के राजा विक्रमादित्य के पुत्र जयसेन और वहाँ के नगर सेठ श्रीदत्त की पुत्री लीलावती की प्रेम-कथा वर्णित है । ग्रंथ का दूसरा नाम 'जयसेन लीलावती री चौपई' भी है ।

आदि—

दूहा

सरसति नमि सुवचन रचन कला केलि दातार ॥
जस सुपसायें मूढ नर हुइ कवियण सिरदार ॥१॥
नव रस माहे पढम रस कसवटि कंचण जाण ॥
कहिस श्रंगार विनोद रस निज मति वचन प्रमाण ॥२॥

चौपई

ऊजैणी नगरी सुविसाल । राज करै विक्रम भुपाल ॥
अरिदल भंजन साहस धीर । नीरमल वंस वधारण नीर ॥३॥
न्याय तपावस नीरतो करै । पालै परजा सुरपत वरै ॥
तिण नगरी सिप्रा नै तीर । महंकाल पूजै वड़वीर ॥४॥
राजा सुत जयसेन कुमार । कहियै काम तणौ अवतार ॥
देवदतऊ जाने पास । दिन प्रत करै कला अभ्यास ॥५॥
नगर सेठ श्रीदत इणनाम । पूत्री लीलावती अभिराम ॥
रांभा रूप जाणै अवतरी । तिण ले साल भणै कुवरी ॥६॥

अंत—

दूहा

दान वान वर ग्यान सु पलै राज पंडूर ॥
सुप विलसै संसार ना प्रबल तेज जिम सूर ॥१६६॥
संवत सोल इकाणुवै जोध नयर जयकार ॥
कीधो एह विनोद रस सुमतहंस सुविचार ॥१६७॥

( सरस्वती भंडार )

(१३५) वीजा सोरठ री वात । रचयिता—अज्ञात । साइज़ ८-५ × ५-८ इंच । पत्र-संख्या १६ । लिपिकाल—सं० १८२२, वैशाख सुदी ११ सोमवार । विषय—वीजा और सोरठ की प्रेम कहानी । इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं । भाषा राजस्थानी है ।

आदि—

दोहा

सोरठ सींधल द्वीप री पाली पखे कुंभार ॥
परणी राजा रोड़ ने जीती राव खेंगार ॥१॥

वारता

साचोर नगर। तठे राजा रायचंद देवड़ो राज करे छै। तिणरे मुलरे पेहले पाए पुतरी रो जनम हुवो। वरांमयें कह्यो पता ने मारछै तिवरि गांम मांहे राजा अपुत्रीयारी चौकम कराइ। जदी साचोर मांहे चंपो कुंभार अपुत्रिक धनवंत छै। तिणरे सेवक निमाह कमावे आप सुखी बेठो रहे। रात्र गइ तिवा रे सोरठ नें पेड़ माहे घाले। मेदलां हेठे नदी वहे छै तिण में वहाइ। पेड़ तरती २ जटे चंपा कुंभार रा चाकर माटी खोदे छै धोवी धोवे छै जठे आवे नीकली। जदी धोवी बोलियो। पेड़ आवे छै सो मांहरी। चंपा कुंभार का चाकर बोलीया पेड़ मांहे होवे सो वे सत मांहरी। पेड़ चारे काडी उघाड़े जोए तो माहा रूपवंत कन्या छै। माहा सुकुमाल छै।

दोहा

धोबी धोवे धोवतीया माटी खणे कुंभार ॥
पंजरीयो धोबी लीयो सोरठ लीधी कुंभार ॥२॥

अन्त—

वारता

बीजाजी रा मसांण उपर सोरठ बेसी नें सूरज साहमों बेमी हाथ जोड़ी ने कहे। मनस तो घणी बात कहे छै सो मन सुध मोह बीजा जी सुं होवे तो भवो भव बीजा जी री अस्तरी होज्यो। एम रीत सुं अगन लाकड़ी पासांण तजी कहज्यो तथा प्रगटी अगन सरीर दाज्यो। इतरी बात करतां ततकाल अगन प्रगटी सोरठ रो सरीर बीजाजी रा मसांण मांहे एकठो हुवो। बीजाजी रो जीव जठे सोरठ रो पिण जीव पौहतो। सनेह पालणो कठण छे। सोरठ बीजाजी सुं सनेह राख्यो। इसो जिण तिण प्रनी न रखाए। सनेह राख्यो तो संसार मांहे वात रही।

( सरस्वती भंडार )

(१३६) वेलि क्रिसन रुकमणी री : प्रति नं० १। रचयिता—राठौड़ पृथ्वीराज। साइज ६×७-२ इंच। पत्र-संख्या २७। लिपिकाल—सं० १६६६। भाषा—डिंगल विषय—कृष्ण-रुक्मिणी के विवाह की कथा। पद्य संख्या ३०४।

आदि—

परमेसर प्रणमि प्रणमि सरसती पिणि
सदगुर प्रणमि त्रिणे ततसार।
मंगल रूप गाईइ माधव
चार स ए ही मंगलचार ॥ १ ॥

अंत—

रूप लपण गुण तणा रुपमिणी
कहिवा सामरथीक कुंण।
जे जांणीया तिसा मई जंपीया
गोव्यंद रांणी तणा गुण ॥२०४॥

प्रति नं० २। साइज़ ६-४×४-४ इंच। पत्र संख्या २२। लिपिकाल—सं० १७०१, चैत्र शुक्ला ४, शनिवार। पद्य संख्या ३०३। उपरोक्त प्रति नं० १ के और इसके पाठ में वहुत अंतर है।

आदि—

परमेश्वर प्रणमि प्रणमि सरसति पणि
सतगुरु प्रणमि तणौ ततसार।
मंगलरूप गाइजे माहव
चार स ए हौ मंगलचार ॥ १ ॥

अन्त—

सोलह सै संवत चमालै वरसै
सोम तीज वैसाख सुदि।
रुक्मिणी कृष्ण रहस्य रमण रस
कथी वेलि पृथ्वीराज कमंधि ॥२०३॥

( सरस्वती भण्डार )

—

(१३७) वेलि क्रिसन रुकमणी री टीका : प्रति नं० १। टीकाकार—अज्ञात। साइज़ ८-५×५-५ इंच। पत्र संख्या ५४। लिपिकाल—सं० १७२७। प्रति वहुत बुरी दशा में है। इसका पहला पन्ना दो तीन जगह से फट गया है और अन्य दो-चार पन्नों में भी छोटे छोटे छेद हो गये हैं। इसमें ३०१ पद्य हैं। इनमें से पहले २८६ पद्यों के नीचे उनकी टीका भी है।

आदि—

परमेसर पणवि पणवि सरसति पणि
सतगुरु पणवि त्रिणेइ ततसार।
मंगलरूप गाइये माइव
चार स ए हीज मंगलचार ॥ १ ॥

टीका

प्रथम ही परमेस्वर कुं नमस्कार करै छै। पाछै सरसती कुं नमस्कार करै छै। पाछै सतगुरू कुं नमस्कार करै छै। ए तीन्युं ततसार छै। मंगलरूप माधव छै। तें को गुणानु- वाद कीजे। जा उपरांत मंगलाचार कोई नहीं छै।

अन्त

सोलह सै संमत चमालै वरपै
सोम तीज वैसाख समंधि।
रुमणि क्रित रहसि रमंता
कही वेली पृथ्वीदास (?) कविध ॥३०१॥

प्रति नं० २। साइज ६-५ × ८-४ इंच। पत्र-संख्या ४१। लिपिकाल—सं० १७६५, कार्तिक सुदी ७, सोमवार। पद्य संख्या ३०१। टीका इसमें भी सिर्फ २८६ पद्यों की है। यह टीका उक्त प्रति नं० १ की टीका से मिलती है पर दोनों के अंतिम भाग में बहुत अंतर है। उसमें ३०१ वें दोहले के साथ ग्रंथ समाप्त हो जाता है। लेकिन इसमें उक्त दोहले के बाद एक छप्पय तथा दो दोहे और हैं। अंत के इस समस्त भाग को हम नीचे उद्धृत करते हैं:—

सौलै से संवत चौमाली सै वरसै
सोम तीज वैसाष सुदि।
रुकमणी धरा रहस्य ईसरमत
कही वेलि प्रिथीदास (?) कमंध ॥३०१॥

छप्पय

वेद बीज जल वयण सुकवि जड़ मंडेमधर।
पात दूहा गुण पौहप वास भोगवै लिषमी वर।
पसरी दीप प्रदीप अधिक गहर आडंबर।
मन सुध जे जाणंत मउव फल पायौ अंबर।
विसतार कीध जुग जुग विमल धणी क्रिसन कहणार धन।
अमृत वेलि पीथल अचल तैं रोपी कलीयांण तण ॥

दूहा

पीथल कमंध किल्याण रा केहा गुण गावां ।
थें दा [ ] म्हे मंगता इण नाते पावां ॥१॥
च्यारि वेद नव व्याकरण अनें चौरासी गुठ ।
तो त्रित मिथ किल्यांण रा गई मजालस उठ ॥२॥

( सरस्वती भण्डार )

(१३८) वेलि क्रिसन रुकमणी री टीका । रचयिता—कुशलधीर । साइज १०-२×४-३ इंच । पत्र-संख्या २७ । लिपिकाल—सं० १७०६ श्रावण सुदी १४ । पद्य संख्या ३०४ । इसमें मूल और टीका दोनों हैं । लेकिन टीका सिर्फ १६१ पद्यों की है । शेष के नीचे टीका के लिये स्थान अवश्य छोड़ा गया है, पर किसी कारण विशेष से लिखना बाकी रह गया है । टीका सरल और सारगर्भित है । पहला पद्य टीका सहित यहाँ दिया जाता है :—

परमेसर प्रणमि प्रणमि सरसति पुणि
सदगुरु प्रणमि त्रिण्हे ततसार ।
मंगल रूप गाईजइ माधव
चारि सु ए ही मंगलचार ॥ १ ॥

टीका

राउ श्री कल्याणमल्ल पुत्र राज श्री पृथीराज राटवड़ वंसी ग्रंथ नी आदिइं इष्ट देवता नइं नमस्कार करइ मंगल निमित्तइ । पहिलऊ परमेसर नइ नमस्कार करइ । वलि सरस्वती वाग्वादिनी नइं विधातणी नमस्कार करइ त्रीजउ सदगुरू विद्या गुरू नइं नमस्कार करइ । ए तीनइ तत्वसार विहु लोके सुपदायी साचात मंगलरूप श्री कृष्ण गुण गाईजइ वखाणीयै । माधव श्री लक्ष्मी वरइ तरेजे वांछइ ते पामइ । ए च्यारेई मंगलाचरण करी श्री कृष्ण रुकमिणी नी गुण स्तुति करइ ॥१॥

( सरस्वती भण्डार )

(१३६) वैताल पचीसी । रचयिता—शिवदास । साइज ६-५×८-४ इंच । पत्र-संख्या ३६ । लिपिकाल—सं० १७६५, पौष सुदी १४, भृगुवार । प्रत्येक पृष्ठ पर २२ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३०।३५ अक्षर हैं । ग्रंथ गद्य में है । इसका विषय सर्व प्रसिद्ध है ।

आदि—

ग्रंथ रौ कर्ता श्री गणेश सरस्वती है नमस्कार करेने सर्वलोक रा विनोद रे अर्थे करै छै । एक दक्षिण देश जठे महिलारोप्य नाम इसौ नगर छै । जठे सकल शास्त्र

रो जाणणहार इसी ब्रह्मदत्त नांम ब्राह्मण रहै छैं। तिणरे गुणवती सीलवंत सुदक्षिणा नांम स्त्री हुई। रूपवंत सीलवंत इसी। तिणरै दोय पुत्र हुआ कृष्ण ने माधव। तदी श्री ब्रह्मदत्त ब्राह्मण दोही पुत्रां हैं लेने मालव देश रे विषैं एक अवंति नांम नगरी छैं। तिणि प्रते प्रस्थान करतो हुओ। जिणी नगरी रे विषैं सकल कला चतुर चउदै विद्या में प्रवीण परनारी सहोदर परदुष कातर महा साहसिक पुन्यात्मा इसी विक्रमसेन राजा उणी नगरी अवंति रो राज्य करतो हुओ।

अंत—

घणी रूपवती सीता जी थी तो विकार उपज्यौ। रावण घणो गर्व कीयो तो नाश पायौ। घणौ दान राजा बलि कीयौ तो बांध्यौ। तींथी घणौं कंइ नहीं थोड़ो मीठो लागैं।

( सरस्वती भंडार )

(१४०) वृन्दावन महात्म। रचयिता—ध्रुवदास। साइज ६·१×४·५ इंच। पत्र-संख्या ६। लिपिकाल—सं० १७६३ आषाढ़ वदि ४, सोमवार। पद्य-संख्या ११३ ( दोहे ) विषय-वृन्दावन-वर्णन।

आदि—

दोहा

प्रथम नाम हरिवंश हित रटि रसना दिन रैन।
प्रीति रीति तब पाइये अरु वृन्दावन ऐन॥
चरन शरन हरिवंश के जब लगि आयो नांहि।
नव निकुंजनि जु माधुरी क्यों परसै मन मांहि॥

अन्त—

या वन के अवलंब हित कीन्हों आप उपाय।
वृन्दावन रस कहन में मत कबहूं अलसाय॥
सोलह सें श्रुव छासिया पून्यो अगहन मास।
यह प्रबंध पूरन भयो सुनत होय अघ नास॥

( सरस्वती भंडार )

(१४१) ब्रज लीला। रचयिता—वीरभद्र। साइज ५·७×४·१ इंच। पत्र-संख्या ११। लिपिकाल सं० १८५६, फाल्गुन सुदी १० गुरुवार। पद्य-संख्या ६०। विषय-कृष्ण की बाल लीला का वर्णन।

आदि—

अति सुंदर व्रजराज कुंवार। तात मात के प्रान अधार ॥
आनंद मंगल सब परिवार। व्रजवासी के प्राण अधार ॥१॥
लीला ललित विनोद विसाल। गावै सुने भाग जिन भाल ॥
अद्भुत बाल केलि नंदलाल। नव किशोर तन रूप रसाल ॥२॥
जो जन या रस के अनुरागी। धर्म धन्य तेई बड़ भागी ॥
मो मन महा सुवन तें जागी। व्रज लीला कहीवे कुं लागी ॥३॥

अन्त—

बुढीया या न जागे बुढिया या न पोलें। माय माय कहतो युत डोले ॥
ए वातें हरि की सब मानी। मुड़ मारि रखो अभिमानी ॥५९॥
यह लीला अति मोद प्रकासी। गावे सुनें सो भक्ती पासी ॥
यह लीला अति मधुर है प्यारी। वीरभद्र अति रीझि उचारी ॥६०॥

( सरस्वती भंडार )

(१४१) व्रज विलास। रचयिता—व्रजवासीदास। साइज़ ६-७×१२ इंच।
-संख्या ४६०। प्रति पुस्तकाकार, सजिल्द एवं सचित्र है और बहुत मोटे बाँसी
ग़ज पर लिखी हुई है। इसमें कृष्ण लीला विषयक १२० चित्र भी हैं जो साधारण
टि के हैं। लिपिकाल—सं० १८७६, श्रावण कृष्णा १४ बुधवार। पाठ प्रायः
द्ध है।

आदि—

सोरठा

होति गुनन की पानि जाके गुन उर गुनतहीं ॥
द्रवो सुदया निधान वासुदेव भगवन्त हरि ॥१॥
मिटत ताप त्रय तास जास नाम सुपतें कहत ॥
वंदो सो सुभरास नंद सुवन सुंदर सुपद ॥२॥
अरुन कमल-दल नैन गोप वृन्द मंडन सुभग ॥
करहु सुलभ उर अेन पीतांवर वर वेनु धर ॥३॥

अन्त—

दोहा

नहिं तप तीरथ दान बल नहीं भक्ति व्योहार।
ब्रजवासी के दास कौं ब्रजवासी आधार॥
ब्रजवासी गाऊं सदा जन्म जन्म करि नेह।
मेरे जप तप व्रत यहे फल दीजे पुनि एह॥

( सरस्वती भंडार )

(१४३) शकुन समंद्धर सार। रचयिता—हृदयानंद। साइज़ १०-२×५-८ इंच पत्र—संख्या ५४। प्रति बड़ी खराब दशा में है। इसके तीन चार पन्नों को दीमक ने खा रखा है और बहुत से पन्ने आपस में चिपक गये हैं। प्रति कभी कहीं पानी से भीग गई प्रतीत होती है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ७ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२३ अक्षर हैं। अक्षर बड़े २ और लिखावट सुवाच्य है। यह एक वृष्टि-विज्ञान का ग्रंथ है। इसमें ५२४ दोहे हैं जिनमें छंदोभंग बहुत है। भाषा राजस्थानी है। प्रति में लिपि-काल दिया हुआ नहीं है। पर रूप-रंग से कोई १५० वर्ष की पुरानी दिखाई पड़ती है।

आदि—

दोहा

उज्जल अंग विभूति तन जटा मुकुट सिर ताहि।
बैठो वागंबर विपै दिव्य रूप सुखदायि॥

अन्त—

संवत सतरै नेऊवै सुकलपख जब जांनि।
निरजल तिथि एका दसी रवीवार सुखांनि॥

( सरस्वती भण्डार )

(१४४) शांति शतक। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथसिंह जू देव। साइज़ ६-२×४-६ इंच। पत्र संख्या १०। लिपिकाल—सं० १८६१। शतक नाम से पद्यों की संख्या १०० होनी चाहिये पर इसमें सिर्फ ३४ पद्य हैं। ज्ञात होता है, ग्रंथ अपूर्ण है। विषय—ईशारधना। शान्तरस की अत्युत्तम रचना है।

आदि—

जयति आनंदकंद नंदनंद अनंद कर मंद भ्रम फंद हर-चंद सम क्रांति कर।
पाप संताप हर सोक सरिवर सुतर दुसह दारिद्र अति दीह दंभादि दर॥
काल कलिकाल दुप जाल जारन जनित जनन मन कुमति अति हरन को अनल पर।
प्रेम पावन परम परन प्रिय करन प्रियदास पद परत विसुनाथ तेते निडर॥१॥

अन्त—

छप्पय

करत रहै सतसंग संग सव त्यागि जगत को।
नहिं जानत को करत प्रसंसा कूर हंसत की॥
देहे मिथ्या मानि प्यास अरु भूप भुलावे।
स्वर्गहु अरु अपवर्ग मोद कछु मन नहिं आवे॥
यहि भांति जु भागिन होइ मन तव विराग होवै प्रवल।
सव जारत संश्रित सोक कहँ परमानंद उर होत भल॥

( सरस्वती भंडार )

(१४५) शिकार की कविता। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथसिंह जू देव। साइज़ ५-६ × ५-२ इंच। पत्र—संख्या १०। लिपिकाल—सं० १८६१। पद्य-संख्या ४६। इसमें भगवान श्री रामचन्द्र के आपेट का वर्णन है।

आदि—

कवित्त

वाजि गज सारे रथ सुतर कतारे जेते
प्यादे अँडवारे जे सवीह सरदार के।
कुंवर छवीले जे रसीले राजवंस वारे
सूर अनिआरे अति प्यारे सरकार के॥
केते जातिवारे केते केते देस वारे जीव
सिंघ स्वान आदि सैलवारे जे सिकार के।
डंका के धुकार ह्वै तयार सव येकै वार
राजे वार पार द्वार कौसल कुमारके॥१॥

अन्त—

परम अपार यों संसार भीम पारावार
पार कर प्रेम पोत ताको नी.ो करनधार।
वेद सब सार है अगार है सिंगार रस
करत विचार जाहि सेवें मुनि मति उदार॥
पापन पहार छार करिवे भार भारी
गुनन हजार करै संतन हियरे प्रचार।
वार वार कै चार पावै मोद वेसुमार
सीयनाथ को सिकार विस्वनाथ उर अधार॥४१॥

( सरस्वती भण्डार )

(१४६) शिकार भाव। रचयिता—कवि नंदराम। साइज ६-५×८-४ इंच। पत्र—संख्या ४। लिपिकाल—सं० १८००, श्रावण सुदी १४। पद्य-संख्या ६४। विषय-मेवाड़ के महाराणा जगतसिंह की शिकार का वर्णन। भाषा ब्रजभाषा है।

आदि—

दोहा

श्री गननायक के चरण वंदुं विवधि विसेस।
पाऊं विद्या बुधि विमल गाऊं गुन जगतेस॥१॥

छप्पय

श्री जगतेस नरेस वेस बल बुधि विमल तन।
प्रथमहिं रति हेमंत आप कीनो मृगया मन॥
सत्रैसे नव नवति आदि अगसिर त्रतीया बुध।
दुपहर पर घरी च्यार कह्यो दुज घोस लगन सुध।
सो समय साधि सजि साज सब वढ़े भूप वंदें चरन।
जग भांन रांन संग्राम सुत चढ़े तबहि मृगया करन॥२॥

अंत—

जहांन मदि जस प्रगट रांन गुन पार अपारा।
मृगया करत अनेक एक गुन यहैं सुसारा॥

दैंन सिंघ को घेरि प्रात हनि सबल तांम तहि।
दई सॉज अति भांति कविन तव कीर्ति वहुत कहि ॥
गुन पढ़त नित्त कवि नंद वह जाकों जस पावत सकल।
जगतेस रांन संग्राम सुव चिरंजीव जुग जुग अचल ॥

( सरस्वती भंडार )

(१४७) शिष नप। रचयिता—कृपाराम। साइज़ ५-१ × ४-२ इंच। पत्र-संख्या १४। लिपिकाल—सं० १८५७। छंद-संख्या ३०।

आदि—

कवित्त

किधौं फंद मुनिन के विषम मन बांधिवे के
किधौं अति राजें महा काजर ते कारे हैं।
किधौं है सरस स्यांम रंग मषतूल तार
किधौं क्रपारांम व्याल नाग विष वारे हैं॥
किधौं है अनूप रूप तार तमराज कैसे
किधौं अति अद्भुत ए सुधा सों सुधारे हैं।
अलिन के से हारउ अति चारु हुते चारु
आज प्यारी तेरे बार करतार के सवारे हैं॥१॥

अन्त—

चंदा सो वदन महा सोभा को सदन आली
भयो है मदन तेरी चारुता को चेरो है।
सुधा सम नैन बैन कोकिला की बानी सम
तुव मुष पांनिप जे पांनी ते घनेरो है।
कहे क्रपारांम यों मराल सी चलत चाल
उन्नत उरोजन सों अटक्यो मन मेरो है।
रति हू ते रंभाहू ते सची उर्वसी हू ते
चित्रहुते सरस विचित्र रूप तेरो है॥३०॥

( सरस्वती भंडार )

(१४८) संकट हरण। रचयिता—भान। साइज १०×६-२ इंच। पत्र-संख्या ३५। प्रति में लिपिकाल का निर्देश नहीं है। कोई १०० । १२५ वर्ष की पुरानी दिखाई देती है। दोहा, चौपई, कवित्त, सवैया आदि सब मिलाकर ४३२ पद्यों में ग्रंथ समाप्त हुआ है। इसमें भगवान श्री कृष्ण के जन्म से लगाकर द्रौपदी-चीर-हरण तक की कथा का सविस्तर वर्णन है।

आदि—

दोहा

एक रदन गजबदन हैं सदन बुध गुन नाय।
सोई नेक मया करे तो हरी गुन कछु बनाय ॥१॥
अंबुज सुत कीजे सुता सारंग वाहन जास।
सो मेरी रसना बसे हरी गुन करुं प्रकास ॥२॥

अन्त—

दोहा

अंबर तो अमर भये पैंचे पूरत नाय।
एक एकतें आगिरो अधिक अधिक सरसाय ॥४३०॥

सोरठा

नृप पांडव की नार हरी देखत हरपत भई।
कीयो हरी सब जे जे कार धंन्य धंन्य धरनी धरन ॥४३१॥
द्रुपद सुता की लाज इन विधि राखी श्री पती।
धंन्य धन्य ब्रजराज कहे भांन कर जोरि कैं ॥४३२॥

( सरस्वती भंडार )

(१४९) संगीत दर्पण। रचयिता—हरिवल्लभ। साइज १०-१×६-५ इंच। पत्र-संख्या १०२। लिपिकाल—सं० १८८६ श्रावण वदि ८ शुक्रवार। पद्य-संख्या ११३४। ग्रन्थ में दोहा-चौपाई अधिक संख्या में हैं। संगीत-शास्त्र का ग्रन्थ है।

आदि—

इन्द्रा छंद

दंपति है छवि टीक हुते छवि सुम्मिनि गूढ तहाँ उप जंगति।
भांति दिपै दुति या हरिवल्लभ या निरखें में यह्यो रति संगति॥
लाज विसाल लसै थति ही सिव भाल को नैन लगो अनुसंगति।
यों प्रगटयो अनुरागु हियेंजू आलिंगन किन्हीं जयें मिलि दंपति ॥१॥

दोहा

गीतवाद यों नृत्य एक हिय तहै संगीत ॥
सो संगीत द्वै विधि कहे मारग देशी रीत ॥२॥

अन्त—

चारि निर्त्त करिके पुनि न्यास। करै सवद ही में सुख आस ॥
कदरि नृर्त कहैं सब या कौं । देखि बहुत सुख पावै ताकौं ॥

दोहा

हरिवल्लभ भाषा रचौ सब संगीत को सारु।
तामे संपूरण भयो नृत्य विचार अपारु ॥

( सरस्वती भण्डार )

(१५०) सज्जन प्रकाश। रचयिता—मदनेश कवि । साइज़ ८×६-४ इंच। पत्र-संख्या २४३। प्रति सजिल्द और पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १५ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में १७।२० अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १९३४, फाल्गुण वदि २ मंगलवार। यह एक रीति ग्रंथ है। पहले वीस पन्नों में महाराणा सज्जनसिंह के वंश–गौरव तथा उदयपुर की छटा आदि का वर्णन है और बाद में मुख्य विषय शुरू होता है। कविता अच्छी है। अंतिम पद्य यहाँ दिया जाता है। इसमें कवि ने अपने आश्रयदाता महाराणा सज्जनसिंह जी का गुणानुवाद किया है।

अंतिम—

सवैया

ध्यावत हीं सुख सिद्धि लहै गुन गावत पावत ही मन मानौ ।
दे चित जे हितसौं अरचै विरचैं तिन्हैं रंक तैं राज समानौ ॥
जाप तैं जात अनेकन पाप नमो इमि देव के भेव सुजानौ ।
संकट होत सहायक हैं सुखदायक सज्जन रान बखानौ ॥

( सरस्वती भण्डार )

( १५१ ) सज्जन विनोद। रचयिता—लाला मारकंडेलाल। साइज ८-१ × ५-५ इंच। १६७ पन्नों की सजिल्द और पुस्तकाकार प्रति है। प्रत्येक पृष्ठ पर १५।१६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १९३१। यह ग्रंथ मेवाड़ के महाराणा सज्जनसिंह जी के आग्रह से लिखा गया था। इसलिए इसका नामकरण भी उन्ही के नाम से हुआ है। यह भी एक रीति ग्रन्थ है। कविता साधारणतः अच्छी है। अंत का थोड़ा सा अंश यहाँ दिया जाता है।

दोहा

अधिक अठारह चार सौ दोहा कहे प्रमान।
या वह ग्रंथ विचित्र में सुजन लीजियो जान॥
प्रतिम अधिक सु दूइ सौ है घनाक्षर पद्य।
अधिक पचास अरु दूइसौ सकल सवैया सद्य॥
ग्रंथ सु सज्जन विनोद में नौ सै कविता पूर।
या तें घटि बढ़ि जो करै सो कवि अनमो कूर॥
बाधा हूँ चमतैं चितै सब बाधा करि दूर।
राधा कृष्ण प्रसाद तें भयो ग्रंथ परिपूर॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

( १४८ ) सदैवच्छ सावलिंगा री वातः प्रति नं० १। रचयिता—अज्ञात। साइज ९-१×४ इंच। पत्र संख्या १८। प्रति में लिपिकाल का निर्देश नहीं है। विषय—अमरावती नगरी के राजा शालिवाहन के पुत्र सदैवच्छ और शालिवाहन के मंत्री पद्मसी की कन्या सावलिंगा की प्रेम कहानी। इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं। भाषा राजस्थानी है। शृंगाररस की उत्कृष्ट रचना है।

आदि—

सिव सगति पाय लागि करि सद्गुरु चरण पसाय।
सुख रंजन अनोपम लेहली कहीये वात बणाय॥
नाय सुता रा नरवाहण सुगण करि सिलास।
सावलिंगा सुंदर सरस तेण सवंतर नाम॥
बिसल लेस सुन्दर लिख्यो सावलिंगा सुपसाय।
ब्याह तणो पै वर सवर वणी अचंभम बात॥

अंत—

सावलिंगा रै बेटो हुवो सो पाटवी कीधो [।] राजा सदयवछ जी रै सावलिंगा रै घणी प्रीत हुई [।] घणा सुख विलास कीया [।] पहिलांतर रो लेख विधाताये लिख्यो [।] पुरबली लेख हुए सब भोगव्यां [।] सावलिंगा री वात मन सुधे सांभलै कंहि वांचे तिणनुं घणो सुख होवे [।] सोग चिंता उद्वेग मिटे [।] सावलिंगा री वात सांभलां होय तो घणी खुस्याली होवे [।] घणा मंगलीक होवे [।] मन वांछित सुख पामें [।] घणा विलास पामें [।]

प्रति नं० २। साइज ८×४-९ इंच। पत्र संख्या ४५। लिखावट बहुत सुन्दर है। लिपिकाल का उल्लेख इस में भी नहीं है। कथानक उपरोक्त प्रति नं० १ से मिलता

श्री राघावर विमल गुनन को निसु दिन सुनैं सुनावैं
आनंद उदित होत उर अंतर मन वांछत फल पावै ।।१२७ ॥

( सरस्वती भण्डार )

(१५५) सभासार नाटकः प्रति नं० १। रचयिता—रघुराम। साइज़ ६-७ × ७-२ इंच। पत्र संख्या ११। लिपिकाल—सं० १८१६ फाल्गुण सुदी १४ शनिवार। पद्य-संख्या १६१। इसमें कुछ पद्य तो ऐसे हैं जिनमें सूर, कायर, कपटी, चोर, आलसी आदि व्यक्तियों के लक्षण बताकर उन पर व्यंगोक्तियाँ कसी गई हैं और कुछ ऐसे हैं जिनमें भगवान की महिमा का गुण गान किया गया है।

आदि—

दूहा

सिंधु रूप सरसुति सुमिरि परम गति परि पाय।
सुमन वरन चढि हंस पर सो नित होत सहाय ॥१॥
वंदौं व्यापक विश्वमय सचर अचर सब ठांम।
कीए पिलौना पंड के जुदे जुदे ज्यौं नांम ॥२॥
नयन बुद्धि अरु मोह निश तम भ्रम तहां अपार।
वंदौं गुरु विश्राम पद सद सूरज इंहि वार ॥३॥
इक जग में बहुवार फिर आवत फिर जात है।
थिर नहिं रहत लगार कहा विसास या सांस को ॥४॥

अंत—

कवित्त

मथम अपार है अज्ञान जल जामें भयो
कुटंब सिवार सों उरझि आइ परेगो।
करम बयारि सुप दुप लेहेर अपार
भोर सिर भार परे कैसी विधि टरेगो ॥
गह्यो मोहि ग्राह आनि गज की सी गति जानि
रापि न तो ह्वैहां बड़वानल सों दहेगो।
करुना के धाम गुर विनां रघुरांम तोहि
ऐसे भवसागर तें कौंन पार करेगो ॥१६१॥

प्रति नं० २। साइज़ ६-४ × ६-२ इंच। पत्र संख्या ३३। लिपिकाल-सं० १८७८ कार्तिक सुदी २ शुक्रवार। पद्य संख्या ३२६। उक्त प्रति नं० १ की समस्त कविताओं के अलावा इसमें १६५ नई कविताएँ भी हैं। दोनों के आदि-अंत के भाग तो सर्वथा भिन्न हैं। ज्ञात होता है, दोनों दो भिन्न आदर्शों की प्रतिलिपियां हैं।

आदि—

छंद नाटक

श्रीमान शुंड प्रचंड रूप रुचिरो मद गंध गल्ल स्थलं
शुभ्रं सोभित सोम एक दसनं स्वंत्रं ललाटे धरं
सिंदूरं परि पूरि कुंभ शुभ गौ सिद्धि सु सिद्धि धरं
सोयं पातु गनेश ईस तनयो बानी बरदायकं

अंत—

छप्पय

यहै नाटक ज्यौ सुनै ताहि हिय फाटक खुल्लै
... ... ... ... ... ...
यहै नाटक ज्यौ सुनै पुरुष पुरुषन गुन पावै
यहै नाटक ज्यौ सुनै ग्यान पूरन मन आवै
विग्यान आनि निरधान कै जोग ध्यान धन धरि लहै
पावंत परम पर पुरुष गति मति प्रमांन कवि रघु कहै ॥

( सरस्वती भण्डार )

(१५६) समयसार नाटक। रचयिता—बनारसीदास। साइज ७-४×६-२ इंच। पत्र-संख्या ८०। लिपिकाल—सं० १७३६, कार्तिक कृष्णा २ शनिवार। पद्य-संख्या ७२७। ग्रंथ के अंतिम भाग में बतलाया गया है कि यह कुंदकुंद मुनिकृत इसी नाम के एक संस्कृत ग्रंथ का भाषान्तर है। इसकी भाषा सानुप्रास, सरल और कर्णमधुर है।

आदि—

करम भरम जग तिमिर हर नर गडरंग लखन पग सिव मग दरसी।
निरखन नयन भविक जल वरषन हरषत अमित भविक जन सरसी॥
मदन कदन जित परम धरम हित सुमिरत भगति भगति सब डरसी।
सजल जलद तन मुकुट सपत फन कमठ दलन जिन नमत बनरसी। १॥

अन्त—

कवित्त

तीन सौ इकीतर सोरठा दोहा छंद दोउ
जुगल सौ पैंतालीस इकतीसा आने हैं।
छियासी सु चौपैए सैंतीस तेईसे सवै
बीस छप्पै अठारह कवित्त बखाने हैं।

सात फुनि हां अडिल्ले चारि कुंडलिए मिल्ले
सकल सात सैं सत्ताईस ठीक ठाने हैं।
बत्तीस अक्षर के सिलोक कीने ताके लेखैं
ग्रंथ संप्या सत्तह सैं सात अधिकाने हैं ॥७२७॥

दोहा

समैसार आतम दरब नाटक भाव अनंत।
सो हैं आगम नाम मैं परमारथ विरतंत ॥

(सरस्वती भंडार)

(१५७) **समाधि तंत्र**। रचयिता—जसविजय उपाध्याय। साइज़ ६-५×६-३ इंच। पत्र-संख्या ७। लिपिकाल—सं० १८८१। इसमें अध्यात्मवाद संबंधी १०५ दोहे हैं।

आदि—

दोहा

समरी भगवती भारती प्रणमी जिन जगवंध।
केवल आतम बोध को करि सौं सरस प्रबंध ॥१॥
केवल आतम बोध है परमारथ शिव पंथ।
तामें जिनकी ममनता सोई भावनि ग्रंथ ॥२॥
भोग ज्ञांन जिउ बाल को बाह्य ज्ञांन की दोर।
तरुण भोग अनुभव जिस्यो मगन भाव कछु ओर ॥३॥

अंत –

दोधक सत के ऊधरयौ तंत्र समाधि विचार।
धरो एह बुध कंठ में भाव रतन को हार ॥१२॥
ज्ञांन विमान चरित्रय नंदन सहज समाधि।
मुनि सुरपती समता शची, रंग रमे अगाधि ॥१०३॥
कवि जस विजय ए रचे दोधक सतक प्रमांण।
एह भाव जो मन धरे सो पावे कल्यांण ॥१०४॥
मति सर्वंग समुद्र हे स्याद वाद नय शुद्ध।
पट्दर्शन नदीयां कही जांणो निश्चय बुद्ध ॥१०५॥

( सरस्वती भण्डार )

(१५८) **सिंहासन बत्तीसी चौपई**। रचयिता—हीरकलश। साइज़ १०-१×३-८ इंच। पत्र-संख्या ७४। लिपिकाल—सं० १६४६, कार्तिक सुदी १२, रविवार।

अनुष्टुप—श्लोक संख्या ३५००। ग्रंथ दोहा-चौपई में हैं। भाषा गुजराती मिश्रित राजस्थानी है। रचना सामान्यतः अच्छी है। आदि का थोड़ा सा भाग यहाँ दिया जाता है:—

दोहा

आराही श्रीरिषभ प्रभू युगला धर्म निवार।
कथा कहूं विक्रम तणी जसु साकड विस्तार ॥
साकड वरतिउ दांन यी दान वडो संसार।
वलि विसेने जिण सामणे बोल्या पंच प्रकार ॥

( सरस्वती भंडार )

(१५६) सिद्धान्त बोध। रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवंतसिंह। साइज ७·४ × ६·२ इंच। पत्र-सख्या १२। प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १७३३, माघ कृष्णा १। विषय-तत्वज्ञान।

आदि—

दोहा

नमसकार करि ब्रह्म कौं वंदौं गुरु के पाइ।
कीजै क्रिपा दयाल हूँ जातैं संसै जाइ ॥१॥

( शिष्योवाचः )

मैं यह प्रस्ताव बोहोत बार सुन्यौ हैं पै मेरौं संदेह नाही मिट्यौं तातैं हौं तुम सौं पूछौं हौं जु बुधि सौं ब्रह्म जान्यौ जाइहै कि ब्रह्म सौं बुधि जानी जाई हैं और सास्त्रह में सुन्यौ हैं जु बुधि जड़ हैं सु यह अरथ क्रिपा करि मोकुं समुझाइ कहियें।

अन्त—

दोहा

जसवंतसिंह कीनौं समुझि अनुग्रह तैं सुनि सार।
सिद्धान्त बोध या ग्रंथ कौं धरयौ नाम निरधार। ११॥
अनुग्रह के फल कौं अरथ जांनै अनुग्रह जाहि।
यहाँ कहा विस्तार कैं बोहोत बात मैं याहि॥१२॥

( सरस्वती भंडार )

(१६०) सिद्धान्त सार। रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवंतसिंह। साइज ७·४ × ६·२ इंच। पत्र—संख्या १५। लिपिकाल—सं० १७३३। पद्य-संख्या १८६। विषय—तत्वज्ञान।

आदि—

दोहा

सत चेतनि आनंदमय महा प्रकास जु आहि।
ग्यान रूप अरु गुन रहित ऐसौं जानौं ताहि ॥१॥
इच्छा जानि सरूप है प्रिय ताहू निज रूप।
प्रिय ता कों माया समुझि सो फेरि भई अनूप ॥२॥
महा प्रबल सामर्थ्य तैं माया करयौं प्रकास।
बहु रयौं प्रकृति सुभाइ तैं उपज्यौं त्रिगुन विलास ॥३॥
तब तैं फैल्यौं भरम यह विधि विधि नाना रीति।
बिना अनुग्रह ताहि पुनि सक्यौं न कोऊ जीति ॥४॥

अंत—

भयो परसपर या समै परम पवित्र विचार।
सिद्धान्तसार या ग्रंथ कौं धरयौं नांव निरधार ॥१८४॥
सुनैं सिद्धान्तसार कौं जो नीकै मन लाइ।
मुक्त होंन कौ ताहि फिरि करनौ नाहिं उपाइ ॥१८५॥
कीनौ जसवंतसिंघ यह आतम ग्यान विचार।
कह्यौ कहां लौं कहि सकौं जाकौ नाहिन पार ॥१८६॥

( सरस्वती भंडार )

(१६१) सुदामा चरित्र। रचयिता—बालकृष्ण। साइज ५-३ × ५-२ इंच। पत्र-संख्या १५। प्रति में लिपिकाल दिया हुआ नहीं है। पद्य-संख्या ८८। विषय-सुदामा की द्वारका-यात्रा और श्री कृष्ण से भेंट करने की कथा। कविता बहुत प्रौढ़ और परिमार्जित है।

आदि—

छप्पय

सुन्दर मुख इक दसन असन मोदक रस सुंदर।
चारु सुंड भुज दंड कलित कंकन तन उंदर ॥
लसत माल उर अरुन तरुन कोटिक छवि राजत।
पासंकुस रद माल चतुर वर करन विराजत ॥
ब्रह्मादि ध्यान संतत धरन बालकृष्ण वंदत चरन।
गननाथ प्रगट करुनां निकर संकर सुअ संकटहरन ॥१॥

दोहा

सुन्दर श्री गजवदन जपि मंगल करन कृपाल।
स्यांम सुदामा रस कथा बरनत सुरुचि रसाल ॥२॥

अन्त—

असरन सरन सदाहि कै संतत संत क्रपाल ॥
तारे तारत तारि हैं बालकृस्न गोपाल ॥८७॥
पढ़ै सुनैं मन मैं गुनैं लहै चारिहु वस्तु ॥
करनहार श्री कृष्ण है संपूरन सुभमस्तु ॥८८॥

( सरस्वती भंडार )

(१६२) सुदामा चरित्र । रचयिता—गणेशदास । साइज ६-२×५-८ इंच । पत्र संख्या ५ । लिपिकाल सं० १८३१, फाल्गुण वदि २ शुक्रवार । भाषा—राजस्थानी मिश्रित व्रजभाषा । पद्य-संख्या २५ । विषय—सुदामा की द्वारका-यात्रा तथा कृष्ण से भेंट करने की कथा । कविता मधुर है ।

आदि—

राग धनाश्री

क्यूं भुगतो दुख कंत जावो द्वारामती ॥
जाहाँ राज करै व्रजराज कस्न कमलापती ॥टेक॥
श्री जादु पति जगदीस ईस सबके अभिन्यासी ॥
कोटिक पूरण कांम स्यामसुन्दर सुखरासी ॥
भल कंचन के भवन रतन मणि जड़ित अपारा ॥
अष्ट सिधि नव निध्य भरे भरपूर भंडारा ॥
हयदल रथदल सबल बल सेवग सरस समाज ॥
बाजत नोपति द्वारि वर अरु घूमत गजराज ॥

अन्त—

छप्पय

इह लीला ज्यो पढ़े प्रेम धारै चित ल्यावै ।
रोगी मुकतित रोग पुत्र बंध्या फल पावै ॥
निरधन के धन होय धनी धन होत सवाया ।
विद्या मद्य विनीत राज भुगतै नरराया ॥
विमल सहर बागोर वर मेदपाट सुभ देस ।
मिंदर गिरधरलाल कै गुण गावै दास गणेस ॥

( सरस्वती भंडार )

(१६३) सुदामा जी री बारखड़ी । रचयिता—हरिराय । साइज ६-२×५-८ इंच । पत्र-संख्या ३ । लिपिकाल—सं० १८३१ । पद्य संख्या ३७ । रचना छोटी पर मार्मिक है ।

आदि—

कँवल नैंन नारायण स्वामी । बसे दुवारेका अंतर्जामी ॥
समरण करे सुदामा विपरै । वदन मलीन फटे सै कपड़ै ॥१॥
पग पाय काहे तें सोचे भारी । पाय लागि उठ बोली नारी ॥
हरि सैं हेत तुम्हारो कंता । एक चटसाल पढ़े छै मींता ॥२॥

अन्त—

यो जो पढ़ै सुनै हरि गावैं । .... ... ... ... ॥
... ... ... मन मांहि धरैं । ताकै पातक पाँचु टरैं ॥
बारपरी परी आई भाई । हरीराय सुर असुर वैकुंठा जाई ॥३७।

( सरस्वती भंडार )

(१६४) सुन्दर शृंगार । रचयिता—सुन्दर कवि । साइज ८-३×६-६ । पत्र-संख्या ४४ । लिपिकाल-सं० १८११ । पद्य-संख्या ४५६ । विषय—नायिका भेद ।

आदि—

दोहा

देवी पूजौं सुरसती पूजौं हरि के पाय ।
नमसकारि कर जोर कै कहै महा कविराय ॥१॥
नगर आगरो वसत है जमुना तट सुभ थांन ।
तहाँ पातसाही करैं वैठो साहिजिहांन ॥२॥

अन्त—

सुरवांनी यांतैं करी सुर वानी मैं लाइ ।
जैसैं मगु रस रीति कौ सब तें समुझ्यौ जाइ ॥४५८॥
इह सुंदर सिनगार की पोथी रची विचारि ।
चूकौ होइ कहूं कहूं लीज्यौ सुध कवि धारि ॥४५६॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(१६५) सूरज प्रकास । रचयिता—करणीदान । साइज १२-१×६-६ इंच । पत्र संख्या १७३ । प्रति बहुत बड़े बड़े, सुंदर और पक्के अक्षरों में लिखी हुई है । लिपिकाल—सं० १८५६ माघ शुक्ला ५ गुरुवार । भाषा डिंगल है । विषय–जोधपुर के महाराजा अभयसिंह जी का जीवनचरित्र ।

आदि—

गाथा

श्रीपति भगति सकाजं रिद्ध सिद्ध सुवर नमो संकर सुत ।
सुर अगिवांण समाजं श्रेष्ट बुधि दीजीयै गणेस्वर ॥

कवित्त

सुंडा दंड अद्रेस राग रीझेम समोसर।
वणि सिंदूर चित्रवेस धार मद वेस पड़ै घर॥
फरस पाणि फवेस दमै दमणेस अघकर।
निलै अरध वरणेस ममन मणरेस मधुकर॥
ममरेस होम जोगेस सुन सेव पेम कवि साधियै।
गावण नरेस अममाल गुण श्री गणेस आराधियै॥

अन्त—

कवित्त

हरष घणां इक हुंत कहै गुण घणा कवेसुर।
जंग घणा जीत सी महाराजा राजेसुर॥
मुलक घणा दावसी घणा कासी सुप व्रिद घण।
घणा लाख पसाव घणा देसी गज सामण॥
अममाल घणा करसी उछव कवि गुण घणा कहावसी।
इम घणा वरस तरसी अभी प्रसिध घणा मद पावसी॥

दोहा

ध्रुव सुमेर अंदर धरा सूरज चंद सकाज।
महाराजा अममाल रो रिधू इता जुगराज॥

( सरस्वती भंडार )

(१६६) सूरज वंस। रचयिता—अज्ञात। साइज ६·१ × ६·२ इंच। पत्र-संख्या ८२। पन्ने सिर्फ एक ही तरफ लिखे हुए हैं। प्रत्येक पृष्ठ पर ११।१२ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। अक्षर भद्दे हैं जिससे पढ़ने में कठिनाई होती है। इसमें मेवाड़ के बहुत प्रसिद्ध २ महाराणाओं के जीवनचरित्र वर्णित हैं। सबसे अधिक वर्णन महाराणा भीमसिंह जी का है और यहीं पर ग्रंथ समाप्त भी होता है जिससे अनुमान होता है कि यह उन्हीं के किसी आश्रित कवि का बनाया हुआ है। इसकी भाषा डिंगल है और गीत-दोहों के अतिरिक्त इसमें गद्य भी है। महाराणाओं का वर्णन उनके काल क्रमानुसार नहीं है। कविता अच्छी है। इसका रचयिता कोई सिद्धहस्त कवि प्रतीत होता है।

आदि—

दोहा

वरदायक वारण वदन एक रदन अवदंत॥
मदन कदन सुन कर मदेर मेधा सुदन महंत॥१॥

धवल वरण वाहण धवल अंबर धवल अनूप।
धवल जलद भूषण धवल सरसत धवल सरूप ॥२॥
अरी चत्रंग मारीयो सज दुमगल सामाज।
राज चत्रांगढ़ थापीयो रावल वापराज ॥३॥

अंत—

की जांणे कायर कृपण कव धन कि क (?) वाद।
आसी सुण अण वातरो सूरां दल संवाद॥
पोहोमी गर पाणी पवन धर कर अन्नत धार।
अचलावत प्रतपो अते साजे दत सुदतार॥

( सरस्वती भण्डार )

(१६७) सूर सागर प्रति नं० १। रचयिता—सूरदास। साइज ८-४×६ इंच। पत्र-संख्या १८३। लिपिकाल-सं० १६६७। इसमें ८१२ पद हैं। पद सभी अच्छे और चुने हुए हैं।

पहला पद यह है:—

पद

आछौं मेरो सांवरे ऐसी अरि न कीजै।
मधु मेवा पकवान मीठाई जोई चाहीये सुलीजे॥
सद्‌ माखण खावो दही मीठो [ ] पय पीजै।
पा लागौं हठु जिणि करैं छिन छिन तनु छीजै॥
आंन सदा यें आन सदैं बल को (कौ) न पतीजै।
सूर इनी कैं कहें मोपैं मांगे चंद कहां तें दीजै॥१॥

प्रति नं० २। साइज ८-६×६ इंच। पत्र संख्या ३०। प्रति बहुत जीर्ण होगई है। लिपिकाल—सं० १५६३ भादों वदि ७ सोमवार। इसमें सूरदास के बहुत उच्च कोटिके १७० पद संग्रहीत हैं। १६८ पद पुष्पिका के पहले और दो उसके बाद में हैं

आदि—

पद

वंदु चरण सरोज तुम्हारे
सुन्दर अरुण कमल पल्लव से दश पट चिन्ह चारु मनुहारे॥
जे पद पदम सदा शिव के धन सिंधु सुता संतत उर धारे॥

जे पद पदम परस जल पावन सुरसरि दरस कटत अघभारे ॥
जे पद पदम परस रिष पत्नी पाप सिला तनु पिनहि उधारे ॥
जे पद पदम तात रिपु त्रासत करि करुणा प्रहलाद उबारे ॥
जे पद पदम सु ब्रज भामनि तनु मनु दे पति सुत सदन बिसारे ॥
जे पद पदम रमत वृन्दावन अहि सिरि धरि अगणित रिपु मारे ॥
जे पद पदम गवन कौरव गृह दूत भए सब काज सुधारे ॥
ते पद पदम सूर सुपकारी त्रिविध ताप, दुष हरन हमारे॥

अन्त—

हरि हम पतित पावन सुणे
हम पतित तुम पतित पावन दोऊ वानक वणे ॥
गीध व्याध अजात तारे मानि नीगम मये ॥
और पतित अनेक तारे जात कापे गीणे ॥
जीय जाणे नाम अजांण लीनो नरक जम तें मने ॥
सूरदास सरन आयो रापल्यो अपने ॥

( सरस्वती भण्डार )

(१६८) सूर सारावली। रचयिता—सूरदास। साइज ५-८×५ इंच। पत्र-संख्या १२४। पहले ७ पन्ने गायब हैं। अन्तिम पन्ना भी बहुत जीर्ण हो गया है। लिपिकाल—सं० १७७५ वैशाख वदि १४। अंतिम पद यह है:—

ब्रज तें पावस पै न गई
सिसिर बसंत सरद गत सजनी विति अवधि दई।
टनै टनै (व) रपत घमचषु सरिता उरसि भई।
(कुं) कुम कज्जल कीच मची जनु भुज सुग पारि परी।
तामैं विरम प्रगट ग्रीपम रितु तिहि आ ताप करी।
सूरदास प्रभु कुमुद बंधु बिनु विरहनि तरन जरी ॥

( सरस्वती भंडार )

(१६९) हनुमान जी की स्तुति। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथसिंह जू देव। साइज ६-३×५ इंच। पत्र संख्या १२। लिपिकाल—सं० १८६६ चैत्र सुदी ६। पद्य—संख्या ३५। ग्रंथ विविध छंदों में है। इसमें हनुमान जी की महिमा गाई गई है।

आदि—

दोहा

जय बानी बारन बदन जयति सीय रघुबीर ।
जयति भक्त सब भुवन के जय हनुमत रनधीर ॥१॥

अंत—

कुंडलिया

सुवरन बोज प्रसाद धुनि गुन जुत अर्थ गंभीर ।
सुभग कवित पैंतीस हैं हरनिहार तम भीर ॥
हरनिहार तम भीर विमल (sic) सविता सम छाजैं ।
मुद मंगल महि उदय करन दुष दरन बिराजैं ॥
सुनतहिं नसि हैं सोक कहिहि जोइ होइहिं कुवरन ।
बिस्वनाथ प्रभु प्रेम लहिहि धन धान्य हु सुवरन ॥३५॥

( सरस्वती भंडार )

(१७०) हरि चरित्र । रचयिता—सालुव । साइज ८-१ × ७-८ इंच । पत्र संख्या ११५ । लिपिकाल—सं० १८२६ फाल्गुण सुदी ७ रविवार । प्रति के प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २५।३० अक्षर हैं । लिखावट भद्दी पर सुवाच्य है । विषय—श्रीमद्भागवत का सारांश । ग्रंथ छोटे छोटे ६० अध्यायों में विभक्त है ।

आदि—

चौपाई

गुर गनेस महेस के पूता । तेहि सुमिरत मति होहि अनूपा ॥
प्रथमहि हरिके चरन मनाऊं । सर्व सिद्धि सिव समाधि लगाऊं ॥
सर्व देव ओदर बसु जाके । सुनहु कथा गोविन्द गुन ताके ॥
गुर गणपति के चरन मनाऊं । सरस कथा गोविंद गुन गाऊं ॥

अन्त—

रिषि सुषदेव राजा सौं कहे । दसम सकंध भागवत अहे ॥
सुनि के वचन राजे सुष माना । रोम रोम भै पुलकित प्राना ॥
कथा भागवत सुनु मन लाई । कोटि जन्म के (क) ल्बिष हरई ॥
अस हरि ठाकुर जो बिसरावा । अधम जोनि महँ पार न पावा ॥

जैसे राउ परिछित देवा । नर्क जात सो सुख थल टेका ॥
पर उपकार लागि रिषि कहेऊ । मोच्छ दीन्ह बैकुंठहि गयऊ ॥
अस ठाकुर के करिहि जे सेवा । नमस्कार देवनि के देवा ॥

दोहा

श्री सुखदेव अस भाषा जो चाहो सुख राज।
चरन सरन जन लालच थंतहु हरि सों काज ॥२२२॥

( सरस्वती भंडार )

(१७१) हरिचरितामृत। रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज जयसिंह जू देव। साइज १२-५×५-८ इंच। पत्र-संख्या ४४३। लिपिकाल—सं० १८८० पौष शुक्ला ५ चंद्रवार। प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में ५५।५७ अक्षर हैं। अक्षर बहुत छोटे पर सुंदर हैं। इसमें भगवान के २४ अवतारों की कथा वर्णित है। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है। बहुत उच्च कोटि का काव्य ग्रंथ है।

आदि—

दोहा

गुर गनेस के चरन जुग बंदत हौं करजोरि ॥
जेहि सुमिरत दूषन तनत भूषन होत करोरि ॥१॥

अन्त—

दोहा

धन संतोषी जानिये परम दारिद को रूप।
इन्द्री अजिते कृपिन है सो न तरै भवकूप ॥१॥
विषय माह आसक्ति बुधि राय नहीं सो ईस।
ताकी जो विपरीति सोई कह विपरीति मुनीस ॥२॥
हरिचरितामृत ग्रंथ श्रुति पुरान को सार।
करम भगति अरु ग्यान को यामे भलो विचार ॥३॥
निज निज रुचि अनुरूप नर पढ़ै सुनै सविवेक।
तिन्हैं तत्व के ग्यान की संसै रहै न नेक ॥४॥

( सरस्वती भंडार )

(१७२) हरि-पिंगल प्रबंध । रचयिता—जोगीदास चारण । साइज १०×५-२ इंच । पत्र-संख्या ८५ । लिपिकाल—सं० १७२५, चैत्र वदि ११ भृगुवार । प्रति के प्रत्येक पृष्ठ पर दश पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में २६।३० अक्षर हैं। अक्षर सुन्दर और सुपाठ्य हैं। भाषा डिंगल है। इसमें संस्कृत, हिन्दी और डिंगल के मुख्य २ और बहुप्रचलित छंदों का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन है। ग्रंथ तीन परिच्छेदों में बँटा हुआ है। अंतिम परिच्छेद के अधिक भाग में कवि के आश्रयदाता रावत हरिसिंह जी के वंश-गौरव का विवरण है। कविता उत्कृष्ट है।

आदिः—

छप्पय

दिसा आठ दल आठ मेर करणक कालाहल ।
किंजल भार अठार पुहप रस सांत समंद जल ॥
भोग वासना वास पाण ग्रुह भमे भमर वल ।
वाण वाण गुंजार तव करित गुण उज्जल ॥
ब्रहमंड रूप कमला कमल छोगो सीस वणंत जह ।
कूरम्म तखत राजंत तुग्र जे जे सेस नरेंद पह ॥१॥

अंत—

जां लग रवि ससि अचल अचल जां सेस धरत्ती ।
जां वेलावल अचल अचल जां केल सकत्ती ॥
थंभ संभ जां अचल अचल जां मेर गिरव्वर ।
ईंद धूग्र जां अचल अचल जां भरण विसंभर ॥
चहुँ वेद धरम्म जां लग अचल जाम व्यास वाणी विमल ।
जसराज नंद जग मध्य लै हरिअसिंघ तां लग अचल ॥३६॥

( सरस्वती भण्डार )

(१७३) हरि रस । रचयिता—ईसरदास । साइज ४-८×३-२ इंच । पत्र-संख्या ७२ । प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ६।८ अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १७४४ । भाषा—डिंगल । विषय—ईश-विनय ।

आदि—

दोहा

पहलो नांम प्रमेसर जिण जग मंडीयो जोय ॥
नर मूरष समझै नहीं करता करै स होय ॥१॥

अन्त—

श्री हरिरस ईसर कथ्यौ स्लोक तीन सौ साठ ॥
मुकति लहै हरि प्रीतसुं जै नित करवे पाठ ॥

( सरस्वती भण्डार )

(१७४) हय दर्पण। रचयिता—अज्ञात। साइज ६×४-६ इंच। पत्र-संख्या ३६। लिपिकाल—सं० १८२३, माह सुदी ११, सोमवार। प्रत्येक पृष्ठ पर ७ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। इसमें घोड़ों की भिन्न २ जातियों तथा उनकी भिन्न २ बीमारियों के लक्षण और उपचार बतलाये गये हैं। पद्य-संख्या ३६८ है। यह ग्रंथ सं० १७३२ में मालवा नरेश मोहकमसिंह जी की आज्ञा से लिखा गया था। इसके रचयिता का नाम अविदित है। सिर्फ इतना ही सूचित किया गया है कि यह ग्रंथ उसने शालिहोत्र शास्त्र के आदि आचार्य पांडव कुल भूषण नकुल रचित संस्कृत के किसी अज्ञात नामा ग्रंथ के आधार पर लिखा है। रचना उपयोगी है।

आदि—

दोहा

बाणी ज्या के वदन बसी सारदा होय करि माय।
ताही के तिहुं लोक मैं. वंदै सब मुनि पाय ॥
संवत सत्रह सै समै ता पर बरस बतीस।
आईस मुहकमसिंह दयो महि मालव के ईस ॥
गुरु गणेस सारद सुमिरि कवि तब कीयो आरंभ।
लछिन घन उपचार तैं तुरंग काय को थंभ ॥३॥

अंत—

जो लौं तुवच में विष रहै ता लौं साध्य जनाय।
विष व्यापैं जो मांस में तो असाध्य कहाय ॥
यहे वाजि कौ जै कही रिषियन कही बनाय।
तेयन की जौवालु कुं हय दरपन मत पाय ॥

( सरस्वती भण्डार )

(१७५) हालां झालां रा कुँडलिया। रचयिता—ईसरदास (?)। साइज ७×३-५ इंच। पत्र-संख्या २१। लिपिकाल—सं० १६०० के लगभग। मखमली जिल्द की पुस्तकाकार प्रति है। पद्य संख्या ५३। भाषा डिंगल है। वीररस की बड़ी मार्मिक रचना है। दो-एक उदाहरण देखिये:—

हालां झालां होवसी, सीहां कथी बात ।
घर पैलां अपणावसी, (काय) आपणड़ी पर हथ ॥१॥

सादूलो आपै समां, धीनो रचण निवंत ।
हाक बिडाणी किम सहै, घण गाजिये मरंत ॥२॥

सीहण हेको सीह जण, छापर मंडै आल ।
दूध विटालण कापुरस, बोहला जणै सियाल ॥३॥

सखी अमीणा कंथ रो, औ इक बडो सुभाव ।
गलिहारां ढीलो फिरै, ढोलाँ वागाँ राव ॥४॥

सेल घमोड़ा किम सह्या, किम सहिया गजदंत ।
कठण पयोधर लागतां, कसमस तो तूँ कंत ॥५॥

हिरणां लांबी सींगड़ी, भाजण तणो सुभाव ।
सूरां छोटी दाँतली, दे घण थड़ां घाव ॥६॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

# परिशिष्ट १

[ नवज्ञात ग्रंथकारों पर टिप्पणियाँ ]

(१) ईसरदास—इनका जन्म मारवाड़ राज्य के भाद्रेस नामक गाँव में सं० १५९५ में हुआ था। ये जाति के चारण थे। इनके पिता का नाम सूजो और माता का अमरबाई था। ये संस्कृत, प्राकृत, डिंगल आदि कई भाषाओं के सुज्ञाता और उच्च कोटि के कवि थे। इनके लिखे बारह ग्रंथ कहे जाते हैं जिनमें से तीन—हरिरस, गुण हरिरस और हालाँ झालाँ रा कुंडलिया—प्रस्तुत खोज में भी मिले हैं। इनकी भाषा शुद्ध डिंगल है और कविता में शान्त तथा वीर रस की प्रधानता है।

(२) कल्याणदास—ये भाट जाति के कवि मेवाड़ के महाराणा जगतसिंह (प्रथम) तथा मुग़ल सम्राट शाहजहाँ के समकालीन थे। इन्होंने 'गुण गोव्यंद' नाम का ग्रंथ सं० १७०० में बनाया जिसके रचना काल का पद्य यह है—

सतरा सै संवतां बरीष पहिलैं मैं बणायं।
मास चैत सुदी दसमी पुप्य रविवार प्रमायं ॥

(३) किशन जी आढ़ा—ये आढ़ा गोत्र के चारण राजपूताने के सुविख्यात कवि दुरसाजी की वंश-परंपरा में दूलह जी के बेटे और मेवाड़ के महाराणा भीमसिंह जी के आश्रित थे। इन्होंने 'भीम विलास' और 'रघुवर जस प्रकास' नामक दो ग्रंथ क्रमशः सं० १८७९ और सं० १८८१ में बनाये जो डिंगल भाषा में हैं। किशनजी अच्छे इतिहासवेत्ता और डिंगल-पिंगल के प्रतिभाशाली कवि थे। इनकी कविता प्रौढ़ और भाषा शैली सरस है।

(४) किशोरदास—ये दसौंदी शाखा के भाट कवि मेवाड़ के महाराणा राजसिंह के आश्रित थे। इन्होंने 'राज प्रकाश' नाम का ग्रंथ सं० १७१६ में बनाया जिसमें उक्त महाराणा के राज्य-प्रबंध, वैभव आदि का अत्यंत रोचक और कवित्वपूर्ण शैली में वर्णन किया गया है। इसकी भाषा डिंगल है। ग्रंथ में अधिकतः कवि की आँखों देखी घटनाओं का वर्णन है और इसलिये यह इतिहास की दृष्टि से भी महत्व का है।

(५) कुशलधीर—ये खरतरगच्छीय जैन साधु जिनमाणिक्य सूरि की शिष्य-परंपरा में कल्याणलाभ के शिष्य थे। इन्होंने राठोड़ पृथ्वीराज कृत 'वेलिक्रिसन

रुक्मणी री' और केशवकृत 'रसिक प्रिया' की टीकाएँ लिखीं जिनका रचना काल क्रमश: सं० १६६६ और सं० १७२७ है। बहुत उच्च कोटि के विद्वान् और कवि थे।

(६) कुशललाभ—ये जैन कवि जैसलमेर के रावल हरराज के समकालीन और आश्रित थे। इनका कविता-काल सं० १६१७ है। उक्त रावलजी के कहने से इन्होंने राजस्थान के प्रसिद्ध प्रेम गाथात्मक काव्य 'ढोला मारू रा दूहा' में स्थान-स्थान पर स्वरचित चौपइयाँ जोड़कर उसके कथा-सूत्र को मिलाया था। इसके सिवा इनका लिखा 'माधवानल-कामकंदला' नामक एक दूसरा ग्रंथ भी राजस्थान-गुजरात में बहुत प्रचलित है।

(७) केसौराय—मिश्रबंधु विनोद में इस नाम के पाँच व्यक्तियों का उल्लेख किया गया है, पर ये उन सब से भिन्न कोई नये ही कवि प्रतीत होते हैं। ये कन्नौज-निवासी जाति के कायस्थ थे। इनके पिता का नाम नीलकंठ था। विक्रमादित्य नामक कहीं के राजा के आग्रह से इन्होंने 'रुक्मिणी मंगल' नामका एक ग्रंथ सं० १५५० में मथुरा में बैठकर बनाया था। रुक्मिणी मंगल के सिवा इनका एक और ग्रंथ 'केसौ सागर' भी मिला है। यह इनकी फुटकर कविताओं का संकलन है। दोनों ग्रंथों की कविता बहुत प्रौढ़, मार्मिक एवं काव्य-लालित्य से ओतप्रोत है और इनके आधार पर केसौराय की गणना भी हिन्दी के मतिराम, पद्माकर आदि गण्य-मान्य कवियों की श्रेणी में आसानी से की जा सकती है।

(८ खेतसी—ये साँदू शाखा के चारण कवि जोधपुर के महाराजा अभयसिंह के आश्रित थे। इन्होंने महाभारत के १८ पर्वों का अनुवाद डिंगल भाषा में किया जिसका नाम 'भाषा भारथ' है। यह ग्रंथ, जैसा कि अधोलिखित छप्पय से प्रकट होता है, सं० १७६० में पूरा हुआ था:—

सतर मैं सामंत बरस नेउवै बसेपण।
कवि सुप रखे करी कथ भारथ संपूरण॥
वैसापह वदि विवध तिथ एकम आलोकत।
भोमवार निरधार निरत रित राव स चाहत॥
उतरांण भांण वरनन अगम दिस दिखणण विचारि उर।
कवि सीह परम महिमा कही कुर पंडव क्रम जुत दुकर॥

खेतसी बहुत उच्च कोटि के विद्वान् और प्रतिभावान् कवि थे। इनका 'भाषा भारथ' डिंगल साहित्य का एक अद्वितीय ग्रंथ है। कविता में ये अपना नाम 'सीह' लिखा करते थे।

(६) गणेशदास—ये वल्लभ-संप्रदाय के कवि मेवाड़ राज्य के बागोर ठिकाने में किसी मन्दिर के पुजारी थे। इनका आविर्भाव काल सं० १८२० है। इनका लिखा 'सुदामा चरित्र' नामक एक छोटा सा ग्रंथ मिला है। रचना मधुर है।

(१०) गरीबगिर—इनका 'जोग पावड़ी' नामक ग्रंथ मिला है। इसमें इन्होंने अपने विषय में कुछ भी नहीं लिखा। कोई गोरखपंथी साधु प्रतीत होते हैं। रचना सरस है।

(११) जल्ह—इनके 'बुद्धिरासौ' नामक ग्रंथ की सं० १७०४ की लिखी हुई एक हस्तलिखित प्रति मिली है। इसमें इन्होंने न तो अपना वंश-परिचय दिया है और न इसका रचना काल लिखा है। श्रीयुत अगरचंद नाहटा ने अपने 'ऐतिहासिक जैन काव्य संग्रह' में इसी नाम के एक जैन कवि की कविता का थोड़ा सा अंश उद्धृत किया है जो सं० १६२५ का लिखा हुआ है। यदि ये दोनों व्यक्ति एक ही हों तो 'बुद्धिरासौ' का रचना काल भी सं० १६२५ ठहरता है। लेकिन इस विषय में निश्चित रूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता। क्योंकि दोनों की भाषा-शैली में बहुत अंतर है।

जल्ह की भाषा अपभ्रंश मिश्रित हिंदी और रचना काव्य-कलापूर्ण है। 'बुद्धि-रासौ' में से थोड़ा सा अंश और हम नीचे उद्धृत करते हैं। इसमें जलधितरंगिनी के रूप-सौन्दर्य का वर्णन किया गया है:—

इति प्रतिवाद मधु-माधव आये। जागि भमरि पीय भमर जगाये॥
सुनि कोकिल कलिरव कल सुधी। इन सुर विलसि वसंत सुलधी॥१३२॥
घरि घरि कुसुम वास अरविंदा। अलि लुटहिं अहि निसि तजि न्यंदा॥
जलधितरंगनि कीन वनंदा। कीये षोडस जानु पूरण चंदा॥१३३॥
चंदमुखी सुख चंद कीयं। चखि कज्जल अंबर हार लीयं॥
घण घंटयि छिद्र नितंब भरे। मयमत्त सुधा मनमद्ध करे॥१३४॥
अति अधि तंबोल अमोल सुखं। अहिलोक सु अक्षर कीण सुखं॥
कुच ढंकति कंचु कसी कसीये। जुग मोर जुरे मनमत्थ भये॥१३५॥
घन जंघनि कंचन रंभ बनी। पहिरंति पटंबर अंग तणी॥
धर भू अति वंक निसंक सरै। विष बाण कटाछिन प्राण हरै॥१३६॥
कर कंकण अंकण जावि नही। मिहि जानु गुहे भुज पल्लवही॥
वर हंस विराजन हंस धनी। तर छंडि जोगेन्द्र ती सह मुनी॥१३७॥
चरणावलि सेम विसार अंगे। कदली दल जानि कसुंभ रंगे॥
धनि अद्दीय अंगनि आधि गनी। रप संचि रची रवि एक धरी॥१३८॥

(१२) जवानसिंह—ये मेवाड़ के महाराणा भीमसिंह के पुत्र थे और इनके बाद सं० १८८५ में मेवाड़ की गद्दी पर बैठे थे। इनका जन्म सं० १८५७ में हुआ था। कवि-कोविदों के आश्रयदाता और स्वयं भी बहुत अच्छे कवि थे। ग्रंथ तो इन्होंने कोई नहीं लिखा पर फुटकर कवित्त, सवैया, पद, दोहा आदि प्रचुर मात्रा में लिखे हैं जिनमें भक्ति-शृंगार की प्रधानता है। इनकी भाषा व्रजभाषा है। कविता मधुर और मौलिकतापूर्ण है।

(१३) जसविजय—इनका 'समाधि तंत्र' नामक ग्रंथ प्राप्त हुआ है। इसमें इनका कुछ भी इतिवृत्त नहीं मिलता। अनुमान से कोई निरंजनी साधु प्रतीत होते हैं।

(१४) जान—ये मुसलमान जाति के कवि मुगल सम्राट शाहजहाँ के समय में जयपुर राज्य के फतहपुर परगने के नवाब थे। इनका असली नाम अलफ़खां था। लेकिन कविता में अपना उपनाम 'जान' लिखा करते थे। इनके पिता का नाम मुहम्मदखां और दादा का ताजखां था। इनका 'रस मंजरी' नामक ग्रंथ मिला है जो सं० १७०६ में लिखा गया था। यह इसी नाम के किसी संस्कृत ग्रंथ का भाषान्तर है। इसके सिवा इनके रचे चार और ग्रन्थों का भी पता है—रत्नावली, सतवंतो-सत, मदन-विनोद और कवि वल्लभ। ये ग्रंथ जयपुर के प्रसिद्ध विद्वान् हरि-नारायण जी पुरोहित, बी० ए० के पुस्तकालय में सुरक्षित हैं।

(१५) जोगीदास—ये मेवाड़ राज्य के देवगढ़ ठिकाने के आश्रित कवि जाति के चारण थे। इन्होंने 'हरि-पिंगल-प्रबंध' नामक छंदशास्त्र का एक ग्रन्थ डिंगल भाषा में बनाया जिसके रचना काल का दोहा यह है:—

संवत सतर इकवीस में कातिक सुभ पप चंद।
हरि पिंगल हरिचंद जस वणिओ पीर समंद॥

'हरि-पिंगल-प्रबंध' के अंतिम भाग में जोगीदास ने अपने आश्रयदाता हरिसिंह जी की बड़े ऊँचे शब्दों में प्रशंसा की है और लिखा है कि यह ग्रंथ उसने उन्हीं के कहने से बनाया, और इसलिये इसका नामकरण भी उन्हीं के नाम से हुआ है। इसके सिवा इस ग्रंथ की उपलब्ध हस्तलिखित प्रति, जो ग्रंथ-निर्माण से चार वर्ष बाद (सं० १७२५) की लिखी हुई है, की पुष्पिका में भी यही बात दुहराई गई है। लेकिन डा० गौरीशंकर-हीराचंद ओझाकृत राजपूताने के इतिहास में देवगढ़वालों का जो वंश-क्रम दिया गया है उसमें हरिसिंह का नाम ही नहीं है। अतः स्पष्ट है कि देवगढ़ ठिकाने की गद्दी पर इस नाम का कोई व्यक्ति आज तक हुआ ही नहीं

सं० १७२१ में जिस समय यह ग्रन्थ लिखा गया था उस समय गोकुलदास (पहले) देवगढ़ के स्वामी थे। अनुमान होता है, यह ग्रंथ देवगढ़ के अधिपति के आश्रय में नहीं, बल्कि उनके हरिसिंह नामक किसी निकटतम संबंधी के आश्रय में लिखा गया है और हरिसिंह के नाम के आगे 'अधिपति,' 'महाराजाधिराज' आदि पदवियों का जो प्रयोग किया गया है उसका कोई खास मूल्य नहीं, वह चारणों को अत्युक्तिपूर्ण परंपरागत काव्य-शैली का अनुकरण मात्र है।

भाषा, कविता, विषय आदि सभी दृष्टियों से 'हरि पिंगल प्रबंध' एक बहुत सफल रचना है। इसकी भाषा बहुत मंजी हुई और कविता भावपूर्ण है।

(१६) तत्ववेत्ता—ये निर्बाक संप्रदाय के संत मारवाड़ राज्य के जैतारण नगर के निवासी और जाति के छैन्याती ब्राह्मण थे। इनके असली नामका पता नहीं है। 'तत्ववेत्ता' इनका उपनाम था। ये सुकवि और चमत्कारी महात्मा थे। अपने पीछे सैकड़ों ही शिष्य छोड़कर गोलोकवासी हुए जिनमें से तीन-चार की गद्दियाँ आज भी अजमेर, जयपुर, जैतारण आदि विभिन्न स्थानों में चल रही हैं। इनका आविर्भाव काल सं० १५५० के लगभग है।

(१७) दाम—इनके विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं है। इनका 'मदनसतक' नामक एक ग्रंथ मिला है। भाषा शैली से कोई राजपूताने के ही कवि प्रतीत होते हैं।

(१८) देवकरण—ये कायस्थ जाति के कवि मेवाड़ के महाराणा जगतसिंह (दूसरे) के दीवान थे। इनके पिता का नाम हरनाथ और दादा का महीदास था। संवत १८०३ में इन्होंने 'वाराणसी विलास' नाम का एक बहुत बड़ा और उच्च कोटि का ग्रंथ 'वाराह-पुराण' के काशी खंड के आधार पर लिखा था:—

आश्विन कृष्णा अनंग तिथि अठारह सैं तीन।
उदयपुर शुभ नगर में उपज्यौ ग्रंथ नवीन॥

देवकरण हिन्दी-संस्कृत के अच्छे विद्वान् और प्रतिभाशाली कवि थे। 'वाराणसी विलास' में इन्होंने कई प्रकार के छंदों का प्रयोग किया है और विषय के अनुसार छंदों के बदलने में भी अच्छी पटुता प्रदर्शित की है। इनकी भाषा ब्रजभाषा है। कविता प्रौढ़, कर्णमधुर और सद्भावोत्पादक है।

(१६) देवीदास—ये अरगल के यदुबंशी राजा अनूपराय के आश्रित कवि जाति के सनाढ्य ब्राह्मण थे। इनके पिता का नाम गंगादास था जिनके पाँच पुत्रों में ये सबसे छोटे थे। अपने आश्रयदाता अनूपराय के कहने से इन्होंने 'अनूप

कृष्ण चंद्रिका' नामक एक ग्रन्थ लिखना प्रारंभ किया जो सं० १७३१ में पूरा हुआ था:—

संवत सत्रह से बरस इकतीसा में मुख्य ।
माघ शुक्ल त्रयोदशी योग बन्यौं गुर पुष्य ॥

यह ग्रन्थ इन्होंने सागरपुर में बैठकर लिखा था। जब यह पूरा होगया तब इसे लेकर ये अरगल गये और अपने आश्रयदाता महाराज अनूपसिंह को पढ़कर सुनाया। सुनकर वे बहुत खुश हुए और प्रचुर धन-सम्पत्ति तथा तीन गाँव देकर उन्होंने इनकी प्रतिष्ठा बढ़ाई। इन सब बातों का सविस्तर वर्णन कवि ने अपने इस ग्रंथ के आदि में किया है।

'अनूप कृष्ण चन्द्रिका' में भगवान् श्री कृष्ण की विविध लीलाओं का सरस वर्णन है। इसकी भाषा व्रजभाषा है और कविता-शैली से देवीदास का एक सिद्ध-हस्त कवि होना सूचित होता है।

(२०) नंदराम—ये मेवाड़ के महाराणा जगतसिंह ( दूसरे ) के आश्रित कवि जाति के ब्राह्मण थे। इनके 'शिकार भाव' और 'जगविलास' नाम के दो ग्रंथ मिले हैं जो क्रमशः सं० १७६० और सं० १८०२ में लिखे गये थे। 'शिकार भाव' में महाराणा जगतसिंह की शिकार का और 'जगविलास' में उनकी दिनचर्या, राज्य-वैभव तथा जग-निवास महल की प्रतिष्ठा आदि का सविस्तर वर्णन है। ये दोनों ग्रन्थ व्रजभाषा में हैं और साहित्यिक दृष्टि से उच्च कोटि के होने के साथ साथ इतिहास की दृष्टि से भी बड़े महत्व के हैं।

(२१) नरखदो—इनका रचनाकाल सं० १८२२ से पहले है। ये जाति के चारण थे। इनका 'राजा रिसालू री वात' नामक ग्रन्थ मिला है। इसकी भाषा बोलचाल की राजस्थानी है। रचना मार्मिक है।

(२२) नवनीतराय—इनका 'रसप्रकाश' नामक एक ग्रन्थ मिला है जो व्रज-भाषा में है। यह सं० १७८२ में लिखा गया था। रचनाकाल का दोहा यह है:—

सत्रह सै संवत समै बरष बयासी सुद्ध ।
सित पख्ख माधव मास को दसमी वार सु बुद्ध ॥

(२३) परशुराम देव—ये निम्बार्क संप्रदाय के संत थे। इनकी गणना उक्त सम्प्रदाय के प्रमुख आचार्यों में होती है। इनका जन्म जयपुर राज्यान्तर्गत किसी पंच-गौड़ ब्राह्मण कुल में हुआ था। ये हरिव्यासदेव जी के चेले थे। इनका 'परशुरामसागर' मिला है जो इनके छोटे-बड़े २२ ग्रन्थों तथा ७५० के लगभग

फुटकर कविताओं का संग्रह है। इसमें इनका एक ग्रन्थ 'विप्रमति' भी सम्मिलित है जिसके अंत में उसका रचना काल सं १६७७ लिखा हुआ है। अतः इसके आधार पर इनका कविता काल सं० १६७७ निश्चित होता है। परशुराम देव जी की भाषा राजस्थानी मिश्रित ब्रजभाषा है। कविता अर्थ गौरवपूर्ण और सामान्य रूप से सरस है।

(२४) पृथ्वीराज—ये माँडू शाखा के चारण थे। इन्होंने 'अभय-विलास' नामका एक ग्रन्थ जोधपुर के महाराजा अभयसिंह ( राज्यकाल सं० १७८१-१८०६ ) के आश्रय और समय में बनाया जिसमें उनके वीरोचित कार्यों और शौर्य-पराक्रम का बड़ा सजीव वर्णन किया गया है। ग्रन्थ की भाषा डिंगल है। वीररस की बड़ी प्रौढ़ रचना है।

(२५) प्रतापसिंह—इनका आविर्भाव काल सं० १९४० है। इन्होंने 'चंद कुंवर री वात' नामक ग्रन्थ लिखा जिसकी भाषा बोलचाल की राजस्थानी है।

(२६) फतहराम—इनका आविर्भाव काल सं० १८४० है। ये मेवाड़ राज्य के आर्ज्या ग्राम के निवासी और जाति के वैरागी साधु थे। इनके पिता का नाम बालकृष्ण और दादा का गोवर्धनदास था। राजस्थानी भाषा के अच्छे कवि और गद्य लेखक थे।

(२७) बादर—ये जाति के ढाढ़ी थे। इनका रचनाकाल पंद्रहवीं शताब्दी विक्रमीय है। इन्होंने 'निर्मांणी वीरमाण री' नाम का एक ग्रन्थ लिखा जिसमें मारवाड़ के राव वीरमजी की वीरता का बड़ा सजीव वर्णन किया गया है। यह ग्रन्थ डिंगल भाषा में है। कविता बहुत सबल और ओजस्विनी है।

(२८) बालकराम—इनका रचनाकाल सं० १८८० से १८२० तक है। ये राजस्थान के प्रसिद्ध महात्मा संतदास ( दांतड़ावाले ) की शिष्य परंपरा में मीठाराम के चेले थे। इन्होंने नाभादास के भक्तमाल की टीका लिखी जिसके अंतिम छंद में अपना परिचय इस प्रकार दिया है:—

नारायण अंग धरा इंद्र राय पति राम
ताकी पद्धति में रामानुज प्रतिहास है।
तास पद्धति में रामानंद ताकी पौत्र शिष्य
श्री पैहारी की प्रनाली में भयौ संतदास है॥
ताही को बालकदास नाम प्रेम जाको खेम
खेम को प्रह्लाददास मिष्टराम नाम है।

मिष्टराम जू कौ सिष्य सौं वालकराम रची
टीका भक्तदामगुण चित्रनी प्रकास है।

वालकराम की यह रचना कहने मात्र को नाभाजी के भक्तमाल की टीका है। वास्तव में इसे एक स्वतन्त्र ग्रन्थ ही समझना चाहिये। इसकी भाषा व्रजभाषा है, जिसपर राजस्थानी का भी थोड़ा सा रंग लगा हुआ है। कविता बहुत सरस और प्रवाहयुक्त है।

(२९) वालकृष्ण—इनका रचनाकाल अनुमान से सं० १८२० के लगभग है। विशेष वृत्त ज्ञात नहीं है। इनकी 'सुदामा चरित्र' नाम की एक रचना प्राप्त हुई है जिसमें द्वारका में श्रीकृष्ण-सुदामा के मिलन की कथा का वर्णन है। इनकी भाषा व्रजभाषा और कविता बहुत प्रौढ़ एवं व्यवस्थित है। कोई प्रतिभावान् कवि प्रतीत होते हैं। इनकी कविता के दो-एक उदाहरण हम नीचे देते हैं:—

( सवैया )

अवलोक दसा दुज की वरनारि करै मनुहारि महामति हैं।
तुम दीनन तें अति दीन खरै हरि दीन दयाल सुनै श्रुति हैं॥
अघ भंजन आपदा गंजन हैं तहाँ जात ही दारिद कौं हति हैं।
कहतें हिय कंरति हैं पति हे! सुख संपति के पति श्रीपति हैं।

( कवित्त )

गहगहे गहन रसाल जाल जंबु ताल
विविध तमाल लता ललित अपार हैं।
कोकिल कपोत कीर चात्रिक चकोर मोर
डोलैं राजहंस कलहंसन के लार हैं॥
सीतल समीर मिलि सुमन सुगंधनि सौं
मोदन दिगंत अलि करत विहार हैं।
द्वारिका के जात कूल दुज के भगाने सूल
फूले फूले डार नये फूलन के भार हैं।

(३०) भद्रसेन—ये खरतरगच्छीय जैन साधु थे। इन्होंने 'चंदन मलियागिर री वात' नामक ग्रन्थ वीकानेर में लिखा जिसमें चंदन और मलियागिर की प्रेम-कथा वर्णित है। इनका रचना काल सं० १६७५ के लगभग है।

(३१) भांन—इनकी 'संकट हरण' नाम की एक बहुत मार्मिक रचना मिली है। लेकिन इससे इनके व्यक्तिगत जीवन के विषय की किसी भी वात का पता नहीं लगता। दुर्भाग्य से उक्त ग्रन्थ की जो हस्तलिखित प्रति प्राप्त हुई है उसमें उसके

लेखन-काल का निर्देश भी नहीं है। ऐसी हालत में इनके रचना काल का अनुमान लगाना भी बहुत कठिन है। भांन की भाषा राजस्थानी मिश्रित ब्रजभाषा तथा कविता भक्तिपूर्ण, सरस एवं हृदयस्पर्शी है। मिश्रबन्धु विनोद में इसी नाम के एक कवि ( नं० ६८१ ) का उल्लेख हुआ है, पर भाषा-शैली से ये उनसे भिन्न ज्ञात होते हैं। इनकी कविता का थोड़ा सा अंश हम यहाँ देते हैं। प्रसंग द्रौपदी चीर हरण का है:—

अंतरजामी आज वाहर कौ विस्वंभरा।
अबला कौन अवाज सुनत पधारौ स्याम जू॥
केसव तो विन कौंन कर जोरे तासूँ कहूँ।
भूधर छांडो भौन धावो गोवरधन धरन॥
बोहो नामी मजराज हूं सेवक हरि चरन की।
चपुमीवर मो लाज राखो तुम राधारमन॥
कांन तुम्हारे कान बेर परी किधुं नींद बस।
भये निबल भगवान परी वाट किधुं प्रीति की॥
निठुर भये हो नाथ तजो विरद किधुं तारिवां।
हरि आयुद ले हाथ आवो क्यों न अनंत जू॥

कहै द्रोपती पुकार सुनों कान दे मुरार
दुस्यासन गहे वार मेरी खेत लाज है।
संतन की जदुवीर संकट में करी भीर
मेरी बेर धीर कैसे करी मजराज है॥
नाहीं करत सहाय तुम्हें लागी वाय
कहै और ग्राह.ग्राह तुम्हें नहीं दाज है।
अहूँ लोक वासी भांन करी हैं तो हांसी जान
लाज भांन गयें प्रभु आवनो अकाज है॥

(३२) मदनेश—ये मेवाड़ के महाराणा सज्जनसिंह जी के आश्रित थे। इनका 'सज्जन प्रकाश' नामक एक ग्रन्थ मिला है जिसकी रचना-काल सं० १६३४ है। इनकी कविता साधारणतः अच्छी है, पर कोई खास चमत्कार दिखाई नहीं देता।

(३३) माधौदास—इनका कविता-काल सं० १६६४ है। ये दधिवाड़िया गौत्र के चारण थे। इन्होंने 'रामरासौ' नामक एक बहुत बड़ा ग्रंथ डिंगल भाषा में बनाया जिसमें भगवान् श्री रामचन्द्र की कथा बड़े विस्तार के साथ वर्णित है।

(३४) माधौदास—इनका रचा 'गज मोष' नाम का एक छोटा सा ग्रन्थ प्राप्त हुआ है। लेकिन इससे इनके वंश, रचनाकाल आदि के विषय में कुछ भी ज्ञात

नहीं होता। इनकी भाषा डिंगल-पिंगल का मिश्रण और कविता सरस है। ये उपरोक्त माधोदास से भिन्न हैं।

(३५) **माधोदास**—इनका एक ग्रन्थ 'वन परिक्रमा' मिला है। इसकी अंतिम पंक्ति में इन्होंने अपने गुरू का नाम हरिदास बतलाया है। विशेष वृत्त ज्ञात नहीं है। रचना साधारण है। ये उपरोक्त दोनों मधोदासों से भिन्न कोई तीसरे ही व्यक्ति हैं।

(३६) **मारकंडेलाल**—ये गाजीपुर के निवासी थे। मेवाड़ के महाराणा सज्जनसिंह जी की आज्ञा से इन्होंने 'सज्जन विनोद' नामक एक रीति ग्रन्थ सं० १६३१ में बनाया था। इसकी भाषा ब्रजभाषा है। कविता सरस है। एक उदाहरण देखिये:—

( सवैया )

ब्याहई बाल विदा होइ कैं गृह आई मनोज की सुन्दर वेली।
चूंदरी चारु हरी अंगियां न कहै कयों आंगन माह अकेली॥
त्यों चिरजीव विलोकत प्रीत में कांपी उठी उर माह नवेली।
जानि कै सीत जलाय कै आग समीप धरी ललनै अलबेली॥

(३७) **मुरली**—ये मेवाड़ राज्य के कोठारिया ठिकाने के स्वामी रावत उदयभान के आश्रित थे। इनके लिखे दो ग्रन्थ मिले हैं—'त्रिया विनोद' और 'अश्वमेध यज्ञ'। लेकिन इनसे इनके व्यक्तिगत जीवन के विषय में कुछ भी मालूम नहीं होता, सिर्फ इतना ही सूचित होता है कि 'त्रिया-विनोद' को इन्होंने रावत उदयभान के कहने से सं० १७६३ में और 'अश्वमेध-यज्ञ' को मेवाड़ के महाराणा जयसिंह की आज्ञा से सं० १७५५ में बनाया था। ये दोनों ग्रंथ राजस्थानी मिश्रित ब्रजभाषा में हैं। कविता शैली भी दोनों की समान रूप से मधुर और रोचक है।

(३८) **रघुराम**—इनका रचना काल सं० १७५७ है। ये अहमदाबाद के निवासी जाति के नागर ब्राह्मण थे। मिश्रबंधु विनोद में इनका रचना काल सं० १७०१ बतलाया गया है, जो गलत है। अपने रचे 'सभासार' में इन्होंने अपना परिचय इस प्रकार दिया है:—

दिस पस्यम गुर्जर सुधर, सहर अहमदाबाद।
भू पर के सब नगर सर, ऊपर मंडित बाद॥
ता मधि सागरपुर सुभग, सुखदायक सब धांम।
नागर विप्र सुसंग मति, कवि पद रज रघुराम॥
सत्रै से सत्तावनां, चैत्र तीज गुरुवार।
पप उज्जल उज्जल सुमति, कवि किय ग्रंथ विचार॥

बिठाया जाय, इस बात का निर्णय करने के लिये उनका दीवान उनके चारों पुत्रों को यह कर विदेश में भेजता है कि उनमें से जो सबसे अधिक वीरता का काम कर घर लौटेगा वही गद्दी का अधिकारी होगा। बादशाह का सबसे छोटा लड़का इस परीक्षा में सर्वश्रेष्ठ सिद्ध होता है और अंत में उसी को क़ाबुल का राज्य मिलता है। संक्षेप में यही इस कहानी की रूप-रेखा है। इसी के आधार पर 'रोशन नाटक' की रचना की गई है। ग्रंथ की शैली मधुर और भाषा विषयानुकूल सरल है।

(४८) साँया भूला—ये भूला साँप के चारण ईडर नरेश महाराजा कल्याण-सिंह के आश्रित थे। इनका रचना काल सं० १६४० के लगभग है। इन्होंने 'नाग-दमण' नाम का एक छोटा सा ग्रंथ डिंगल भाषा में बनाया जिसमें वीर और वात्सल्य रस का अच्छा स्फुरण हुआ है।

(४९) सालुव—इनका 'हरि चरित्र' नाम का एक ग्रंथ उपलब्ध हुआ है। इसमें इन्होंने न तो अपने जीवन-इतिहास पर कुछ प्रकाश डाला है, और न ग्रंथ का निर्माण-काल लिखा है। लेकिन कविता-शैली से ये कोई काव्य-कलाभ्यासी व्यक्ति मालूम होते हैं। इनका नाम 'सालुव' भी नया सुनने में आया है। संभव है, लिपि-कार ने भूल से 'साँवल' (श्यामल का राजस्थानी रूप) के स्थान पर 'सालुव' लिख दिया हो। लेकिन यह कोरा अनुमान ही है। हस्तलिखित प्रति में तीन-चार बार इनका नाम आया है और सभी जगह 'सालुव' ही लिखा गया है। रचना व्यवस्थित और मनोहारिणी है।

(५०) सिद्धसेन—ये खरतरगच्छीय जैन साधु थे। इनका रचना-काल सं० १५५६ है। इन्होंने 'विक्रम पंच दंड चौपई' नाम का ग्रन्थ लिखा जिसकी भाषा गुजराती-राजस्थानी का मिश्रण है। ग्रन्थ भाषा-शास्त्र की दृष्टि से महत्व का है।

(५१) सुमतिहंस—इनका लिखा 'विनोद रस' नामक ग्रन्थ प्राप्त हुआ है। यह सं० १६६१ में जोधपुर में लिखा गया था। इसकी भाषा गुजराती मिश्रित राज-स्थानी है। भाषा-शैली से सुमतिहंस कोई जैन कवि प्रतीत होते हैं।

(५२) हरिनाम—इनका आविर्भाव-काल सं० १७०० के लगभग है। इनका लिखा 'रसोई लीला' नामक छोटा सा ग्रन्थ उपलब्ध हुआ है, जो ब्रजभाषा में है। रचना साधारण है।

(५३) हरिराय—इनके जन्म, वंश आदि के विषय में कुछ भी विदित नहीं है। [illegible] से पहले है। इनकी लिखी 'सुदामा जी री बारपड़ो' [illegible] है। कविता साधारण है।

(४३) लालदास—इनका कुछ भी इतिवृत्त ज्ञात नहीं हो सका है। लेकिन इनके 'भय चिंतामणि' नामक ग्रंथ की जो हस्तलिखित प्रति प्राप्त हुई है वह सं० १७२४ की लिखी हुई है और इसलिए इनका रचना काल उक्त संवत् के पहले होना स्पष्ट है। मिश्रबन्धु विनोद में इसी नाम के दो कवियों ( नं० १११/१ और नं० १४६ ) का सं० १७२४ से पहले होना बतलाया गया है। ये लालदास उन दोनों में से कोई एक हैं अथवा तीसरे ही, इसपर विचार करने का कोई आधार हमारे पास नहीं है। लेकिन 'भय चिंतामणि' के विषय को देखते हुए ये मिश्रबंधु-विनोद के लालदास स्वामी ( नं० १११/१ ) प्रतीत होते हैं जिनका रचना-काल सं० १६१० माना गया है। लेकिन यह हमारा अनुमान ही अनुमान है। रचना साधारण है।

(४४) वीरभद्र—इनका लिखा 'व्रजलीला' नामक एक ग्रन्थ प्रस्तुत खोज में मिला है। मिश्रबंधु-विनोद में भी इसी नाम के एक कवि ( नं० १२०१/१ ) का नामोल्लेख हुआ है जिसका रचनाकाल सं० १८८७ के पूर्व माना गया है। अनुमान होता है, ये दोनों कवि एक ही हैं।

(४५) शिवदास—इनके माता-पिता वंश आदि के विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं है। इन्होंने 'रस सरस' नाम का एक बहुत उच्च कोटि का रीति ग्रंथ बनाया जो सं० १७९४ में पूरा हुआ था:—

सत्रह सै चौरानवे, संवत सुभ वैशाष।
भयो ग्रंथ पूरन सु यह छठ ससि पुष सित पाष॥

यह ग्रंथ इन्होंने आगरे के किसी कवि समाज के आग्रह से लिखा था और इसके प्रणयन में इन्हें प्रवीण कवि की सन्मति तथा सूरतराम की सहायता प्राप्त हुई थी। रचना बहुत सरस, प्रौढ़ और परिमार्जित है।

(४६) शिवदास—इनके विषय में कुछ भी ज्ञात नहीं हो सका है। इनका लिखा 'वैताल पचीसी' नामक ग्रंथ मिला है। इसकी भाषा से ये कोई राजपूताने के ही कवि प्रतीत होते हैं।

(४७) शिवनाथ—ये बलरामपुर के अधिवासी मोतीगिर नाम के किसी साधु के चेले थे। इनके पिता का नाम सभासिंह था। अपने गुरू के कहने से इन्होंने 'रोशन नाटक' नाम का ग्रंथ सं० १७५७ में बनाया था। यह नाटक नहीं, बल्कि एक खंडकाव्य है जो काबुल के बादशाह मलूकशाह के चार पुत्रों के विषय में प्रचलित जनश्रुति के आधार पर रचा गया है। मलूकशाह के बाद कौन उनकी गद्दी पर

बिठाया जाय, इस बात का निर्णय करने के लिये उनका दीवान उनके चारों पुत्रों को यह कर विदेश में भेजता है कि उनमें से जो सबसे अधिक वीरता का काम कर घर लौटेगा वही गद्दी का अधिकारी होगा। बादशाह का सबसे छोटा लड़का इस परीक्षा में सर्वश्रेष्ठ सिद्ध होता है और अंत में उसी को काबुल का राज्य मिलता है। संक्षेप में यही इस कहानी की रूप-रेखा है। इसी के आधार पर 'रोशन नाटक' की रचना की गई है। ग्रंथ की शैली मधुर और भाषा विषयानुकूल सरल है।

(४८) साँया झूला—ये झूला खाँप के चारण ईडर नरेश महाराजा कल्याण-सिंह के आश्रित थे। इनका रचना काल सं० १६४० के लगभग है। इन्होंने 'नाग-दमण' नाम का एक छोटा सा ग्रंथ डिंगल भाषा में बनाया जिसमें वीर और वात्सल्य रस का अच्छा स्फुरण हुआ है।

(४९) सालुव—इनका 'हरि चरित्र' नाम का एक ग्रंथ उपलब्ध हुआ है। इसमें इन्होंने न तो अपने जीवन-इतिहास पर कुछ प्रकाश डाला है, और न ग्रंथ का निर्माण काल लिखा है। लेकिन कविता-शैली से ये कोई काव्य-कलाभ्यासी व्यक्ति मालूम होते हैं। इनका नाम 'सालुव' भी नया सुनने में आया है। संभव है, लिपि-कार ने भूल से 'साँवल' (श्यामल का राजस्थानी रूप) के स्थान पर 'सालुव' लिख दिया हो। लेकिन यह कोरा अनुमान ही है। हस्तलिखित प्रति में तीन-चार बार इनका नाम आया है और सभी जगह 'सालुव' ही लिखा गया है। रचना व्यवस्थित और मनोहारिणी है।

(५०) सिद्धसेन—ये खरतरगच्छीय जैन साधु थे। इनका रचना-काल सं० १५५६ है। इन्होंने 'विक्रम पंच दंड चौपई' नाम का ग्रन्थ लिखा जिसकी भाषा गुजराती-राजस्थानी का मिश्रण है। ग्रन्थ भाषा-शास्त्र की दृष्टि से महत्व का है।

(५१) सुमतिहंस—इनका लिखा 'विनोद रस' नामक ग्रन्थ प्राप्त हुआ है। यह सं० १६९१ में जोधपुर में लिखा गया था। इसकी भाषा गुजराती मिश्रित राज-स्थानी है। भाषा-शैली से सुमतिहंस कोई जैन कवि प्रतीत होते हैं।

(५२) हरिनाम—इनका आविर्भाव-काल सं० १७०० के लगभग है। इनका लिखा 'रसोई लीला' नामक छोटा सा ग्रन्थ उपलब्ध हुआ है, जो ब्रजभाषा में है। रचना साधारण है।

(५३) हरिराय—इनके जन्म, वंश आदि के विषय में कुछ भी विदित नहीं है। कविता-काल सं० १८३१ से पहले है। इनकी लिखी 'सुदामा जी री बारपड़ी' नामक छोटी सी पुस्तक मिली है। कविता साधारण है।

(५४) हीरकलश—ये खरतरगच्छीय जैन साधु देवतिलक के शिष्य हर्षप्रभु के चेले थे। इनका 'सिंहासन बत्तीसी' नामक ग्रंथ मिला है जिसका रचनाकाल सं० १६३६ है। विशेष वृत्त ज्ञात नहीं है।

(५५) हेमरत्न सूरि—ये मेवाड़ के जैन साधु थे। इनके गुरु का नाम पद्मराज था। इनका 'पद्मिनी चौपई' नामक एक ग्रंथ उपलब्ध हुआ है जो सं० १७६० में रचा गया था। यह ग्रंथ इन्होंने मेवाड़ के महाराणा अमरसिंह ( दूसरे ) के राजत्व-काल में कुंभलमेर में लिखा था। इसमें मेवाड़ की इतिहास प्रसिद्ध महाराणी पद्मिनी की कथा का वर्णन है। ग्रन्थ जायसीकृत पद्मावत की छायापर लिखा गया प्रतीत होता है। इसकी भाषा बोलचाल की राजस्थानी है। रचना सरस और मनोहारिणी है।

(५६) हृदयानन्द—ये मेवाड़ के महाराणा संग्रामसिंह ( दूसरे ) के आश्रित थे। इन्होंने 'शकुन समंछर सार' नाम का एक ग्रंथ सं० १७६० में लिखा था। यह वर्षा-विज्ञान का ग्रन्थ है। रचना सरल और मधुर है। दो एक दोहे देखिये:—

तारे अति झलमल करै अंबर हरियो रंग।
जल नहीं मावै मेदिनी, अनभय जोग उपंग॥
अंबर छायो ती तरुन, सुणो पियारे मित।
त्यांम दोय के तीन में, जलथल ठेलि भरंत॥
तीतर पंप सु वादुरी, यह पंछी मति जानि।
ज्यांम दोय के तीन में, मुकता मेघ वपानि॥

---

# परिशिष्ट २

[ उन कवियों की नामावली जो पहले से ज्ञात थे पर जिनके इस खोज में मिले हुए ग्रंथ नवीन हैं ]

| नं० | ग्रंथकार का नाम | ग्रंथ का नाम | रचना काल | लिपिकाल |
|---|---|---|---|---|
| १ | अनंतदास | भक्त-परचई | सं० १६४५ | सं० १८३१ |
| २ | तत्ववेत्ता | तत्ववेत्ता रा सवैया | × | × |
| ३ | तुलसीदास | मनोरथ वल्लरी | सं० १७७४ | सं० १७६३ |
| ४ | धर्मदास | उद्योगपर्व | × | सं० १८६३ |
| ५ | ध्रुवदास | वृन्दावन-महात्म | सं० १६८६ | सं० १७६३ |
| ६ | पृथ्वीराज राठोड़ | दसम भागवत रा दूहा | × | × |
| ७ | महाराजा जसवंतसिंह (जोधपुर) | इच्छा-विवेक | × | सं० १७३३ |
| ८ | महाराजा जैसिंह जूदेव (रीवाँ) | (१) अनुभव प्रकास | × | सं० १८६१ |
| | | (२) उभयमतसार | × | सं० १८६१ |
| | | (३) कृष्णचरित्र | × | सं० १८६१ |
| ९ | महाराजा विश्वनाथ-सिंह जू देव (रीवाँ) | (१) अयोध्या जी के भजन | × | सं० १८६१ |
| | | (२) अयोध्या-महातम | सं० १८९० | सं० १८६१ |
| | | (३) चित्रकूट-महातम | × | सं० १८६१ |
| | | (४) राजनीति रा दूहा | × | सं० १८६१ |
| | | (५) विनयमाल | × | सं१ १८६१ |
| | | (६) शिकार की कविता | × | सं० १८६१ |
| | | (७) हनुमान जी की कविता | × | सं० १८६१ |
| | मोहनदास | दत्तात्रेय-लीला | × | सं० १७२४ |
| | रसपुंजदास | चमत्कार चंद्रोदय | × | सं० १८६६ |
| | रसिकराय | रास-विलास | सं० १७४५ | सं० १८०० |
| | रामराय | मनोरथ वल्लरी | × | सं० १७८६ |
| | लालदास | भय चिंतामणि | × | सं० १७२४ |
| | व्यास | रास | × | सं० १७२४ |
| | वीरभद्र | व्रजलीला | × | सं० १८७६ |
| | हरिवल्लभ | (१) रागमाला | × | सं० १८१६ |
| | | (२) संगीतदर्पण | × | सं० १८८६ |

# परिशिष्ट ३

[उन ग्रंथकारों की नामावली जो अभी तक अज्ञात थे व जिनका मिश्रबंधु विनोद में उल्लेख नहीं है ]

| नं० | ग्रंथकार का नाम | ग्रंथ का नाम | रचना काल | लिपिकाल |
|---|---|---|---|---|
| १ | ईसरदास | (१) हरिरस | × | सं० १७४४ |
| | | (२) गुण हरिरस | × | सं० १८३१ |
| | | (३) हालाँ झालाँ रा कुंडलिया | × | × |
| २ | कल्याणदास | गुण गोव्यंद | सं० १७०० | सं० १७२५ |
| ३ | किशन जी आढ़ा | (१) भीम विलास | सं० १८७६ | सं० १८८० |
| | | (२) रघुवर जसप्रकास | सं० १८८१ | सं० १८८१ |
| ४ | किशोरदास | राजप्रकास | × | सं० १७१६ |
| ५ | कुशललाभ | ढोला मारू री चौपई | सं० १६१७ | सं० १७२५ |
| ६ | केसौराय | (१) केसौ सागर | × | × |
| | | (२) रुक्मिणी मंगल | सं० १७५० | सं० १७५२ |
| ७ | खेतसी | भाषा भारथ | सं० १७६० | सं० १८२२ |
| ८ | गणेशदास | सुदामा चरित्र | × | सं० १८३१ |
| ९ | गरीबगिर | जोग पावड़ी | × | × |
| १० | जल्ह | बुद्धि रासौ | × | सं० १७०४ |
| ११ | जवानसिंह | जवानसिंह जी री कविता | × | सं० १८८३ |
| १२ | जसविजय | समाधि तंत्र | × | सं० १८८१ |
| १३ | जान | रस मंजरी | सं० १७०६ | × |
| १४ | जोगीदास | हरि-पिंगल-प्रबंध | सं० १७२१ | सं० १७२५ |
| १५ | दाम | मदन सतक | × | सं० १७३५ |
| १६ | देवकरण | वाराणसी-विलास | सं० १८०३ | सं० १८७३ |
| १७ | देवीदास | अनूपकृष्ण-चंद्रिका | सं० १७३१ | सं० १७३४ |
| १८ | नंदराम | (१) जग-विलास | × | सं० १८७८ |
| | | (२) शिकार-भाव | सं० १७६० | सं० १८०० |
| १९ | नरवदो | राजा रिसालू री वात | × | सं० १८२२ |
| २० | नवनीतराय | रसप्रकास | सं० १७८२ | सं० १७६४ |
| २१ | प्रतापसिंह | चंदकुंवर री वात | सं० १५४० | सं० १८२२ |
| २२ | फतहराम | पंचाख्यान | सं० १९०४ | सं० १९०४ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २३ | बादर | निसाँणी वीरमाण री | × | सं० १८८३ |
| २४ | बालकृष्ण | सुदामा चरित्र | × | × |
| २५ | भद्रसेन | चंदन मलियागिर री वात | × | सं० १७६७ |
| २६ | भांन | संकट हरण | × | × |
| २७ | मदनेश | सज्जन प्रकाश | सं० १६३४ | सं० १६३४ |
| २८ | माधोदास | गज-मोष | × | × |
| २९ | माधोदास | वनपरिक्रमा | × | × |
| ३० | मारकंडेलाल | सज्जन-विनोद | सं० १६३१ | सं० १६३१ |
| ३१ | मुरली | (१) अश्वमेध यज्ञ | सं० १७५५ | सं० १८१७ |
| | | (२) प्रिया-विनोद | सं० १७६३ | सं० १८०० |
| ३२ | लब्धोदय | पद्मिनी चरित्र | सं० १८०७ | सं० १८२३ |
| ३३ | शिवदास | रस सरस | सं० १७६४ | सं० १७६५ |
| ३४ | शिवदास | वैताल पचीसी | × | सं० १७६५ |
| ३५ | शिवनाथ | रोशन नाटक | सं० १७५७ | सं० १८६८ |
| ३६ | साँया झूला | नाग दमण | × | सं० १७२४ |
| ३७ | मालव | हरि चरित्र | × | सं० १८२६ |
| ३८ | सिद्धसेन | विक्रम पंच दंड चौपई | × | सं० १५५६ |
| ३९ | सुमतिहंस | विनोद रस | सं० १६६१ | × |
| ४० | हरिनाम | रसोई-लीला | × | सं० १७२४ |
| ४१ | हरिराय | सुदामा जी री बारपड़ी | × | सं० १८३१ |
| ४२ | हृदयानंद | शकुन समंद्धर सार | सं० १७६० | × |
| ४३ | हीर कलश | सिंहासन बत्तीसी | सं० १६३६ | सं० १६४६ |
| ४४ | हेमरत्न सूरि | पद्मिनी-चौपई | सं० १७६० | सं० १७७१ |

---

# परिशिष्ट ४

[ उन ग्रंथों की नामावली जिनके रचयिताओं के नाम ज्ञात नहीं हैं ]

| नं० | ग्रंथ का नाम | रचना काल | लिपि |
|---|---|---|---|
| १ | अचलदास खीची री वात | × | सं० |
| २ | अनंतराय सांखला री वात | × | सं० १८०७ |
| ३ | उदयपुर री ख्यात | × | × |
| ४ | ढोला मारू री ात | × | सं० १७६५ |
| ५ | पना वीरमदे री वात | × | सं० १६१४ |
| ६ | फूल चेतनी | × | × |
| ७ | भगवती जयकर्ण स्तोत्र | सं० १६४८ | सं० १७४६ |
| ८ | मृगसंवाद | × | सं० १८५५ |
| ९ | रत्न परीक्षा* | × | सं० १८५७ |
| १० | वीजा सोरठ री वात | × | सं० १८८२ |
| ११ | सदैवंछ सावलिंगा री वात | × | × |
| १२ | सूरजवंश | × | × |
| १३ | हय दर्पण | सं० १७३२ | सं० १८२३ |

*इसी नामका एक ग्रंथ जैन कवि अचल रत्नशेखर ने भी लिखा है उससे भिन्न किसी दूसरे कवि की रचना है।